# दो शब्द

कालिका पुराण के द्वितीय खण्ड पर दृष्टिपात करने से विदित होता है कि यह एक विशेष योजना के अनुसार लिखा गया है। इसके सभी अध्याय काफी बड़े हैं और उनमें जो वर्णन किये हैं उनको सर्वाङ्ग पूर्ण और विशद बनाने की चेष्टा की गई है। शिव-पार्वती का उपाख्यान जो अनेक पुराणों और रामायण आदि में विस्तारपूर्वक किया गया है, वह इस पुराण में काफी परिवर्तित रूप में दिया गया है। इतना ही क्यों वही "कालिकापुराण" का मुख्य आधार है। पार्वती ही "काली" कहलाती है और उसी को केन्द्र स्वरूप बनाकर इस खण्ड का अधिकांश कथानक पूरा किया गया है।

यद्यपि पार्वती के जन्म, तपस्या और भगवान शिव के साथ उसके विवाह का वर्णन इस पुराण में भी पाया जाता है, पर उसमें स्थान-स्थान पर कितनी ही भिन्नताएँ भी हैं। इसमें भी तारकासुर के वध के निमित्त शिव-पार्वती के विवाह और उनसे स्कन्द की उत्पत्ति की चर्चा है, पर साथ ही यह भी लिख दिया गया है कि इन दोनों के विवाह का निश्चय पहले ही हो चुका था और पार्वती बहुत पहले से ही शिव जी की सेवा किया करती थी। जब कामदेव ने शिवजी पर आक्रमण किया तो उस समय भी पार्वती वहाँ उपस्थित थी और उसी को देखकर शिवजी को काम-वेग उत्पन्न हुआ था। इसी प्रकार यह भी कहा गया है कि जिस समय पार्वती तपस्या कर रही थी उस समय शिवजी ने स्वयं वेष बदल कर उसकी परीक्षा ली थी, और उसके आन्तरिक प्रेम का परिचय पाकर प्रणय की भिक्षा माँगी थी। पार्वती ने कहा "मैं तो आपको पति बना ही चुकी हूँ, पर आप मेरे पिता हिमवान के हाथों से मुझे कन्यादान के रूप में ग्रहण करें, जिससे

लौकिक रीति की भी पूर्ति हो जाय।" ये सब बातें रामायण में वर्णित शिव-पार्वती विवाह में नहीं मिलतीं हैं। "शिव पुराण" में पार्वती की परीक्षा के लिए ब्रह्मचारी के वेष मे शिवजी का आना लिखा है, पर उनमे प्रकट रूप से विवाह की कोई बात नही हुई।

इस प्रकार इस पुराण मे वर्णित शिव-पार्वती चरित्र अन्य पुराणो की तुलना मे बहुत कुछ मौलिक जान पडता है और उसमे हमको स्वाभिकता अधिक जान पडती है।

× × ×

इस पुराण के "राजधर्म" वर्णन मे कूटनीति तथा गुप्तचर विभाग का वर्णन अपने ढग का निराला ही है। राजा को सभी जिम्मेदार अधिकारियो और परिजनो की जाँच जिस प्रकार करने को लिखा है, वैसा शायद ही और किसी धर्म ग्रन्थ मे हो। राजा अपने मन्त्रियो की प्रामाणिकता की जाँच किस प्रकार कर इस सम्बन्ध मे एक उदाहरण इस प्रकार है—

"दासियाँ, शिल्पिनी, वृद्धा, मेधा और धृति वाली स्त्रियाँ, जो राजमहल के भीतर और बाहर आती जाती रहती हैं और राज मन्त्रियो से भी परिचित हैं, उनके साथ गुप्त रूप से मत्रणा करके राज्याधिकारियो तथा परिजनो की परीक्षा ली जाय। वे स्त्रियाँ अधिकारियो मे से जिसे दूषित समझें उसके पास जाकर कहे कि राजा की प्रमुख रानी आपको चाहती है, यदि आपकी इच्छा हो तो मैं मिलन की व्यवस्था कर दूँ"। इसी प्रकार महलो मे रहने वाली रानियो, राज पुत्र वधू, पुत्र, पुत्री, पौत्र आदि के चरित्र की भी जाँच करनी चाहिए। वे जासूस स्त्रियाँ महल की स्त्रियो से गुप्त रूप से चर्चा करें कि अमुक राज्य-मन्त्री आपको चाहता है और वास्तव में आपके योग्य भी है। आप चाहें तो मैं मेल करा सकती हूँ। इस प्रकार की जाँच मे जो व्यक्ति दोषी सिद्ध हो उनको मरवा डालना चाहिए। स्त्रियो को भी दण्ड दिया जाय और यदि ऐसा व्यक्ति ब्राह्मण हो तो तो उसे देश निकाला दिया जाय।"

ऐसी ही परीक्षा अर्थ (धन) और धर्म (यज्ञ तथा कर्मकाण्ड) आदि के विषय मे भी की जानी आवश्यक है और जो व्यक्ति किसी दृष्टि से राजा से प्रतियोगिता का भाव रखता हो अथवा उसको हटाकर स्वय शासक बन बैठने की अभिलाषा रखता हो उन सबको कटक स्वरूप समझ कर, दूर हटा देना ही बुद्धिमत्ता है। इस अध्याय के अन्त मे यह भी प्रकट कर दिया गया है कि राजनीति की ये चालें बृहस्पति और शुक्र के राजनीति सम्बन्धी ग्रन्थो के आधार पर सग्रह की गई हैं। यद्यपि वर्तमान समय मे एकतंत्र शासको (राजाओ) का अन्त हो जाने से, ये बातें निरर्थक जान पडती हैं, जिस समय राज्य की बागडोर केवल एक दो व्यक्तियो के हाथ मे ही रहती थी और अन्य लोग उनको मारकर स्वय उस पद को ग्रहण करने के लिये सदैव षडयन्त्र रचते रहते थे उस समय निस्सन्देह इस प्रकार की जानकारी बडी महत्वपूर्ण थी।

× × ×

यद्यपि यह एक पौराणिक रचना है, जिसमे कालिका (महाशक्ति) की पूजा, उपासना, जप, ध्यान आदि का ही विशेष वर्णन किया गया है और देवी की विभिन्न शक्तियो—दुर्गा, चण्डी, तारा, कौमारी, छिन्नमस्ता धूमावती आदि की विभिन्न साधना विधियो पर विस्तार के साथ प्रकाश डाला गया है। हम जानते है कि आधुनिक विद्वान् इस प्रकार के पूजा-पाठ को निरर्थक और काल्पनिक बतलाते हैं और प्राचीन ज्ञान मार्ग वालों ने भी उसे बहुत नीचे दर्जे की उपासना माना है, क्योंकि उनके मतानुसार सबसे उच्चकोटि की उपासना अपनी आत्मा की है। जब मनुष्य अपनी आत्मा को परमात्मा का अश मानकर उसका ही ध्यान करने लगता है तभी वह ब्रह्मज्ञान का अधिकारी बनता है। पाठको को यह देखकर कुछ आश्चर्य होगा कि इढ साम्प्रदायिक होते हुए भी कालिका-पुराण के रचयिता ने इस तथ्य को सर्वथा भुला नहीं दिया है, उन्होने गन्ध, पुष्प, अक्षत, नैवेद्य आदि से देवी की षोडशा-चार पूजा करने का विधान बतलाते हुए भी यह सकेत कर दिया है

कि साधक को देवी उपासना करते समय यह भी ध्यान रखना चाहिए कि ये सब पदार्थ परमात्मा के अश है और हम भी इसी मे से निकले है—

अह देवोऽय नैवेद्य पुष्पगन्धादिक श यत् ।
पूजोपकरणार्थ च देवत्वमिह जायते ॥
देवाधारोह्यह देवो देव देवाम योजयेत् ।
सर्वेषा देवतासूप्या जायते शुद्धतापि च ॥

अर्थात्— 'मैं देव (ईश्वर) हूँ—जब यह भवना दृढ हो जाती है, तो पुष्प, गन्ध, नैवेद्य आदि पूजा के सभी उपकरण देव-स्वरूप मालूम पडने लगते हैं। ईश्वर ही सबका मूल है इसलिये मैं भी ईश्वर हूँ अतएव ईश्वर ही ईश्वर की पूजा कर रहा है, और सब कुछ ईश्वरमय है तो किसी वस्तु मे अशुद्धता का प्रश्न ही कैसे उठ सकता है अर्थात् सभी पूजा सामग्री शुद्ध है और हम भी शुद्ध हैं।"

यह वेदान्त-शास्त्र का सर्वोच्च सिद्धान्त है और आधुनिक विज्ञान इसका खण्डन नही कर सका है। हम जानते है कि अनेक पाखडी और बातूनी भी स्वार्थसिद्धि के लिये ब्रह्मज्ञान और "एकोऽहम्, द्वितीयो-नास्ति" का ढिढोरा पीटा करते हैं, पर हम यहाँ वास्तविक वेदान्त सिद्धान्त और उस पर आन्तरिक विश्वास रखने वालो की चर्चा कर रहे हैं। इस दृष्टि मे 'कालिका पुराण' एक उपपुराण होते हुए भी बौद्धिक दृष्टि से अनेक ऐसी ही अन्य रचनाओ से उत्तम हैं।

× × ×

जैसा हमारा नियम है हमने इस पुराण के उतने ही भाग को अपने ग्रन्थ मे ग्रहण किया है, जिससे पाठक कुछ सद्‌शिक्षाए प्राप्त कर सकते है। जो बातें सभी पुराणो मे बार-बार दुहराई जा चुकी हैं उनको छोड दिया है।

२-४-१९७३ —प्रकाशक

# विषय सूची

• • •

— * —

# कालिका पुराण

## [ द्वितीय खण्ड ]

★

### ।। भौमासुर की तपस्या ।।

स राजा नरकः श्रीमाश्चिरञ्जीवी महाभुजः ।
मानुषेणैव भावेन चिरं राज्यमथाकरात् ॥१
त्रेतायाश्च व्यतीतायां द्वापरस्य तु शेषतः ।
अभवच्छोणितपुरे वाणो नाम महासुरः ॥२
तस्याग्निदुर्गं नगरं स च शम्भुसखा बली ।
सहस्रबाहुर्दुर्धर्षः प्रियः पुनः स वै बलः ॥३
नरकेण समं तस्य महामैत्री व्यजायत ।
गमनागमनान्नित्यमन्योन्यानुग्रहैस्तथा ।
तयोरभूद् महाप्रीतिः पवनानलयोर्यथा ॥४
स च बाणः समाराध्य महादेवं जगत्प्रभुम् ।
आसुरेणाथ भावेन व्यचरच्चाकुतोभयः ॥५
तत्संसर्गात् स नरको दृष्ट्वा तस्याद्भुतां कृतिम् ।
तेनैव सह भावेन विहर्तुमुपचक्रमे ॥६
न ब्राह्मणान् पूजयति यथा पूर्वं तथा द्विजाः ।
न च यज्ञेषु दानेषु पूर्ववन्मुदितः स च ॥७

मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—वह श्रीमान् राजा नरक जो चिरजीवी और महान् भुजाओं वाला था। मानुष भाव से ही चिरकाल

पर्यन्त उसने राज्य किया था ॥ १ ॥ त्रेता युग के व्यतीत हो जाने पर द्वापर के शेष में शोणितपुर में बाण नाम वाला महान् असुर हुआ था ॥ २ ॥ उसका अग्नि दुर्ग नगर था और वह बलवान् शम्भु का सखा था। उसके एक सहस्र बाहुऐं थीं और वह बहुत दुर्धर्ष था तथा राजा बलि का प्रिय पुत्र था ॥ ३ ॥ उसकी राजा नरक के साथ बड़ी भारी मित्रता हो गयी थी। नित्य ही गमन और आगमन से तथा परस्पर में अनुग्रह से उन दोनों में पवन और अनल की ही भाँति महती प्रीति हो गई थी ॥ ४ ॥ उस बाण ने जगत् के प्रभु भगवान् शम्भु की समाराधना की थी और वह बिना भय वाला होकर असुर भाव से विचरण किया करता था ॥ ५ ॥ उसी के संसर्ग से वह नरक भी उसकी इस अत्युद्भुत कृति को देखकर उसी के साथ उसी भाव से विहार करने का उसने आरम्भ कर दिया था ॥ ६ ॥ हे द्विजो ! वह फिर ब्राह्मणों का पूजन नहीं करता था जैसे कि पहिले किया करता था और वह यज्ञों में और दान देने में भी पूर्व की भाँति प्रसन्न नहीं होता था ॥ ७ ॥

न तथा विष्णुमभ्येति पृथिवीं वापि नार्च्चति ।
कामाख्यायां तथा भक्तिस्तदा तस्याथ नाभवत् ॥८
एतस्मिन्नन्तरे धातुस्तनयो मुनिसत्तम ।
वसिष्ठो नाम कामाख्या द्रष्टुं प्रागज्योतिषं गतः ॥६
तां दुर्गाभ्यन्तरे नीलकूटदेवीं व्यवस्थिताम् ।
द्रष्टुं गन्तुं वसिष्ठस्य न द्वारं नरको ह्यदात् ॥१०
ततो वसिष्ठः कुपितो वचनं परुषं मुनिः ।
अगाद नरकं घोरं गर्हयन्मुनिसत्तम ॥११
कथं पृथिव्यास्तनयो वराहस्य सुतोऽञ्जसा ।
देवीं द्रष्टुं ब्राह्मणस्य न ददासि तथागतः ॥१२
किं ते कुलोचितं कर्म त्वं करोषि धरात्मज ।
देवीं प्राग्ज्योतिषं गत्वा पूजयिष्ये जगन्मयीम् ॥१३

तत स नरको राजा प्राप्तकाल क्षिते सुत ।
परुषेणाथ वाक्येन तमाक्षिप्य निरस्तवान् ॥
ततो मुनि स कुपित शशाप नरक नृपम् ॥१४

पूर्व की तरह वह भगवान् विष्णु के समीप मे गमन नही किया करता था और वह पृथिवी का भी अर्चन नही करता था। उस अवसर पर कामाख्या मे उस भाँति की भक्ति उसकी नही हुई थी । ८ । इसी बीच मे विधाता का पुत्र मुनियो म परम श्रेष्ठ वसिष्ठ नाम वाले कामाख्या का दर्शन करने के लिए प्राग्ज्योतिष पुर म गये थे ॥ ९ ॥ दुर्ग के अन्दर व्यवस्थित उस नील कूट देवी का दर्शन करने के लिये जाने को वसिष्ठ मुनि को नरक ने द्वार नही दिया था । १० । इसके अनन्तर मुनि श्रेष्ठ बहुत कुपित होकर वीर नरक की निन्दा करते हुए कठोर वचन बोले थे । ११ । वसिष्ठ मुनि ने कहा—कैसे पृथिवी का पुत्र और वराह का सुत अचानक ही ब्राह्मण को देवी के दर्शन करने के लिये स्वागत नही करता है । १२ । हे रजरा के पुत्र ! तेरे कुल मे उचित कर्म क्या है ? जिसको कि तू कर रहा है। प्राग्ज्योतिष पुर म जाकर मैं देवी का पूजन करूँगा । १३ । मार्कण्डेय मुनि ने कहा—इसके अनन्तर वह राजा नरक जो पृथ्वी का पुत्र था काल प्राप्त होकर कठोर वाक्य के द्वारा उस मुनि पर आक्षेप करके उसने उनको निरस्त कर दिया था। इसके उपरान्त उस मुनि ने कुपित होकर राजा नरक को शाप दे दिया था । १४ ।

नचिराद् येन जातोऽसि तेन मानुषरूपिणा ।
मरण भविता पाप वराहकुलपासन ॥१५
मृते त्वयि महादेवी कामाख्या जगता प्रभुम् ।
पूजयिष्याम्यह पाप तिष्ठ यास्ये स्वमालयम् ॥१६
त्व यावज्जीविता पाप कामाख्यापि जगत्प्रभु ।
सर्व परिकर सार्धमन्तर्धानाय गच्छतु ॥१७

इत्युक्त्वा ब्रह्मपुत्र स स्वस्थान गतवान् मुनि ।
वसिष्ठस्तेन भौमेन निरस्त कुपितो भृशम् ॥१८
गते वसिष्ठे नरक शीघ्र विस्मयसंयुत ।
जगाम देवीभवन नीलकूट महागिरिम् ॥१९
तत्र गत्वा न चापश्यत कामाख्या कामरूपिणीम् ।
न योनिमण्डल तस्या सर्वान परिकरास्तथा ॥२०
तत स विमना भूत्वा क्षितिं सस्मार मातरम् ।
पितर च जगन्नाथ नरक प्रभुमव्ययम् ॥२१

वसिष्ट मुनि ने कहा—हे वराह के कुल को कलङ्कित करने वाले ! हे पापी ! जिससे अभी उत्पन्न हुआ है उसी मानुष रूप मे मरण को प्राप्त होगा । १९ । तेरे मृत हो जाने पर जगतो की प्रभु महादेवी कामाख्या को मैं पूजित करूँगा। हे पापी ! तुम यहाँ स्थित रहो मैं तो अपने निवास स्थान को चला जाऊँगा ।१६। हे पापी ! जब तक तू जीवित रहेगा तब तक जगत् की स्वामिनी यह कामाख्या देवी भी सब परिकरो के साथ अन्तर्धान को प्राप्त हो जावे । १७ । मार्कण्डेय मुनि ने कहा—वह ब्रह्माजी के पुत्र मुनि इतना कहकर अपने स्थान को चले गये थे । उस भूमि के पुत्र के द्वारा निरस्त किये हुए मुनि वसिष्ठ बहुत ही अधिक कुपित हो गये थे ॥ ११८ ॥ वसिष्ठ मुनि के चले जाने पर नरक शीघ्र ही विस्मय मे सयुत होकर नील कूट महान् गिरि पर देवी के भवन मे चला गया था । १६ । वहाँ पर जाकर उसने कामरूप वाली कामाख्या देवी को नही देखा था । उसके योनिमण्डल को और सब परिकरों को भी नही देखा था । २० । इसके उपरा त वह बहुत ही उदास हो गया था और माता पृथिवी का उसने स्मरण किया था । नरक ने अविनाशी जगत् के नाथ प्रभु पिता का भी स्मरण किया था ॥ २१ ॥

न तावपि तदा यातौ यस्य प्रत्यक्षता द्विजा ।
व्युत्क्रान्तिसमयस्येति नीतिहीनस्य शम्भवे ॥२२

चिर प्रतीक्ष्य तौ तत्र भौमो वज्रध्वजस्तदा ।
अप्राप्तक्षितिविष्णु स सशोकः स्वं निवेशनम् ॥२३
स गच्छन् स्वगृहं भौमः पुरीं स्वां दृष्टवांस्तु सः ।
पूर्वश्रिया परित्यक्तां मलिनां वनितामिव ॥२४
देव्यामन्तर्हितायां तु वेदवादविवर्जितम् ।
पुण्यस्वल्पदारजनं तत् पुरं समपश्यत ॥२५
न देवास्तत्र गच्छन्ति न विप्रा न महर्षयः ।
बभूव नगरं तस्य स्वल्पयज्ञक्रियोत्सवम् ॥२६
ईतयो बहवो जाता मृताश्च बहवो जनाः ।
लौहित्यनदराजोऽपि हीनतोयस्तदाऽभवत् ॥२७
बहूनि विपरीतानि दृष्ट्वा स नरकस्तदा ।
मेने मरणमासन्नमात्मनो ब्रह्मशापतः ॥२८

हे द्विजो ! उस समय में वे दोनों ही उसके सामने प्रत्यक्ष रूप में प्रकट नहीं हुए थे क्योंकि वह समय का व्युत्क्रमण करने वाला और शम्भु के लिये नीति से विहीन हो गया था । २२ । उस भूमि के पुत्र ने वहाँ पर चिर काल तक उन दोनों की प्रतीक्षा की थी । उस समय में वज्रध्वज वह विष्णु भगवान् और क्षिति को न प्राप्त करने वाला होकर शोक से युक्त हो अपने घर में चला गया था । २३ । अपने घर को जाते हुए उस भूमि के पुत्र ने अपनी पुरी को देखा था जो अपनी पूर्व की श्री से परित्यक्त थी और मलिन वनिता की ही समान हो रही थी । २४ । उस देवी के अन्तर्धान हो जाने पर उस पुर को उसने वेद वाद से रहित और पवित्र दाराजनों के स्वल्प रह जाने वाला ही पाया था । २५ । वहाँ पर न तो देव गण जाते हैं और न विप्र तथा महर्षिगण ही जाया करते हैं । उसका नगर बहुत ही कम यज्ञों की क्रिया तथा उत्सवों वाला हो गया था । २६ । बहुत सी ईतियाँ उस समय में हो गई थीं (विनाश करने वाली ६ प्रकार की ईतियाँ होती हैं) और बहुत से जन

अचल मति हुई थी। उसने वाण के नगर की ओर दीप्त दूत को प्रेषित किया था ॥३२॥ वह शीघ्र गमन करने वाले रथ के द्वारा शोणित पुर को जा कर फिर उसने भूमि के पुत्र नरक का वृत्तान्त शीघ्र ही वाण के लिये निवेदन कर दिया था ॥३३॥ जिस प्रकार से वसिष्ठ मुनि ने शाप दिया था और जैसे अम्बिका अन्तर्धान हो गई थी और जैसे प्राग्ज्योतिष नाम वाले पुर में विघ्न उत्पन्न हो गया था ॥३४॥ भूमि और माधव का समय जिस तरह से व्यतिक्रान्त हुआ था अर्थात् समय का अतिक्रमण किया गया था—यह सब भूमि पुत्र के उस दूत ने वलि के पुत्र वाण से कह दिया था ॥३५॥

स समाकारमित्रस्य सम्यग् दवपराभवम् ।
स्वय जगाम नरक सभाजयितुमीश्वर ॥३६
स काचनविचित्राग युक्तमश्वशतैस्त्रिभि ।
लोहचक्र च वयाघ्र मयूरध्वजभूषितम् ॥३७
हेमदण्डसितच्छत्रच्छादित किंकिणीगण ।
नानारत्नौघरचितमारुरोह महारथम् ॥३८
स सहस्रभुत श्रीमाश्चतुर गवलयु न ।
प्राग्ज्योतिष भौमपुरमचिरादाजगाम ह ॥३९
समासाद्य महावाहुर्वाण प्राग्ज्योतिषश्वरम् ।
हीन पूर्वश्रिया मित्रमपश्यन्नगर च तत् ॥४०
स तेच पूजितो वाणो यथायोग्य सुतेन को ।
पप्रच्छ कि निमित्त ते हीनश्रीकमभूत् पुरम् ॥४१
शरीर च यथापूव तथा न तव राजते ।
मनश्च ते नाति हृष्ट तत्र हेतु वदस्व मे ॥४२

उसने समान आकार वाले मित्र का यह पराभव जो दैव के ही द्वारा हुआ था भली भाँति जानकर वह ईश्वर नरक को समधान अर्थात् सान्त्वना देने के लिये वहाँ स्वय ही गया था ॥३६॥ वह सुवर्ण से रचित

विचित्र वज्रों वाले—तीन सौ अश्वों से युक्त—लोहे के पहियों वाले—वैयाघ्र—मयूर ध्वज से भूषित—सुवर्ण के दण्ड वाले सित छत्र से समाच्छादित—किङ्किणी गणों से समन्वित—अनेक रत्नों के समूह से निर्मित महान् रथ पर वह समारूढ़ हुआ था ॥३७॥३८॥ वह एक सहस्र भुजाओं वाला—श्रीमान् चतुरङ्गिणी सेनाओं से युक्त होकर भौम (नरक) के पुर प्राग्ज्योतिष में शीघ्र ही समागत हो गया था ॥३९॥ उसके समीप पहुँच कर महा बाहु बाण ने प्राग्ज्योतिष नगर के स्वामी को पूर्व श्री से हीन मित्र को और उस नगर को देखा था ॥४०॥ वह वहाँ पर पृथिवी के सुत उसके द्वारा यथा उचित रीति से वह पूजित किया गया था अर्थात् उसका समुचित सत्कार किया था। और उसने पूछा था कि किस कारण से तुम्हारा यह पुर श्री से हीन हो गया था। ॥४१॥ बाण ने कहा—आपका यह शरीर भी जैसा पहिले था वैसा शोभित नहीं हो रहा है। आपका मन भी पहिले के समान प्रसन्न नहीं है—इसमें क्या कारण है यही मुझे कृपाकर बतलाइये ॥४२॥

एवमाक्षीणि पृष्टः स नरकः क्षितिनन्दनः ।
यथा वसिष्ठशापोऽभूत् तत् सर्वं तस्य चाब्रवीत् ॥४३
यच्च तं भौमवदनात्तद्दूतायेरितं पुरा ।
ज्ञात्वा तथा स प्रोवाच बाणो वज्रध्वज पुनः ॥४४
नहि मन्युस्त्वया कार्यः सुखे दुःखे शरीरिणाम् ।
यावत् परिवर्तते नैनाभ्यां कोऽपि हीयते ॥४५
परं तत्र प्रतीकारः कार्यो धीरैर्विमूतये ।
भवानपि प्रतीकारं कर्तुमर्हति सम्प्रति ॥४६
स एष मानुषः पृथ्व्यामसाधारणमूर्तिभिः ।
बाधते दानवो वापि दैत्यो वाप्यथवासुरः ॥४७
राक्षस पिशाचो वापि ज्ञानवान् सहते नहि ।
न कौटिल्यं देवगणे सार्धं कुर्वन्तितस्मन ।
यथा यथा प्रकारेण प्रशमायैव न थिय ॥४८

तस्य चेष्टनमो देवो विष्णुर्नित्यं सनातनः ।
स न शक्तस्य कुरुते मनोऽनिष्ट मनागपि ॥४६

मार्कण्डेय मुनि ने कहा—इस प्रकार से बहुत से प्रश्न पूछे गये भूमि के पुत्र उस नरक ने जिस तरह से वशिष्ठ मुनि का दिया हुआ शाप हुआ था वह सभी उसको कह दिया था ॥४३॥ भूमि के पुत्र से जो भी सुना था वह पहिले ही दूत के द्वारा आवेदित था। उस भाँति स जान करके बाण उस वज्र ध्वज से पुन बोला था ॥४४॥ बाण ने कहा—आपको क्रोध नहीं करना चाहिए। शरीर धारियों को सुख और दुख चक्र की ही भाँति परिवर्तित होते रहा करते हैं अर्थात् सुख के बाद दुख और दुख के पश्चात् सुख लौट फेर कर आया करते हैं। इन सुख दुख से कोई भी हीन नहीं हुआ करता है ॥४५॥ परन्तु धीर पुरुषों को विभूति के लिये उसमें प्रतीकार करना ही चाहिए। आप भी अब उसका प्रतीकार करने के योग्य होते हैं। अर्थात् आपको भी प्रतीकार करना ही चाहिए ॥ ४६ ॥ पृथिवी में यह मनुष्य असाधारण विभूतियों से वर्धित होता है। ऐसा सभी को होता है चाहे कोई दानव हो—दैत्य हो अथवा असुर हो ॥४७॥ राक्षस हो अथवा किन्नर हो—इन्द्र उनको सहन नहीं किया करता है। वह इन्द्र देवगणों के साथ इधर-उधर कुटिलता किया करता है। और जिस—किसी भी प्रकार से उसकी श्री को भ्रष्ट करके उसे विनष्ट कर दिया करता है ॥४८॥ उस का परम इष्टतम देव नित्य ही सनातन विष्णु भगवान् हैं। वे इन्द्र का थोड़ा सा भी अनिष्ट कभी नहीं किया करते हैं ॥४९॥

य समाराधयेद् विष्णु शक्रस्यानिष्टकारक. ।
तस्मै वर तु सच्छिद्र दत्त्वा त शातयत्वित ॥५०
चिरमाराधितो विष्णुरिष्टान् कामान् प्रयच्छति ।
महता कायदुःखेन पूजित सम्प्रसीदति ॥५१
विनेष्टदेवतापूजा विभूतिमतुला पुमान् ।

क. प्राप्नोति श्रुत पूर्वं न वा पूर्वतरः क्वचित् ॥५२
त्वया नाराधित पूर्वं ब्रह्मा वा विष्णुरीश्वरः ।
तेन तेऽद्य महाविघ्ना उत्पन्ना विषये तव ॥५३
यो वा विष्णु. पालकस्ते न निसर्गानुकम्पकः ।
किन्तु ते स क्षितेर्वाक्यात्त्वया चाराधितो मुहुः ॥५४
दत्त छिद्र च ते विष्णुर्नापराध्यास्त्वया द्विजाः ।
इतोऽन्यथा त्व भविता हृतश्रीरिति नः श्रुतम् ॥५५
अपराध्यस्त्वया भूप वसिष्ठ. परमो मुनिः ।
तेन स्मरणमात्रेण नायातौ क्षितिमाधवौ ॥५६

इन्द्र के अनिष्ठ करने वाला जो भी कोई भगवान् विष्णु की समाराधना किया करता है उसको अच्छिद्र वरदान देकर उसका शासन करते हैं ॥५०॥ चिरकाल पर्यन्त आराधना किये हुए भगवान् विष्णु अभीष्ट कामो का प्रदान किया करते हैं और महान् शरीर के दुख से पूजा दिये हुए वे परम प्रसन्न हो जाया करते हैं ॥५१॥ इष्ट देवता की पूजा के बिना कौन पुरुष अतुल विभूति को प्राप्त किया करता है अर्थात् कोई भी नही पाता है । पूर्व मे होने वालो में भी ऐसा कही भी कोई पुरुष पूर्व मे नहीं सुना गया है ॥५२॥ तुमने पूर्व मे ब्रह्माजी की अथवा ईश्वर भगवान् विष्णु की आराधना नही की है । इसी कारण से तुमको आज ही विघ्न समुत्पन्न हुए है जो तुम्हारे विषय मे ही हैं ॥५३॥ जो भगवान् विष्णु है जो स्वभाव से ही अनुकम्पा करने वाले है तुम्हारे पालन करने वाले नही हो रहे हैं । किन्तु तुमने पृथिवी के वाक्य से पुन. उनकी आराधना की थी ॥५४॥ विष्णु भगवान् ने तुम को छिद्र दे दिया है । आपको द्विजो का अपराध नही करना चाहिए । अन्यथा इससे आप हृत श्री हो जाँयगे—ऐसा हमने सुना है ॥५५॥ आपने परम श्रेष्ठ वसिष्ठ मुनि का अपराध किया है हे भूप ! इसीलिये उस स्मरण मात्र मे पृथिवी और माधव नही समागत हुए है ॥५६॥

तस्मात्त्वं मित्र बुध्यस्व कौटिल्यं हरिमेधस ।
नाधुना युज्यते भौम तवादासीनताकृतिः ॥५७
यत्ते मनसि तातोऽयमिति सम्प्रत्ययः स ते ।
वराह एव ते तातः स च लोकान्तरं गतः ॥५८
वराहोऽपि हरेरंश इति यच्छ्रूयते त्वया ।
तस्यांशः इत्यनुक्रोशः केन वा क्रियते वद ॥५९
तस्मात्त्वं कुरु शम्भोर्वा ब्रह्मणो वाधुनाऽर्च्चनम् ।
स ते प्रसन्नः परममिष्टकामं प्रदास्यति ॥६०
विघ्नो वा मुनिशापो वा महेन्निर्वातिपीडकः ।
विधौ प्रसन्ने शम्भौ वा नचिरात्क्षयमेष्यति ॥६१
जातसम्प्रत्ययो भौमो वाणस्य वचनात् तदा ।
सुप्रीतः समुवाचेदं धीरघर्घनिस्वनः ॥६२

हे मित्र ! इस कारण से आप हरि भगवान् की मेधा की कुटिलता को समझ लीजिए। हे भौम ! अर्थात् भूमि के पुत्र नरक ! इस समय में आपकी उदासीन आकृति का होना युक्त नहीं होता है। ॥५७॥ जो तुम्हारे मन में यह है कि यह मेरे तात हैं, ऐसा विश्वास है वह तो दूसरे लोक में चले गये हैं क्योंकि वराह ही आपके पिता थे। वह चले गये हैं ॥५८॥ वराह भी हरि भगवान् का ही अंश है जिनका आप सेवन किया करते हैं। उसका अंश है—यह अनुकम्पा ही है। यह किसके द्वारा किया जाता है, बतलाइए ॥ ५९ ॥ इससे अब तुम भगवान् शम्भु का अथवा ब्रह्माजी का अभ्यर्चन करिए। वह प्रसन्न होकर आपको परम अभीष्ट काम प्रदान कर देंगे ॥ ६० ॥ विघ्न अथवा मुनि का शाप या पीड़ा करने वाली महती ईति विधाता अथवा शम्भु भगवान् के प्रसन्न होने पर ये सभी शीघ्र ही क्षय को प्राप्त हो जायेंगे। ६१। मार्कण्डेय मुनि ने कहा—उस समय में वाण के वचन से भौम अर्थात् नरक को पूर्ण विश्वास समुत्पन्न

हो गया था। वह बहुत ही प्रसन्न होकर धीरता से घर्घर ध्वनि वाला यह वचन बोला ॥६२॥

यत् त्वया गदितं बाण हितं मे मित्रवत्सल ।
तत् कार्यमचिरादेव तपश्चरणमुत्तमम् ॥६३
विष्णुर्नाराधनीयो मे तत्र हेतुस्त्वयोदितः ।
नैवाराध्यस्तथा शम्भुरन्तर्गुप्तः स मे पुरे ॥६४
तस्माद् ब्रह्मा समाराध्यो वचनात् तव मित्रक ।
तत्पुत्रस्य महाबाहो लौहित्यस्याम्बुसन्निधौ ॥६५
भवताध्यापितश्चाहं शिष्योऽस्य गुरुणा यथा ।
मित्र मित्र यथा धीर साम्ना परमवल्गुना ॥६६
इत्युक्त्वा स महाबाहुर्बाणं वज्रध्वजस्तदा ।
यथावत् पूजयामास तन्मित्रं मित्रवत्सलः ॥६७
अर्चयित्वा यथायोग्यं प्रस्थाप्य च बले सुतम् ।
ब्रह्माराधनमत्युग्रं कर्तुमिच्छन् क्षितेः सुतः ॥६८
स तीरे नदराजस्य लौहित्यस्य महात्मनः ।
ब्रह्माचलं समारुह्य तपस्तप्तुमुपस्थितः ॥६९
स मानुषेण मानेन क्षितिपुत्र शतं समाः ।
जलाहारव्रतेनैव समानर्च पितामहम् ॥७०

भौम ने कहा—हे मित्रों पर प्यार करने वाले ! जो भी आपने कहा है वह मेरा हित है अर्थात् भलाई करने वाला है। वह मैं तुरन्त ही उत्तम तपश्चर्या करूँगा ॥ ६३ ॥ मुझे भगवान् विष्णु की आराधना नहीं करनी चाहिये क्योंकि उसमें हेतु बतला दिया है। उसी भाँति शम्भु भगवान् की भी आराधना नहीं करनी चाहिए क्योंकि वे मेरे पुर में अन्तर्गुप्त है ॥६४॥ इस कारण ब्रह्माजी की ही आराधना करनी चाहिए ऐसा ही है मित्र ! आपका भी वचन है। हे महाबाहो ! उनके पुत्र लौहित्य के जल की सन्निधि में आपके द्वारा मैं अध्यापित

किया गया है जिस तरह से गुरु के द्वारा शिष्य को पढाया जाता है। हे धीर ! जैसे मित्र को मित्र परम वल्गु साम से किया करता है। ॥६५॥६६॥ मार्कण्डेय मुनि ने कहा—इतना वाण से कहकर वह महाबाहु वज्रध्वज ने उस समय में यथावत् उस मित्र की पूजा की थी क्योंकि वह मित्रों पर प्यार करने वाला था ॥६७॥ क्षिति के पुत्र नरक ने यथोचित रूप से अर्चन करके और वलि के पुत्र को प्रस्थापित करके अर्थात् विदा करके उसने अत्यन्त उग्र ब्रह्माजी की आराधन करने की इच्छा की थी ॥६८॥ वह महात्मा लौहित्य के तट पर जो कि नदी का राजा था यथावन पर समास्थित होकर तपश्चर्या करने के लिये उपस्थित हो गया था ॥६९॥ उस क्षिति के पुत्र ने मनुष्यों के मान से सौ वर्ष तक जल के आहार के व्रत से पितामह की अर्चना की थी ॥७०॥

सन्तुष्टः शतवर्षान्ते ब्रह्मा लोकपितामहः ।
प्रत्यक्षीभूय नरकस्याग्रतः समुपस्थितः ॥७१
प्रीतोऽस्मि ते वर दास्ये वर वरय सुव्रत ।
इति चोवाच नरकं स तदा कमलासनः ॥७२
स दृष्ट्वा सर्वलोकेशं प्रत्यक्ष कमलासनम् ।
प्रणम्य प्राञ्जलिः प्रोचे विनयानतकन्धरः ॥७३
देवासुरेभ्यो रक्षोभ्यः सर्वेभ्यो देवयोनितः ।
अवध्यत्व सुरश्रेष्ठ वरमेकं प्रयच्छ मे ॥७४
अविच्छिन्ना सन्ततिर्मे यावच्चन्द्रो रविस्तपेत् ।
तावद्भवतु लोकेश द्वितीयोऽय वरो मम ॥७५
तिलोत्तमाद्या या देव्यः सद्रूपगुणसंयुताः ।
तास्ता मे दयिताः सन्तु सहस्राणि तु षोडश ॥७६
अजेयत्व सदा श्रीर्मा न जहातु कदाचन ।
इति पंच वरा मेऽद्य वृतास्त्वत्तः पितामह ॥७७

लोकों के पितामह सौ वर्ष तक तप करने के अन्त में परम सन्तुष्ट हुए थे और प्रत्यक्ष में आकर नरक के सामने समुपस्थित हो गये

थे।७१। हे सुव्रत! मैं तुम पर बहुत प्रसन्न हो गया हूँ। मैं तुमको वरदान दूँगा। जो भी चाहो वर माँग लो। उन भगवान् कमलासन ने यह उस अवसर पर नरक ने कहा था।७२। उस नरक ने समस्त लोकों के स्वामी कमलासन प्रभु का प्रत्यक्ष दर्शन करके उसने उनको प्रणाम किया था और फिर दोनो को जोडकर विनय से अवनत कन्धरा को करके बोला-हे सुरश्रेष्ठ! आप मुझे एक वरदान यह दीजिए कि मैं देवों से—असुरों से—राक्षसों से और सभी देव योनियों से अवध्य होऊँ अर्थात् वध होने के योग्य न रहूँ ॥७३॥७४॥ मेरी सन्तति भी विच्छिन्न न होवे और वह जब तक रहे जब तक ये चन्द्र तथा दिवाकर रहें। हे लोकेश्वर! तभी तक मेरी सन्तति अव्यय बनी रहे—यही मेरा दूसरा वरदान है ॥७५॥ तिलोत्तमा आदि जो देवियाँ सुन्दर रूप और गुणों से समन्वित हैं वे-वे सब सोलह सहस्र मेरी दयिता हो जावें ॥७६॥ मुझे अजेयत्व की प्राप्ति होवे अर्थात् मैं किसी से भी विजित न होऊँ। और श्री मुझको कभी भी परित्याग न करे। हे पितामह! ये मेरे पाँच वर हैं जो आपसे मैंने आज वरण करने की इच्छा प्रकट की है ॥७७॥

मायया मोहितो भौमो मुनिशाप विस्मृत्य च।
अन्यद्वरान्तरं वव्रे मुनिशापस्तथा स्थितः ॥७८
एवमस्त्विति तान् सर्वान् वरान् दत्वा पितामहः।
उवाचेद द्वापरान्ते सन्ध्यायां सुरकन्यका ॥७९
तिलोत्तमाद्यास्ते जाया सम्भविष्यन्ति भूतले।
न यावन्नारदो याति वचध्वज पुरं तव।
तावन्न मैथुने योज्या भवता ता क्षितेः सुत ॥८०
इत्युक्त्वा सर्वलोकेश क्षणादन्तर्हितोऽभवत्।
मुदमासाद्य परमां स्वस्थानं नरकोऽप्यगात् ॥८१
ततो मुदितलोकं त नगरं श्रीनिषेवितम्।
सदा सोत्साहसम्पूर्णमीतिविघ्नविवर्जितम् ॥८२
अभवन् पशुसंघश्च वाजिवारणकुम्भकैः।

सम्पूर्णं देवराजस्य दयितेवामरावती ॥८३
उत्तीर्णतपस श्रुत्वा बाणो दत्तवर तथा ।
स्वय पुनरुपातिष्ठद् भौम वज्रध्वज तदा ॥८४

मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—वह भौम नरक माया से मोहित हो गया था और मुनि के शाप को विस्मृत कर दिया था। मुनि का शाप उसी भाँति स्थित था। उसने अन्य अन्य वरदानो की याचना की थी ॥७८॥ पितामह ने ऐसा ही होवे—ऐसी रीति मे उन सब वरों को देकर यह कहा था—द्वापर के अन्त मे सन्ध्या म तिलोत्तमा आदि सुर कन्याऐं भतल मे तेरी पत्नियाँ होगी। हे वज्रध्वज ! अब तक देवर्षि नारद तेरे पुर मे नहीं जाते हैं। हे क्षिति के पुत्र ! तब तक आपको उनके साथ मैथुन कर्म नहीं करना चाहिए ॥७६॥८०॥ इतना ही कहकर सब लोकों के ईश एक ही क्षण मे अन्तर्धान हो गये थे। नरक भी परम प्रसन्नता की प्राप्ति करके अपने स्थान को गमन कर गया था ॥८१॥ इसके अनन्तर वह उस प्रसन्न लोगों वाले नगर को चला गया था। वह नगर श्री से निषेवित था और सदा ही उत्साह से परिपूर्ण था तथा ईतियों के विघ्नों से रहित था ॥८२॥ वह नगर देवराज की दयिता (प्यारी) अमरावती ही के समान पशुओं के समुदायों से और अश्व—गज कुम्भकों से परिपूर्ण हो गया था ॥८३॥ बाण ने नरक को उत्तीर्ण तप वाला तथा दिये हुए वरों वाला श्रवण करके उस समय मे वह वज्रध्वज के समीप मे पुनः स्वय समुपस्थित हो गया था ॥८४॥

स गत्वा भौमनगर बाण प्राग्ज्योतिषाह्वयम् ।
पप्रच्छ नरक मित्र तपस सन्निवेशनम् ॥८५
पुत्र त्वया तपस्तप्त किं वा चीर्णं त्वया व्रतम् ।
कीदृशो वा वरो लब्धस्त्व ममाख्यातुमर्हसि ॥८६
दृष्ट तव पुर सर्व प्रहृष्टजनसकुलम् ।
वाजिवारणरत्नौघै पूरित मगलस्वनै ॥८७
दृश्यतेऽद्य त्वया पाल्य शस्यपूर्णमनामयम् ।

कथ्यतां वा कथं ब्रह्मा वरं तुभ्यं प्रदत्तवान् ॥८८
ब्रह्मा स्वयं पर्वतरूपधारी
कामेश्वरीं धर्तुमिहावतीर्ण ।
तत्र स्वयं सम्प्रति पसमेति
पुरा न यावच्छपते वसिष्ठ ॥८९
सोऽयं पुरे मे वलिपुत्र राजते
देवौघमेव्योऽप्यमरोत्तमाश ।
तत्राहमेको वरतोयभोजनो
वर्षाण्यकार्षं च तप शतानि वै ॥९०
लौहित्यतीरे घनवायुसेविते
मनोहरे प्राणभृता सुखप्रदे ।
तप प्रवृत्तस्य मुख समागम-
च्छरद् यथैका शरदा शतानि मे ॥९१

उस बाण ने नरक के प्राग्ज्योतिष नामक नगर में गमन करके फिर अपने मित्र नरक से तपश्चर्या का सुन्दिर वैशन पूछा था ॥८५॥ उसने पूछा कि आपने तप कहा किया था अथवा आपने क्या व्रतों को चीर्ण किया था। आपने किस प्रकार का वर प्राप्त किया था यह सभी आप मुझसे कहने के योग्य हैं ॥८६॥ अब मैंने आपके पुरको सम्पूर्ण रूप से प्रसन्न जनों से सकुल देखा है ! अश्व—गज और रत्नों के समूहों से तथा मङ्गल ध्वनियों से भरा—पूरा देखा है ॥८७॥ आज आपके द्वारा पालन के योग्य प्रजा एवं भूमि शस्त्रों से परिपूर्ण और रोग रहित देखी जा रही है। आप बतलाइये ब्रह्माजी ने कैसे आपको वरदान दिया था ॥८८॥ नरक ने कहा—पर्वत के रूप को धारण करने वाले ब्रह्माजी स्वयं कामेश्वरी को धारण करने के लिये यहाँ पर अवतीर्ण हुए थे। वहाँ पर अब स्वयं यस गमन किया करता है जब तक पहिले वसिष्ठ मुनि शाप नहीं देते हैं ॥८९॥ हे बलि पुत्र ! वह यह मेरे पुर में

विराजित होते हैं जो देवों के समुदाय द्वारा सेव्य हैं और अमरों का उत्तम अंग हैं। वहाँ पर मैं अकेला जल के आहार करने वाला सौ वर्ष तक तपस्या करने वाला रहा था ॥६०॥ सौहित्य कातर अन वायु से सेवित था वह परम मनोहर था और प्राणियों को सुख प्रदान करने वाला था। वहाँ पर तपस्या करने में प्रवृत्त हुए मुझे सुख पूर्वक सौ वप एक वर्ष की ही भाँति समागत हुए थे ॥६१॥

ततः स तुष्टश्चतुराननोऽभवन्
प्रत्यक्षतो मां त्वगदच्च मद्धितम्।
तव प्रसन्नोऽस्मि वरं यथेप्सितं
दास्ये गृहाणेति पुरोऽस्य भूत्वा ॥६२
अवध्यता मे सुरयोनितः सुरा-
दच्छिन्नसन्तानः जेयता तथा।
सदा विभूतिर्न जहातु मामिति
वराश्च नार्यो नवयौवनान्विता ॥६३
एते वराः पञ्च मया ततो वृता
सोऽपि प्रतिश्रुत्य गतो निजास्पदम्।
ततोऽहमभ्येत्य पुरं निजं मुदा
मन्त्रिप्रवीरैः सहितः पुनस्तान् ॥६४
पौरान् सवन्धून् सगणानमादयम्
दानेन मानेन च भोजनेन ॥६५
इतीरितं तस्य वले सुतस्तदा
भौमस्य श्रुत्वा मुमुदे न तत्क्षणात्।
इदं तदोचे वचनं क्षितेः सुत
तरसायुक्तं न च सूनृतोद्भवम् ॥६६
न ते मुने शापमतीत्य गन्तु
भूना मतिमित्थ तदा विधे पुरं।

कथं तु भद्रं भविता तवेह
भावीत्यवश्यं क्षितिपुत्र नित्यम् ॥६७
कृतस्य करणं नास्ति दैवाधिष्ठितकर्मणः ।
भावीत्यवश्यं यद्भाव्यं तत्र ब्रह्माप्यबाधकः ॥६८

इसके उपरान्त चतुरानन वे ब्रह्माजी प्रसन्न हो गये थे और प्रत्यक्ष में समागत होकर उन्होंने मेरे हित के वचन कहे थे। उन्होंने मेरे सामने होकर मुझ से कहा था—मैं तुम पर प्रसन्न हो गया हूँ और जो भी तुम्हें अभीष्ट होगा वही वर तुमको दूँगा—तुम मुझसे वर ग्रहण करलो ॥६२॥ मैंने उनसे पाँच वरदानों की याचना की थी—सुर योनि से मुझसे मेरी अवध्यता होवे—मेरी सन्तति कभी भी छिन्न न होवे—अजेयता मुझे प्राप्त रहे—विभूति सदा ही बनी रहे और कभी भी मेरा परित्याग न करे। और परम श्रेष्ठ नव यौवन से समन्वित मेरी नारियाँ होवें—ये ही पाँच वरदान मैंने माँगे थे। उनने भी सभी वरदानों को प्रतिश्रुत किया था और फिर वे अपने स्थान को चले गये थे। इसके उपरान्त मैं प्रसन्नता से अपने नगर में प्राप्त हो गया था। फिर मैंने मन्त्रियों में श्रेष्ठों के सहित पुनः उस नगर निवासियों को गणों के सहित दान मान और भोजन के द्वारा प्रसन्न किया था ॥६३॥६४॥६५॥ मार्कण्डेय मुनि ने कहा—इस तरहसे उसके कहेहुए वचनका श्रवण करके वनिके पुत्र उस क्षण में प्रसन्न नहीं हुआ था और उस समय में उसने भूमि के पुत्र से यह वचन कहा था वह वचन उस काल के युक्त था और सूनृतोद्भव नहीं था। अर्थात् प्रिय लगने वाला नहीं था ॥६६॥ बाण ने कहा—हे मित्र! उस समय में विधाता के आगे आपकी बुद्धि मुनि के शाप अतिक्रमण करने की नहीं हुई थी। यहाँ पर आपका कल्याण कैसे होगा। हे भूमि पुत्र! जो होनहार है वह नित्य ही अवश्य ही होने वाली है ॥६७॥ किये हुए दैव से अधिष्ठित कर्म का करण नहीं है। जो होनहार है वह अवश्य ही होगी ही उसमें ब्रह्मा भी बाधक नहीं हो सकते हैं ॥६८॥

तस्मात् त्वं सुमहावीरानसुरान पावकोपमान् ।
सन्ध्याय च पुरस्कृत्य साचिव्ये विनियोजय ॥९९
द्वारि संस्थाप्य वै वीरान् देवैरपि दुरासदान् ।
अतिक्रमस्व देवेश यदि लब्धवरो भवान् ॥१००
विधिना यो वरो दत्तो भवते तत्-परीक्षयम् ।
कर्तुमर्हसि जायायामपुत्रो जनयात्मजम् ॥१०१
इत्युक्त्वा प्रययौ वाणो ययावत् तेन पूजितः ।
नरको मित्रवचन कर्तुं समुपचक्रमे ॥१०२

इस कारण से आप बहुत महान् वीर असुरों को सन्धि करके उन्हें आगे करो और मन्त्रियों के पदों पर उनको नियुक्त करो ॥९९॥ जो देवों को भी दुरासद हों ऐसे वीरों को द्वार पर संस्थापित करो। आप यदि वरदान प्राप्त किये हुए हैं तो देवेश्वर का भी अतिक्रमण करो ।१००। विधा ने जो वर दिया है आपके लिये वह परीक्षण है। अपुत्र आप जाया में आत्मज को जन्म दो ।१०१॥ इतना कहकर बाण उससे द्वारा पूजित होकर वहाँ से चला गया था। नरक ने भी अपने मित्र के द्वारा कहे हुये वचनों के अनुसार ही कार्य करने का आरम्भ किया था ॥१०२॥



## ॥ नरकासुर उपाख्यान ॥

ऋतुमत्या तु जायाया काले स नरकः क्रमात् ।
भगदत्त महाशीर्ष मदवन्त सुमालिनम् ॥१
चतुरो जनयामास पुत्रानेतान् क्षितेः सुतः ।
महासत्त्वान् महावीर्यान् वीरं रन्यैर्दुरासदान् ॥२
ततो वाणस्य वचनाद् हयग्रीवं तथा मुरम् ।

स धायाथ समानीय सनापत्येऽभ्यपचयत् ॥३
मुरु सन्निहित श्रुत्वा हयग्रीव भौमिना ।
ये ये क्षितौ तदा त्यामन्नसुरास्तेऽपि सगता ॥४
हयग्रीव मुरु श्रुत्वा नरकेण समागतम् ।
निसुन्दसुन्दनामारावसुरौ सैनिक सह ॥५
विरूपाक्षस्तदा दत्य सव तेन समागमन् ।
तत स पश्चिमद्वारि नरक सेनया सह ॥६
मुरु द्वाराधिप चक्र हयग्रीव तथोत्तर ।
पूवद्वारि निसुन्दन्तु विरूपाक्ष तु दक्षिणे ॥७

मार्कण्डेय महर्षि न कहा—काल के सम्प्राप्त होने पर भूमि के पुत्र नरक ने क्रम से ऋतुमती अपनी जाया में भगदत्त—महा वीर्य—मदव त और सुमाली इन चार पुत्रों का समुत्पन्न किया था जो कि महान् सत्व वाले—महान् वीर्य—पराक्रम वाले और अन्य वीरों के द्वारा दुरासद थे ॥१॥२॥ इसके अनन्तर बाण के वचन के अनुसार हयग्रीव तथा मुरु को बुला कर इनके साथ सन्धि करके अपने सेना के अधिपत्य पदों पर अभिषिक्त कर दिया था ॥३॥ भौम के द्वारा नियुक्त किये हुए मुरु और हयग्रीव को सुनकर उस समय में जो जो भी भूमि पर असुर थे वे भी सब सङ्गत हो गये थे।४। नरक के द्वारा समागत मुर और हयग्रीव को सुनकर सेना के सहित निसुन्द और सुन्द नामा वाले तथा दैत्य विरूपाक्ष उस समय में ये सभी समागत हो गये थे। इसके अनन्तर उस नरक ने सेना के साथ पश्चिम द्वार पर मुरु को द्वार का अधिष्ठ बना दिया था तथा हयग्रीव का उत्तर द्वार पर नियुक्त किया था। पूव द्वार पर निसुन्द को और विरूपाक्ष को दक्षिण द्वार पर नियुक्त किया था ॥५॥६॥७॥

मध्ये पचजन सुन्द सैनापत्येऽभ्यपेचयत् ।
मुरु क्षुरान्तान् पाशाश्च षट्सहस्राण्ययोजयत् ॥८

द्वारि तत् पुररक्षार्थं सत्कृत क्षितिसूनुना ।
एव पूर्वान् पूर्वतरानवमत्य सुमन्त्रिण ॥६
असुरैरेव सतत सोऽसुरो मुदितोऽभवत् ।
पूर्वं गृहीत भाव स परित्यज्य क्षिते· सुत· ॥१०
आसुर भावमासाद्य बाधते त्रिदिवौकस ।
न देवान् न मुनीन् सर्वान् न च जानाति काञ्चन ॥११
सुरेश्वर जिगायाशु हयग्रीवसहायवान् ।
एव स चासुर भाव तन्वानो विचरन् क्षितौ ॥१२
बाणस्य वचनाच्छक्र बाधयत्येव वै मुनीन् ।
देवेश्वर त्रिधा जित्वा हयग्रीवसहायवान् ।।१३
अदित्या कुण्डलयुग त्रिपु लोकेपु विश्रुतम् ।
सर्वरत्नामृतस्रावि दु खविघ्नहर परम् ॥१४

मध्य मे पचजन मुन्द को सेनापति के आधिपत्य पद पर नियुक्त किया था अथवा अभिषिक्त कर दिया था। मुरु को दुरान्त को और पाशा को छै सहस्रों को योजित किया था ॥८॥ द्वार पर भूमि पुत्र के द्वारा पुर की रक्षा के लिये इनका सत्कार किया गया था। इस प्रकार से जो पूर्व मे थे तथा उसमे भी पहिले थे उन अच्छे मन्त्रियों को हटा दिया था ॥६॥ वह असुर निरन्तर असुरो के ही साथ से परम प्रसन्न हुआ था। उस भूमि के पुत्र ने पूर्व मे ग्रहण किये हुए भाव का परित्याग कर दिया था ॥१०॥ वह आसुर भाव को प्राप्त करके देवो को बाधा दिया करता था। वह न तो देवो को—न मुनियों को और किन्ही भी सबको नहीं जानता था अर्थात् अन्य किसी का भी आदर नही किया करता था ॥११॥ सुरेश्वर को शीघ्र ही उसने हयग्रीव की सहायता से युक्त होकर जीत लिया था। इस प्रकार से वह आसुर भाव को बढाता हुआ ही पृथ्वी पर विचरण किया करता था ॥१२॥ बाण के वचन मे वह हयग्रीव की सहायता से समन्वित होकर देवों के स्वामी इन्द्र को

बधा देता हैं और मुनियो को भी बाधा दिया करता है। देवश को तीन प्रकार से जीतकर अदिति के दो कुण्डलो को जो तीनो लोको मे प्रसिद्ध हैं जो सर्वरत्ना मृन का स्रवण करने वाले थे और दुख तथा विघ्नो का हरण करने वाले परम श्रेष्ठ थे ॥१३॥१४॥

जहार नरको भौमो निर्भीतो मुनिशापत ।
एव देवान् बाधमानो मुनीन् विप्रान क्षिते सुत ।
पचवर्षसहस्राणि राज्य प्राग्ज्योतिपेऽकरोत् ॥१५
एतस्मिन्नन्तरे देवी महाभारार्दिता क्षिति ।
ब्रह्माविष्णुमुखान् देवान् रक्षार्थं शरण गता ।
इद चोवाच धातार प्रणम्योर्वो समाधवम् ॥१६
दानवा राक्षसा दैत्या हरिणा ये च सूदिता ।
ते राज्ञा मन्दिरे जाता अधुना बलगर्विता ॥१७
तेपा भारमह सोढु न शक्नोमि महत्तरम् ।
असख्याताश्च ते सर्वे तान् सख्यातु न चोत्सहे ॥१८
अष्टौ शतसहस्राणि तेपा मुख्या महाबल ।
तेऽप्यतिबलान् वोढु न ताञ्छक्नोमि चाधुना ॥१९
बाण बले सुत वीर कस धेनुकमेव च ।
अरिष्ट च प्रलम्ब च सुनामान मेरुं शलम् ॥२०
चारणमुष्टिको मल्लौ जरासन्ध महाबलम् ।
नरक च हयग्रीव निसुन्द सुन्दमेव च ॥२१

भूमि के पुत्र नरक ने मुनि के शाप से निर्भीत होकर उन कुण्डलो का हरण कर लिया था। इस तरह से देवो को—मुनियो को और विप्रो को बाधा करता हुए उस भूमि के पुत्र ने पाँच सहस्र वर्ष तक प्राग्ज्योतिष मे राज्य का शासन किया था। १५। इसी बीच मे महान् भार से पीड़ित हुई पृथ्वी देवी ब्रह्मा—विष्णु प्रमुख देवो की शरणागति मे अपनी रक्षा के लिये गयी थी। वहाँ पृथ्वी ने ब्रह्माजी और माधव प्रभु को प्रणाम करके यह कहा था। १६। पृथिवी ने कहा—

दानव—राक्षस और दैत्य जो हरि के द्वारा मर्दित कर दिये गये थे व सब राजाओं के मन्दिर में इस समय में बल से गर्वित होकर समुत्पन्न हो गये थे ।१७। उनका इतना अधिक भार है कि उसको सहन और वहन करने में समर्थ नहीं हूँ । उनकी संख्या इतनी अधिक है कि मैं उन सब की गणना वर्तमान में भी असमर्थ हूँ और मुझे उत्साह नहीं होता है कि मैं गिनलाऊँ ।१८। उनमें मुख्य महान् बल वाले आठ सौ सहस्र हैं । उनमें भी अत्यधिक बल वाले हैं । मैं इस समय में उनका वहन करने में असमर्थ हूँ ।।१९।। उनके नामों को बताते हुए पृथ्वी ने कहा—बाण—बलि का पुत्र, घोर कंस, धेनुक अरिष्ट—प्रलम्ब, सुनामा, मुर, शल, मल्ल चारण और मुष्टिक, महान् बल शाली जरा सन्ध, नरक, हयग्रीव, निसुन्द और सुन्द हैं ।। २० ।। २१ ।।

विरूपाक्ष पञ्चजन हिडिम्ब च वकं बलम् ।
जटासुरं च किर्मीरमनायुधमलम्बुषम् ।।२२
सौभाग्य च जरासन्ध द्विविद चापि वानरम् ।
श्रुतायुध महादैत्य शतायुधमथापरम् ।।२३
ऋष्यशृङ्गसुत चैव सुबाहुमतिबाहुकम् ।
कालकेयांस्तथा दैत्यान् हिरण्यपुरवासिन ।।२४
एतेषा तु पदक्षोभैर्विशीर्णाहि दिने दिने ।
लोकान् वोढु न शक्नोमि तानिमान्तु सुरोत्तमा ।।२५
नचेद्रक्षा प्रकुर्वन्ति भवन्त सुरसत्तमा ।
सदा विशीर्णा यास्यामि पातालमवशाऽधुना ।।२६
ततस्तस्या वच श्रुत्वा ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा ।
इत्यूचुस्ते करिष्याम क्षिते भारविमोक्षणम् ।।२७
विसृज्य पृथिवी देवी सर्वे देवा सनातनम् ।
माधव तोषयामासुर्भारावतरण प्रति ।।२८

विरूपाक्ष—पञ्चजन—हिडिम्ब—वक—बल—जटासुर—

किर्मीर मनायुध—अलम्बुष—सौभाख्या—जरासन्ध—वानर द्विविद—श्रुतायुध—महादैत्य शतायुध—ऋष्य शृङ्ग सुत—सुबाहु—अति बाहुक—कालवज्ज—हिरण्य पुरवासी दैत्य इन सबके पदों में क्षोभों से मैं दिनो दिन विशीर्ण हो रही हूँ। हे सुरोत्तमो ! मैं लोकों का वहन करने में असमर्थ हो रही हूँ। आप इनका विहनन करिये। ।।२२—२५।। यदि सुर श्रेष्ठ मेरी रक्षा नहीं करेंगे तो मैं परमाधिक विशीर्ण होकर इस समय में अवश होकर पाताल में चली जाऊँगी। ।२६। मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—इसके अनन्तर ब्रह्मा—भगवान् विष्णु और महेश्वर ने उसके वचन का श्रवण करके उन्होंने यह कहा था कि पृथ्वी के भार का विमोचन हम करेंगे। २७। पृथ्वी देवी को विदा करके सभी देवगण सनातन माधव को भूमि के भार के उतारन के विषय में प्रसन्न करने लगे थे ॥ २८ ॥

स तु तुष्ट सुरान् सर्वान् स्वाशीरवरन्तु वै ।
क्षितौ भारावतारायेत्युक्त्वा स्वयमिह प्रभु ॥२६
अवतीर्णोऽथ देवक्या गर्भे भारावतारणे ।
विष्णु चावतरिष्यन्त ज्ञात्वा देवा सनातनम् ॥३०
रम्भातिलोत्तमाद्याश्च देव्यो रूपगुणान्विता ।
क्षिता रुत्पादयामासु सहस्राणि तु षोडश ॥३१
ता सर्वा हिमवत्पृष्ठे क्रीडमाना वरस्त्रिय ।
अपश्यन्नरको भौमस्ता जहार तदा हठात् ॥३२
ते ता र्धार्षता देव्यो नीता प्राग्ज्योतिष प्रति ।
नरक प्रार्थयामासु समय मैथुन प्रति ॥३३
नारदो यावदायाति नगर प्रति भौम ते ।
अस्माक कुरु रक्षा च तावन्नो मुञ्च मैथुने ॥३४
स समेष्यति वीर त्वा न चिरान्नो ह्यनुग्रहात् ।
तेन दृष्टा वय सार्धमेष्याम सगम त्वया ॥३५

वे परम प्रसन्न होकर समस्त सुरों से उन्होंने कहा था कि वे सब भूमि में उसके भार को उतारने के लिये अपने-अपने अंशों से अवतरित होवें—इतना कहकर प्रभु स्वयं भी यहाँ पर भार के अवतारण में देवकी के गर्भ में अवतीर्ण हुए थे। देवों ने स्वयं भगवान् विष्णु को अवतीर्ण होते हुए जान कर जो कि सनातन है। उन देवगणों ने रम्भा और तिलोत्तमा आदि देवियों को जो रूप लावण्य और गुणों से समन्वित थी उन सोलह सहस्रा को उत्पादित कर दिया था ॥२९॥३०॥३१॥ वे सब परम श्रेष्ठ नारियाँ हिमालय के पृष्ठ भाग पर क्रीडा करने वाली थी। उनको भूमि के पुत्र नरक ने देखा था और उनको हठ से अर्थात् बल पूर्वक उसने हरण कर लिया था। उस नरक ने उन सबको धर्षित किया था और अपने प्राग्ज्योतिष नगर में उन सबको ले आया था। नरक ने मैथुन के प्रति समय उस उन से प्रार्थना की थी। उन्होंने कहा हे भौम ! जब तक देवर्षि नारद तेरे नगर की ओर आते हैं तब तक आप हमारी रक्षा करें और मैथुन के प्रति हमको छोड़ देवें। ३२। ३३। । ३४। वे शीघ्र ही हमारे प्रति अनुग्रह करके हे वीर ! आपके समीप में आये गे। उनके द्वारा देखी गयी हम सब तुम्हारे साथ सङ्गम करने के लिये आजामेंगी ॥३५॥

इति सम्प्रार्थितस्ताभिर्नरको भूमिनन्दन. ।
ब्रह्मवाक्य तदा स्मृत्वा एवमस्त्विचिवान् मुहु ॥३६
एतस्मिन्नन्तरे देवो भगवान् लोकभावन ।
देववया जठराज्जातो वृद्धो नन्दगृहेऽभवन् ॥३७
कसकेशिप्रलवादीन् हत्वा दैत्याननेकश. ।
अकरोद् द्वारकावास सागरे सलिलान्तरे ॥३८
तत्राष्टौ कन्यकास्तेन स्वयमेण च स्वीकृता ।
कालिन्दी मानुपोरुपा रुक्मिणी रमणी तत. ॥३९
नग्नजित्तनया सत्या लक्ष्मणा चारुहासिनी ।

सुशीला शीलसम्पन्ना तथा जाम्बवती सती ॥४०
एतासु स्त्रीषु च तना ह्युरुसाम्य नम्य च ।
षट्त्रिंशद्वत्सरा जाता वलदेवसहायिन ॥४१
प्रद्युम्नसाम्बप्रमुखा पुत्रास्तस्य महाबला ।
जातास्तत्र द्विजश्रेष्ठा शास्त्रे शस्त्रे च वाविदा ॥४२

उनके द्वारा इस प्रकार से प्रार्थना किया गया उस भूमि के पुत्र नरक ने उस अवसर पर ब्रह्माजी के वाक्य का स्मरण करके गया ही होवे —यह उसने कहा था । ३६ । इसी बीच में लोकों की रक्षा करने वाले देव भगवान् देवकी के गर्भ से समुत्पन्न हुये थे । और नन्द के घर में पालित होकर बड़े हुए थे । ३७ । उन प्रभु ने कंस केशी और प्रलम्ब आदि अनेक दैत्यों को मार कर जल के अन्दर सागर में बसी हुई द्वारका पुरी में अपना निवास किया था । ३८ । यहाँ पर उन्होंने अपने धर्म से आठ कन्याओं को स्वीकार किया था । उनमें मानवी के रूप वाली कालिन्दी थी—रमणी—नग्नजित् की पुत्री—सत्या—चारु हास वाली लक्ष्मणा—परम सुशील और शील से सम्पन्न सती जाम्बवती थी । ३९ । ४० । बलदेव की सहायता वाले उनको इन नारियों में अनुराग करने वाले उनको छत्तीस वर्ष व्यतीत होगये थे । ४१ । हे द्विज श्रेष्ठो ! उसके महान् बल वाले इस प्रकार से प्रद्युम्न—साम्ब जिनमें प्रमुख थे ऐसे पुत्र समुत्पन्न हुये थे जो शास्त्र में और शस्त्र विद्या में परम पण्डित थे ॥ ४२ ॥

अनेके निहता दैत्या भारभूतास्तदा क्षिते ।
प्रहृष्ट क्रीडमानश्च द्वारकायामुवास स ॥४३
अथ शक्रस्तदायातो नरकेणार्दितो भृशम् ।
द्वारका प्रति कृष्णस्य दर्शनाय गणै सह ॥४४
तत्र गत्वा परिष्वज्य कृष्ण लोकनमस्कृतम् ।
पूजितस्तेन वहुश आसने काचने स्थित ॥४५

कथयामास हरये नरकस्य विचेष्टितम् ।
शक्रो यथा पूर्ववृत्त यथा वा वर्ततेऽधुना ॥४६
शृण कृष्ण महाबाहो यदर्थमहमागत ।
कथयिष्यामि तत् सर्वं तत्र शका न सकुरु ॥४७
भूमिपुत्रोऽसुरो नाम्ना नरक. सुरमर्दन ।
चिरजीवी पुरा विष्णुक्षितिभ्या परिपालितः ॥४८
अधुना स क्षिति विष्णुमवज्ञाय दुरासद. ।
बाणस्य वचनाद् भौमो ब्रह्माण पर्यतोषयत् ॥४९

उस समय मे जो भूमि के भार स्वरूप थे ऐसे अनेक दैत्यो को निहत कर दिया था। फिर परम प्रसन्न होकर क्रीडा करते हुए उन्होने द्वारका मे निवास किया था।४३। इसके अनन्तर इन्द्रदेव अपने गणो के सहित नरक के द्वारा अत्यन्त उत्पीडित होकर वहाँ पर समागत हुआ और द्वारका मे भगवान् के दर्शन के लिये ही उपस्थित हुआ था।४४। वहाँ पर गमन करके लोगो के द्वारा वन्दित प्रभु कृष्ण का परिष्वजन करके उनके द्वारा पूजित होते हुए वह सुवर्ण के आसन पर विराजमान हो गया था॥ ४५ ॥ वहाँ पर उस इन्द्रदेव ने भगवान् हरि के लिये नरक का जो विचेष्टित था वह सब कह दिया था। जो पूर्व मे हुआ था और इस समय म हो रहा है वह सभी इन्द्र ने निवेदन कर दिया था।४६। इन्द्र ने कहा—हे महाबाहो! हे श्रीकृष्ण! जिस प्रयोजन के लिये मैं यहाँ आया हूँ उसका आप श्रवण कीजिए। मैं वह सभी कुछ निवेदन करूँगा। इसमे आप कुछ भी शङ्का न करिए।४७। एक भूमि का पुत्र नरक नाम वाला असुर है जो सुरो का मर्दन करने वाला है। वह चिरजीवी है और पहिले भगवान् विष्णु और क्षिति के द्वारा पालित हुआ है।४८। इस समय म वह दुरासद वह क्षिति और भगवान् विष्णु की अवज्ञा करके बाण के वचन से उसने तप के द्वारा ब्रह्माजी को परितुष्ट कर लिया है।४९।

ब्रह्मत स वरान् लब्ध्वाह्यतीवाभूत् प्रदर्पित. ।
माधव पृथिवी वापि सस्मार न कदाचन ॥५०
पूर्वमासीत् स धर्मात्मा ह्याराधितसुरो व्रती ।
अधुना बाधते सर्वानासुर भावमाश्रितः ॥५१
अदिते कुण्डले मोहाज्जहारामृतसम्भवे ।
देवानृषीन् बाधमानो विप्राणामप्रिये रत. ॥५२
मा चापि बाधते नित्य कामगामी दुरासद ।
जेता तु सुरदैत्यानामवध्य सर्वदेहिनाम् ॥५३
तव चाप्यन्तरप्रेक्षी त पाप जहि भूतये ।
त्वदर्थं सर्वदेवर्षी देवगन्धर्वकन्यका ॥५४
पुरा पर्वतमुख्ये तु हिमवत्यवतारिता ।
चतुर्दश सहस्राणि सहस्रे द्वे शताधिके ॥५५
ता सर्वा कन्यका पाप. प्रमह्य वरदर्पित ।
जहार स दुराधर्षो हयग्रीवसहायवान ॥५६

ब्रह्माजी से वरदानो को प्राप्त करके वह अत्यन्त ही घमण्डी हो गया है। वह इस समय मे एसा दर्पित हो गया है कि न तो उसने माधव का और न पृथ्वी का कभी भी स्मरण किया है। ५०। पूर्व म वह धर्मात्मा था सुरो की आराधना की थी और वह व्रतधारी था किन्तु इस समय मे वह आसुर भाव का आश्रय वाला होकर सबको बाधा दिया करता है।५१। अदिति के अमृत से समुद्भूत दोनो कुण्डलो का मोह से उसने हरण कर लिया था और देवगणो को और ऋषियो को बाधा देता हुआ वर्गो के अप्रिय कर्म मे वह रत रहता है। ५२। कामगामी दुरासद वह मुझको भी नित्य बाधा देता है। वह सुरो का और दैत्यो का जीतने वाला है तथा समस्त देहधारियो से वध करने के अयोग्य है अर्थात् कोई भी देहधारी उसका वध करने मे समर्थ नही है।५३। आपका भी वह अन्तर प्रेक्षी है। उस पापी को भूति के लिए

वध कीजिए। सब देवगणो ने आपके लिये देवो और गन्धर्वों की कन्याएँ पहिले मुख्य पर्वत पर हिमालय में अवतारित की थी। वे सोलह सहस्र हैं। वरदान के घमण्ड मे भरे हुए पापी उसने वे सभी कन्याएँ बलपूर्वक हरण करली हैं। वह दुराधर्ष हैं और हयग्रीव की सहायता वाला है॥ ५४—५६॥

सागरे यानि रत्नानि पृथिव्या च त्रिविष्टपे।
तानि सर्वाणि संहृत्य प्रमथ्य सुरमानुषान् ॥५७
तीरे लौहित्यतीर्थस्य सोऽकरोन्मणिपर्वतम्।
तस्मिन् गिरौ पुरी रम्या कारयित्वाऽलकाह्वयाम् ॥५८
ता सर्वा वासयामास देवगन्धर्वयोषित।
एकवेणीधरा सर्वा सम्भोगपरिवर्जिता ॥५९
त्वामेव ता प्रतीक्षन्ते सनाथा कुरु कृष्ण ता।
यावदागच्छति पुर भवतो नारदो मुनि ॥६०
तावन्न मैथुन यत्न भौम त्व सकरिष्यसि।
इति ता सनय चक्रे नरकस्य दुरात्मन ॥६१
नारदश्च तदायात प्राग्ज्योतिषपुर प्रति।
यदा त्व नरक हन्तु गन्ता तत्पुरमुत्तमम् ॥६२
तस्मात् त्व पापकर्माण नरक नरकोपमम्।
जहि देवमनुष्याणा कण्टक त दुरासदम् ॥६३

सागर में जो भी रत्न हैं—पृथिवी और स्वर्ग में जो हैं उन सबको संहृत करके और सुरो तथा मनुष्यो का प्रमथन करके उसने लौहित्य तीर्थ के तट पर मणि पर्वत बनाया है। उस पर्वत में अलका नाम वाली रम्य पुरी की रचना कराकर देवो और गन्धर्वो की नारियो का वहां पर ही उसने बसा दिया है। वे सब एक वेणी को धारण करने वाली हैं और सम्भोग से वर्जित हैं॥ ५७—५९॥ वे सब आपकी ही प्रतीक्षा कर रही हैं। हे कृष्ण! अब उन सबको सनाथ

करिए। जब तक आपके पुर में नारद मुनि आगमन करें हे भीम! तब तक उनके साथ मैथुन करने का तुम प्रयत्न नहीं करोगे। यही उस हीन दुरात्मा नरक के साथ समय किया था। जिस समय में नारद मुनि उस प्राग्ज्योतिष पुर के प्रति आयात होवें उसी समय में आप उसके उत्तम पुर में नरक के हनन करने के लिये गमन करेंगे॥ ६०—६२॥ इस कारण से उस पाप कर्म करने वाले नरक के ही सदृश नरक को मार दीजिए क्योंकि वह बहुत दुरासद है और देवों तथा मनुष्यों का कण्टक है॥ ६३॥

वधात् तस्य क्षिति देवी पुत्रशोकं न चाप्स्यति।
स्वयमेव वधं तस्य देवेभ्यो यदयाचत॥६४
तस्मात् तं जहि पापिष्ठं नरकं पापपूरुषम्।
स्त्रीरत्नान्यपि रत्नानि तं निहत्य समुद्धर॥६५
इत्युक्तो जगतां नाथः शक्रेण सुमहात्मना।
प्रतिजज्ञे क्षितिसुतं हन्तुं प्रति तदैव हि॥६६
प्रतिज्ञाय वधं तस्य शक्रेण सह केशवः।
तदैव यात्रामकरोत् प्राग्ज्योतिषपुरं प्रति॥६७
आरुह्य गरुडं कृष्णः सत्यभामाद्वितीयकः।
प्राग्ज्योतिषमुखोऽगच्छद्वामवस्त्रिदिवं ययौ॥६८
दिवमाक्रम्य गच्छन्तौ कृष्णशक्रौ महाद्युती।
यादवा ददृशुस्तत्र सूर्याचन्द्रमसौ यथा॥६९
सस्तूयमानौ गन्धर्वैर्देवैरप्सरसां गणैः।
कृष्णः शक्रः क्षणादेव गतौ खे तावदृश्यताम्॥७०

उसके वध कर देने से देवी पृथिवी पुत्र के शोक को नहीं प्राप्त होगी क्योंकि उसने स्वयं ही उसके वध करने के लिये देवताओं से प्रार्थना की थी। ६४। इस कारण से उस महान् पापी पाप पुरुष नरक का वध करिये। उसका हनन करके स्त्री रत्नों को तथा अन्य रत्नों

उद्धार कीजिये अर्थात् इन सबको वहाँ से ले आइये ।६५। महान् आत्मा वाले इन्द्र के द्वारा इस प्रकार से जगतो के नाथ से कहा गया तो उन्होंने पृथ्वी के पुत्र नरक के हनन करने के लिये प्रतिज्ञा की थी और उसी समय मे मार देने का वचन दिया था ।६६। इन्द्र के साथ भगवान् केशव उसके वध करने की प्रतिज्ञा करके उन्होंने उसी समय म प्राग्ज्योतिष पुर की ओर यात्रा करदी थी ।६७। भगवान् कृष्ण ने गरुड पर समारोहण किया था और उनके साथ दूसरी सत्यभामा भी थी वे प्राग्ज्योतिष की ओर मुख करके चले गये थ और इन्द्रदेव स्वर्ग म गमन कर गये थे ।६८। दिवमोर्ग का आक्रमण करके गमन करते हुये इन्द्र और श्री कृष्ण को जो महती द्युति मे सम्पन्न थे यादवो ने वहाँ पर सूर्य और चन्द्र के समान ही इन दोनो को देखा था ।६९। वे दोनो गन्धर्व—देव और अप्सराओं के गणो के द्वारा संस्तवन किये हुये थे। श्री कृष्ण और इन्द्र क्षण भर म ही आकाश म अदृश्य हो गये ॥७०॥

तत क्षणेन गरुडेनाससाद जगत्पति ।
पुर प्राग्ज्योतिष रम्य नरकेण वशीकृतम् ॥७१
स दुर्ग मौरवं पाशै षट्सहस्रैर्भयकरैः ।
क्षुरान्तैर्वेष्टित पार्श्वे मृत्युपाशैरिवोच्छ्रितम् ॥७२
निर्गच्छन्त पुरान् तस्मात् नारद च ददर्श स ।
स तु देवमुनि श्रीमान् यदागान्नरक प्रति ॥७३
तदा प्राग्ज्योतिष गत्वा सत्कृतस्तेन नारद ।
सगमे समय प्रोचे नरकाय स योषिताम् ॥७४
प्रवर्ततेऽद्य चैत्रस्य शुक्लपक्षस्य पचमी ।
नवन्या तु धरापुत्र प्राप्नोनि महदापदम् ॥७५
तदा यदि चतुर्दश्या सुस्नाता योषितस्त्विम ।
सुरतेषु त्वया तत्र प्रयोक्तव्या यथासुखम् ॥७६

नादरस्य वच श्रुत्वा नरकों भयमोहित ।
आसार च प्रसार च नगरे सन्न्यवेदयत् ॥७७

फिर क्षण भर मे ही जगत् के स्वामी गरुड के द्वारा नरक से वशीकृत परम रम्य प्राग्ज्योतिष पुर मे प्राप्त हो गये थे अर्थात् वहाँ पर पहुँच गये थे । ७१ । वह दुर्ग छः सहस्र भयङ्कर मौरव पाशों से और क्षुरान्तों से वेष्टित था और पार्श्व मे मृत्यु पाशों के समान उच्छित था । ।७२। उन्होंने उस पुर से उसी समय मे निकलते हुये नारद को देखा था। वह देव मुनि श्रीमान नरक के प्रति गये थे ।७३। उस समय म प्राग्ज्योतिष मे गमन करके वे नारद मुनि उसके द्वारा सत्कार को प्राप्त हुये थे । उन्होने नरक म योपितो के साथ सङ्गम करने म उस समय कह दिया ।७४। आज चैत्र म स के शुक्ल पक्ष की पञ्चमी प्रवृत्त है। हे धरा पुत्र ! नवमी तिथि मे तुम महान् आपदाओं को प्राप्त करते हो ।७५। उस समय मे चतुर्दशी म यदि ये योषितें सुस्नात हो उसी समय मे तुमको सुख पूर्वक सुरता म प्रयुक्त करनी चाहिय । ।७६। देवर्षि नारदजी के इस वचन का श्रवण करके नरक भय से मोहित हो गया था। उसने आसार और प्रसार नगर मे निवेदित कर दिया था ॥७७॥

रक्षिभी रक्षित राज्य रक्षित च समन्तत ।
भयहर्षयुतो भौम समय समवैक्षत ॥७८
तस्मिन्नवसरे प्राप कृष्ण प्राग्ज्योतिष पुरम् ।
प्रथम पश्चिम द्वारमासाद्य गरुडध्वज ॥७९
पाशाना षटसहस्राणि क्षुरान् सञ्छिद्य नैकधा ।
जघान स मुरु दैत्यं सानुग च सवान्धवम् ॥८०
षट्सहस्रा महावीरा दानवा द्वारि सस्थिता ।
हताश्चक्रेण हरिणा तदैव मुरुणा सह ॥८१
मुर हत्वा सहस्राणि पुत्रास्तस्यापराश्च षट् ।

जघान चक्रेण तदा खण्डशोऽन्याश्च दानवान् ॥८२
ततोऽनेकशिलासघानतिक्रम्य जनार्दन ।
सगण सानुग चैव निसुन्द समपोथयन् ॥८३
एको यो योधयेद्देवान् सहस्र वत्सरान् पुरा ।
शक्र च समतिक्रम्य महावीरपराक्रम ॥८४

भौम (नरक) ने राक्षसो से सुरक्षित नगर को सभी ओर से राज्य को रक्षित कर दिया था। और भय तथा दर्प से युक्त नरक ने समय की प्रतीक्षा की थी। उस अवसर मे भगवान् श्री कृष्ण प्राग्ज्योतिष नगर मे प्राप्त हो गये थे। प्रथम गरुड ध्वज भगवान् पश्चिम द्वार पर प्राप्त हुए थे। ७६। छै सहस्र पाशो के छुरो का अनेक प्रकार से सभी भाँति छेदन करके उन्होंने गणों के साथ और बान्धवो के सहित मुर दैत्य का हनन कर दिया था। ८०। छै सहस्र महान् वीर दानव द्वार पर संस्थित थे भगवान् हरि ने उसी समय मे मुर के साथ ही चक्र से निहत कर दिये थे। ८१। मुर को मार कर दूसरे जो छै सहस्र उसके पुत्र थे उस समय उनको चक्र से मार गिराया था और अन्य दानवो को भी खण्ड खण्ड कर दिया था ॥८२॥ इसके उपरान्त वहाँ पर अनेक जो शिलाओ के संघ थे उन सब का अतिक्रमण करके भगवान् जनार्दन ने गणो के सहित और अनुचरो से सयुत निसुन्द का मार गिराया था।८३। जिसने एक ही ने पहिले सहस्र वर्ष तक देवो से युद्ध किया था और महान् पराक्रम वाला वीर था उसने इन्द्र पर आक्रमण किया था ॥ ८४ ॥

त जघान हयग्रीव समतिक्रम्य केशव ।
मध्ये लौहित्यसज्ञस्य भगवान् देवकीसुत ॥८५
औदकाया विरूपाक्ष सुन्द हत्वा महाबल ।
तत पचजन वीर जघान परमेश्वर ॥८६
एतान् हत्वा महाकायान् महावीर्यान् दुरासदान् ।

आससाद जगन्नाथ पुरं प्राग्ज्योतिषाह्वयम् ॥८७
वियत्स्थैर्दैवतं सर्वैर्नारदेन महात्मना ।
जयशब्दै स्तूयमान प्रविवेश यथेश्वर ॥८८
श्रिया युक्तां दीप्यमाना प्रकाशाट्टालभूषिताम् ।
स मेने नगरी विष्णु विमिन्द्रस्यामरावती ॥८९
तत्र युद्धं महद्भूत नानाप्रहरणोद्यमम् ।
भीरूणा त्रासजनन शूराणा हर्षवर्धनम् ।
यथा देवासुर युद्ध तथैव समपद्यत ॥९०
तत शार्ङ्ग विनिर्मुक्तै र्बाणैस्तान् दानवान् बहून् ।
निजघान महाबाहुर्गरुडस्थो जनार्दन ॥९१
अष्टौ शतसहस्राणि अष्टौ शतशतानि च ।
हत्वासुरान महाबाहुर्नरक त समासदत् ॥९२

भगवान् केशव ने आक्रमण करके उस हयग्रीव का हनन किया था। महान् बलवान् भगवान् देवकी के पुत्र ने मध्य मे लौहित्य नामक की भौदका मे विरूपाक्ष और सुन्द का हनन किया था। इसके अनन्तर फिर परमेश्वर ने वीर पञ्चजन को मारा था ॥८५—८६॥ इन महान् शरीरो वाले तथा महान् वीर्य वाले दुरासदो का वध करके फिर जगत् के नाथ प्राग्ज्योतिष पुर मे प्राप्त हो गये थे ॥ ८७ ॥ आकाश मे स्थित देवो के द्वारा तथा महात्मा नारद के द्वारा जय—जयकार की ध्वनि से संस्तवन किये गये ईश्वर ने प्रवेश किया था ॥ ८८ ॥ उन भगवान् विष्णु ने श्री से समन्वित—देदीप्यमान—प्रकाश अट्टालिकाओ से विभूषित उस नगरी को ऐसा ही समझा था कि क्या यह इन्द्र की अमरावती है ॥ ८९ ॥ वहाँ पर महान् युद्ध हुआ था जिसमे अनेक प्रकार के शस्त्रास्त्र थे। वह युद्ध ऐसा भयङ्कर हुआ था जो डरपोको को भय देने वाला था और शूरो के हर्ष को बढाने वाला था। जैसा कि देवासुर युद्ध हुआ था ठीक उसी प्रकार का यह युद्ध भी हुआ था

॥ ६० ॥ फिर गरुड पर विराजमान महान् बाहुओं वाले जनार्दन प्रभु ने अपने शार्ङ्ग नामक धनुष से छोड़े गये बाणों के द्वारा उन बहुत—से दानवों का हनन कर दिया था। ६१। महान् बाहुओं से समन्वित प्रभु आठ सौ सहस्र और आठसौ असुरों को मारकर नरक के समीप में पहुँच गये थे। ६२।

तत श्रुत्वा स नरक पतितानसुरान् बहून् ।
दृष्ट्वा कृष्ण महाबाहु गरुडस्य महाबलम् ॥६३
वसिष्ठशाप सस्मार समय माधवस्य च ।
नारदस्य वचश्चापि वरच्छिद्र तथा विधे ॥६४
स प्राप्तकालश्च तदा केशवेन समागत. ।
युद्धमेव पर मेने स्मरन् बाणवचस्तदा ॥६५
स काचन समारुह्य रथ वज्रध्वज वरम् ।
लोहचक्राष्टसयुक्तं निनल्वप्रमित रथम् ॥६६
युक्तमश्वसहस्रं स्तु वज्रध्वजविराजितम् ।
नानाप्रहरणोपेत बहुतूणीरसयुतम् ।
अगच्छन् समारायाशु नरक पृथिवीसुत. ॥६७
स गच्छन् समारायाशु मानुपं भावमर्चितम् ।
निन्द्य तथासुर मेने स्मरन् पूर्ववचो हरे ॥६८

इसके अनन्तर उस नरक ने बहुत से असुरों को मृत हुए सुनकर गरुड पर स्थित महा बलवान् महाबाहु भगवान् कृष्ण का दर्शन किया था। ६३। उसने वसिष्ठ मुनि के शाप का तथा माधव के समय का स्मरण किया था। उसने देवर्षि नारद जी के वचन और विधाता के वर के छेदन का भी स्मरण किया था। ६४। उस समय में काल के प्राप्त हो जाने वाले ने भगवान् के सामने समागमन किया था। उस समय में बाण के वचन का स्मरण करते हुए उसने युद्ध करना ही परम कर्त्तव्य मान लिया था ॥ ६५ ॥ वह सुवर्ण के रथ पर समारूढ

हुआ था जो वज्र की ध्वजा वाला और श्रेष्ठ था। वह रथ लोहे के आठ चक्रों ( पहियों ) से युक्त था तथा त्रिनल्व प्रमित था। उस रथ में एक हजार अश्व थे और वज्र की ध्वजा से सुशोभित था उस रथ में अनेक प्रकार के शस्त्रास्त्र विद्यमान थे तथा बहुत तूणीर भी रक्खे हुए थे। ऐसे रथ में बैठकर पृथिवी का पुत्र नरक गमन करने के लिये शीघ्र ही चला गया था ॥९६—९७॥ वह जब युद्ध के लिये जा रहा था तो उसने शीघ्र ही मनुष्य भाव को त्याग किया था और हरि के पूर्व वचन का स्मरण करते हुए उसने असुर भाव को निन्दा अर्थात् बुरा मान लिया था ॥९८॥

क्षणात् कृष्ण स ददर्श गरुडोपरि संस्थितम् ।
शंखचक्रगदाशार्ङ्ग वरासिधरमच्युतम् ॥९९
किरीटकुण्डलयुत श्रीवत्सवक्षस हरिम् ।
कौस्तुभांद्भासितोरस्क पीताम्बरधर परम् ॥१००
स तेन युयुधे वीरो विष्णुना प्रभविष्णुना ।
प्राग्ज्योतिषाधिपो भौमो नरक पृथिवीसुत ॥१०१
स युध्यत् कृष्णनिकटे कालिका कालिकोपमाम् ।
रक्तास्यनयना दीर्घा खड्गशक्तिधरा तदा ॥१०२
अपश्यज्जगता धात्री कामाख्यामपि मोहिनीम् ॥१०३
स विस्मितस्तदा भीतस्ता दृष्ट्वा जगता प्रसूम् ।
योद्धव्यमित्येव तदा युयुधे नरकोऽसुर ॥१०४
तेन सार्धं तदा कृष्ण कृत्वा सुमहदद्भुतम् ।
युद्ध यादृक् पुरा भूत न देवे न च मानुषे ॥१०५

क्षण भर में ही उसने भगवान् कृष्ण का गरुड पर विराजमान हुए का दर्शन प्राप्त किया था। भगवान् कृष्ण शंख—चक्र—गदा—शार्ङ्ग धनुष—वर और असि ( खड्ग ) को धारण किये हुये थे। अच्युत थे। ९९। वे किरीट और कुण्डलों को धारण करने वाले थे और उन के वक्ष स्थल में श्री वत्स का चिह्न था। कौस्तुभ मणि से समुद्भासित

वक्ष स्थल में थुन—पीताम्बर धारी परम द्युति का उसने दर्शन किया था। १००। उस प्रभा विष्णु भगवान् विष्णु के साथ उस वीर ने युद्ध किया था। वह प्राग्ज्योतिष नगर का स्वामी पृथिवी का पुत्र भौम नर था। उसने श्रीकृष्ण के निकट में युद्ध करते हुये कलिका के समान कालिका को देखा था जिसके लाल नेत्र और मुख था—विशाल काय थी—वह उस समय में खड्ग और शक्ति को धारण किये हुए थी। १०१।१०२। उसने धात्री और मोहिनी कामाख्या का भी वहाँ दर्शन किया था। १०३। उस समय में जगत् को प्रसूत करने वाली उस देवी का दर्शन करके वह भय से भीत होकर बहुत ही विस्मित हो गया था। युद्ध तो करना ही है अतएव उस समर में नरका सुर ने युद्ध किया था। १०४। उस अवसर पर भगवान् कृष्ण ने उसके साथ सुमहान् अद्भुत युद्ध किया था। जैसा युद्ध पहिले देवों में और मनुष्यों में कभी भी नहीं हुआ था ॥ १०५॥

ततस्तेनाथ भौमेन युद्धकेलिं स माधवः।
चिरं कृत्वा जघानाथ देवेन्द्रं प्रतिहर्षयन् ॥१०६
सुदर्शनेन चक्रेण मध्यदेशे तदा हरिः।
द्विधा चिच्छेद नरकं खण्डितोऽप्यपतद् भुवि ॥१०७
विभक्ततच्छरीरं तु भूमौ निपतितं तदा।
विराजन्ते वज्रभिन्नो यथा गैरिकपर्वतः ॥१०८
पतिते तनये देवी पृथ्वी दृष्ट्वा शरीरकम्।
शोकवेगं तदा सेहे ज्ञात्वा कालं तदागतम् ॥१०९
अदितेः कुण्डलयुगं स्वयमादाय काश्यपी।
उपातिष्ठत गोविन्दं वचनं चेदमब्रवीत् ॥११०
त्वया वराहरूपेण यदाहं चोद्धृता दुरा।
तदा त्वद्गात्रसंस्पर्शात् पुत्रो मे नरकः स्थितः।
सोऽय त्वया पालितश्च पातितश्चाधुना सुतः ॥१११

गृहाण कुण्डले चेमे अदिते सर्वकामदे ।
सन्तति चास्य गोविन्द प्रतिपालय नित्यदा ॥११२

इसके अनन्तर उस भौम के साथ भगवान माधव ने युद्ध की क्रीडा को चिरकाल पर्यन्त करके इसके उपरान्त देवेन्द्र को हर्षित करते हुए प्रभु ने उसका हनन कर दिया था । १०६ । उस समय में भगवान् हरि ने अपने सुदर्शन चक्र के द्वारा मध्य देश में दो भागों में छेद कर मार गिराया था । वह नरक खण्ड-खण्ड होकर भूमि पर गिर गया था। वह खण्ड ऐसे शोभित हो रहे थे जैसे वज्र से भिन्न हुआ गैरिक पर्वत होवे । १०८ । तनय के गिर जाने पर देवी पृथिवी ने उसके पतित शरीर का अवलोकन करके उस समय में शोक के वेग को सहन कर लिया था क्योंकि उसने समागत काल का ज्ञान प्राप्त कर लिया था । । १०९ । काश्यपी अर्थात् पृथ्वी अदिति के दोनों कुण्डलों को लेकर स्वयं उपस्थित हुई थी और भगवान् गोविन्द से यह वचन कहा था— । ११० । पृथिवी ने कहा—आपने वराह के रूप से पहिले मेरा उद्धार किया था । उसी समय में आपके गात्र के स्पर्श से यह नरक मेरा पुत्र गर्भ में स्थित हुआ था । वह आपके ही द्वारा प्रतिपालित हुआ था और अब वह सुत आपने ही मार गिराया है । ११८ । अब आप अदिति के इन दोनों कुण्डलों को ग्रहण कीजिए जो कि सब कामनाओं के प्रदान करने वाले हैं और अब आप इसकी सन्तति का हे गोविन्द ! नित्य ही प्रतिपालन कीजिए । ११२ ।

भारावतरणे देवि नरकस्य वधः पुरा ।
त्वयैव प्रार्थितो यस्मात् तेनासौ निहतो मया ॥११३
पालयिष्येऽस्य सन्तानं देवि त्वद्वचनादहम् ।
प्राग्ज्योतिषेऽभिषेक्ष्यामि नृपारं भगदत्तकम् ॥११४
एवमुक्त्वा महाबाहुर्भगवान् मधुसूदनः ।
अन्तःपुरं विवेशाथ नरकस्य धनालयम् ॥११५

स तत्र दद्दृशे वीरो रत्नानि विविधानि च ।
राशीभूतानि शुद्धानि पर्वतानिव राजन ॥११६
मुक्तामणिप्रवालाना वैदूर्यस्य च पर्वतम् ।
तथा रजतकूटानि वज्रकूटानि माधव ॥११७
सुवर्णसाचयान् रुक्मदडान् रत्नमयध्वजान् ।
वाहनानि विचित्राणि यानानि शयनानि च ॥११८
खचितानि स्वर्णरत्नैर्महार्हाणि महान्ति च ।
यद् यद् दृष्ट च यावच्च धन रत्न मणिस्तथा ॥११९

श्री भगवान न कहा—हे देवि ! पहिले भार के अवतरण करने के लिये आपने ही नरक के वध की प्रार्थना की थी । इसीलिये मैंने इसका वध किया है ॥११३॥ हे देवि ! आपके वचन से मैं इसकी सन्तान का प्रतिपालन करूँगा इसके नाती भगदत्तक का मैं प्राग्ज्योतिप म अभिषेक कर दूँगा ॥११४॥ इस तरह से कहकर महाबाहु भगवान् मधुसूदन प्रभु ने अन्त पुर मे प्रवेश किया था जो कि नरक के धन का आलय था ॥११५॥ वहाँ पर उन वीर ने अनेक प्रकार के रत्न देखे थे । वे सब शुद्ध रत्न समुदाय म एकत्रित हो रहे थे जैसे कोई पर्वत शोभायमान होवे । ११६ । वहाँ पर मुक्तामणि और प्रवालो का तथा वैदूर्यमणिका एक पर्वत—सा ही लग रहा था तथा रत्नकूट और वज्रकूट भी माधव प्रभु ने देखे थे । ११७ । सुवण के सञ्चित ढेरो का—रुक्मदण्डो को और रत्नो से परिपूर्ण ध्वजा—विचित्र वाहनो को—यानो को और शयनो को देखा था । ११८ । ये सभी स्वर्ण और रत्नो स खचित थे—ये महान् मूल्य वाले और बहुत बडे थे । जो—जो भी देखा और जितना धन—रत्न और मणिया थी उस प्रकार की और उतनी नरक आलय के अतिरिक्त अन्य स्थान म कही भी नही देखे गये थे ॥११९॥

भुवि तादृक् च नो दृष्टमन्यत्र नरकालयात् ।

न कुवेरस्य नेन्द्रस्य न यमस्याप्यपा पतेः ॥१२०
तावन्ति धनरत्नान यावन्ति नरकालवे ।
केशवोऽप्यथ तत्रैव नारदेन च सङ्गत ॥१२१
अवेक्ष्यान्त पुरधन सार सा त्तर तत ।
तेषां समाददे ग्राह्य प्रभूत परवीरहा ॥१२२
या दत्ता वैष्णवीशक्तिर्विष्णुना प्रभविष्णुना।
हत्वा भौम तु ता शक्ति जगृहे देवकीसुत ॥१२३
पृथिव्या नारदेनैव सहित. केशवस्तदा।
भगदत्त भौमसुत प्राग्ज्योतिपपुरोत्तमे ॥१२४
अभिषिच्य तदा भूत पुरमध्ये न्यवेशयत् ।
अभिषिक्त तु त दृष्ट्वा भगदत्त तदा क्षिति ॥१२५
नप्तुरर्थेऽथ ता शक्ति केशव समयाचत ।
केशवोऽपि क्षितेर्वाक्यान्नारदानुमतेन च ।
ता शक्तिं भगदत्ताय सुप्रीतमनसा ददौ ॥१२६

जितना धन और जितने रत्न नरक के आलय मे थे वैसे और उतने कुवेर—इन्द्र—यम और वरुण के यहाँ पर भी नहीं थे । भगवान् केशव वहाँ पर ही देवर्षि नारद के साथ सङ्गत हुये थे । उस अन्त. पुर के धन का अवेक्षण करके जो सार तथा सारतर था पर वीरो के हनन करने वाले ने ग्रहण करने के योग्य बहुत उनमे से ले लिया था।१२०।।१२१।१२२। प्रभु विष्णु भगवान् विष्णु ने जो वैष्णवी शक्ति दी थी उसको भौम का हनन करके देवकी सुत ने शक्ति को वापिस ग्रहण कर लिया था।१२३। पृथिवी देवी न देवर्षि नारद के सहित उस अवसर पर भगवान् केशव ने भगदत्त भौम के सुत को प्राग्ज्योतिष उत्तम पुर मे अभिषिक्त करके उस पुर के मध्य मे निवेशित कर दिया था। क्षिति ने उस भगदत्त अभिषिक्त किया हुआ देखकर अपने नप्ता ( नाती ) के लिये भगवान् केशव से उसी शक्ति की याचना की थी।

भगवान् केशव ने भी नारदजी की अनुमति प्राप्त करके क्षिति के कहने से सुप्रसन्न मन से उस अदिति को भगदत्त के लिये दे दिया था ॥१२४—१२६॥

यच्छत्रं वरुणं जित्वा काचनस्त्रविसान्नकम् ।
समानयत् पुरा भौमस्तच्छत्रं हरिराददे ॥१२७
अष्टभारसुवर्णानि यस्सामृवति चान्वहम् ।
यत् क्रोशमात्रविस्तीर्णमर्धयोजनमुच्छ्रितम् ॥१२८
रत्नोत्तमानि सर्वाणि चतुर्दन्तांस्तथा गजान् ।
चतुर्दशसहस्राणि पूजिता प्रमदास्तथा ॥१२६
द्वारकां प्रति दैत्यौघैर्वाहयामास केशवः ॥१३०
या देवकन्यकाः पूर्वं नरकेण हृता बलात् ।
तासां कृत्वा हृषीकेशो वेणीबन्धविमोक्षणम् ॥१३१
वासोभिर्भूषणैर्दिव्यैस्ताः सत्कृत्य मुहुर्मुहुः ।
आरोप्य च विमाने तु रक्षिभिर्बलिभिर्दृढैः ॥१३२
नारदाधिष्ठिता नवा द्वारकां प्रत्यवाहयत् ।
यः कृतः सुरकन्यार्थे भामने मणिपर्वतः ॥१३३

जिस छत्र को वरुण को पराजित करके भौम पहिले ले आया था जो कि काञ्चन को स्रवण करने वाले नाम से संयुत था उस छत्र को भगवान् हरि ने ले लिया था ॥१२७॥ जो आठ भार सुवर्ण को प्रतिदिन स्रवित किया करता था जो एक कोस तक विस्तीर्ण और आधे योजन तक ऊँचा था ॥ १२८ ॥ केशव भगवान् ने समस्त उत्तम रत्नों को तथा चार दांतों वाले गजों को—चौदह हजार पूजित प्रमदाओं को दैत्यों के समुदायों के द्वारा द्वारका के प्रति भेज दिया था। ॥ १२६—१३० ॥ पूर्व में जो देव कन्याऐं नरक के द्वारा लायी गयी थीं और बलपूर्वक उनका हरण किया गया था उनके लिये हृषीकेश भगवान् ने वेणीबन्ध विमोक्षण किया था। उनको अनेक वस्त्र और

दिव्य भूषणों से सत्कृत किया था। उनको विमान में बिठाकर सुदृढ़ और बली रक्षकों से रक्षित करके वे सब नारद मुनि से अधिष्ठित होती हुई द्वारका की ओर भेजदी गयी थी। जो सुर कन्याओं के लिए भूमि सुत ने मणियों का पर्वत बनाया था ॥१३१—१३३॥

मणिरत्नौघसम्पूर्णो दिवाकरसमप्रभः।
उत्पाट्य तं जगन्नाथस्तार्क्ष्यपृष्ठे न्यधापयत् ॥१३४
तथैव वारणं छत्रं गरुडोपरि माधवः।
आरोप्य सत्यया सार्धमासीन सुमना हरिः ॥१३५
भगदत्तं समाभाष्य पृथिवीं च जगत्पतिः।
प्रतस्थे द्वारकां वीरो वियन्मार्गेण वै द्रुतम् ॥१३६
सुपर्णः काञ्चनस्तथा चित्रमणिपर्वतम्।
केशवं सत्यया सार्धं हेलया वै वहन् ययौ ॥१३७
क्षणेन द्वारकां प्राप्य केशवः परवीरहा।
मुदं च लेभे सकलैर्बान्धवैश्च तथा गणैः ॥१३८
वह पर्वत मणियों और रत्नों के समूह से परिपूर्ण था और सूर्य

एव काली महामाया कालिकाख्या जगन्मयी ।
विष्णु च जगता नाथ पगपर्गन हरिम् ॥१३६
जगत्कारणकर्तार ज्ञानगम्य जगन्मयम् ।
सन्मोहयत्येव तथा ह्यनुरागविरागवान् ॥१४०
अनुगृह्णाति मित्राणि ह्यमित्राणि निहन्ति च ।
नाराणु मूटा रमत द्वन्द्वेनापि च मुह्यते ॥१४१
इति व कथित विप्रा यथाभून्नरकोऽसुर ।
यथा च वरलाभोऽभूद यथा चास्य विचेष्टितम् ॥१४२
आराधिना यथा ब्रह्मा याण युद्धाय भौमिना ।
किमन्यदुचित वाच्मि तद्ध्र वन्तु द्विजोत्तमा ॥१४३

इसी रीति म महामाया—जगन्मयी कालिका नाम वाली काली जगता क नाथ—परावर क पति हरि भगवान् विष्णु को जो जगत के कारणो म करने वाले है—ज्ञान के ही द्वारा जानने के योग्य है और जगत् स परिपूर्ण है उसी भाँति सम्मोहित किया करती है जो अनुराग और विराग दोनो ही म समन्वित है ॥ १३६—१४० ॥ जो मित्र है उन पर अनुग्रह किया करते हैं और जो शत्रु है उनका हनन किया करते है । ये नारियो मे गूढ होकर रमण किया करते है । और द्वन्द्वो मे भी मोहित होते है ॥ १४१ ॥ हे विप्रो ! यह आपके सामने मैंने कह दिया है जैसे नरक असुर हुआ था । और जिस तरह से वरदानो का लाभ उसको हुआ था । और जैसा भी कुछ उसका विचेष्टित अर्थात् कृत्य था ॥ १४२ ॥ बाण की वुद्धि से भौमी ने जिस तरह से ब्रह्माजी की आराधना की थी । हे द्विजोत्तमो ! अब और क्या कथन करने के लिए क्या उचित है । हे द्विजोत्तमो ! अब आप लोग मुझसे कहते जाय ॥१४३॥



## ॥ नारद-आगमन वर्णन ॥

कथ गिरिसुता काली बभूव जगता प्रसूः ।
दाक्षायणी त्यक्ततनु, कथमाप हर पतिम् ॥१
कथमर्द्धशरीर सा जहार च पिनाकिन ।
एतन्न पृच्छता सम्यक् कथयस्व महामते ॥२
शृणुध्व मुनिशार्दूला यथा दाक्षायणी सती ।
भूता गिरिसुता पूर्वं यथार्द्धमहरत्तनुम् ॥३
यदाऽत्यजत्तनु देवी पूर्वं दाक्षायणी सती ।
तदैव मनसागच्छन् मेनका हिमवद्‌गिरिम् ॥४
यदा हरेण सहिता दक्षकन्या हिमाचले ।
चिक्रीड च तदा तस्या मेनकाऽभृद् हितैपिणी ॥५
तस्या सुता स्यामिति च आधाय मनसि द्विजा ।
त्यक्तप्राणा तदा देवी भूता हिमवत सुता ॥६
यदा दाक्षायणी प्राणान दक्षकोपाज्जहौ पुरा ।
तदैव मेनका देवी आरिराधयिप शिवाम् ॥७

ऋषियों ने कहा—गिरि की पुत्री काली कैसे जगतों को प्रसूत करने वाली हुई थी । दाक्षायणी अर्थात् दक्ष की पुत्री ने तनु का त्याग करके हर को फिर अपना पति किस प्रकार से प्राप्त कर लिया था ? उसने पिनाकी प्रभु का आधा शरीर कैसे हरण किया था—यह सब हम पूछने वाले हैं । हे महामते ! आप भली भाँति यह सब वर्णन कीजिए ॥ १—२ ॥ मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—हे मुनि शार्दूलो ! आप लोग अब श्रवण कीजिए कि जिस तरह से दाक्षायणी सती हुई और फिर गिरि की पुत्री ने जैसे पूर्व मे आधा शरीर हरण किया था ॥ ३ ॥ पूर्व में दाक्षायणी सती ने शरीर का त्याग किया था । उसी समय मे हिमवान् गिरि को मेनका मन से गई थी ॥४॥ जिस समय मे हिमाचल पर दक्ष कन्या हर के साथ खेलती थी उस समय मे मेनका उसकी

हिमैषिणी हुई थी ॥५॥ हे द्विजो ! मैं उसकी सुना होऊँ—यह मन मे धारण करके उसी मेना से देवी ने प्राण त्याग दिये थे और वह हिमवान् की पुत्री हुई थी ॥ ६॥ जिस समय मे पहिले दक्ष के ऊपर क्रोध करके दाक्षायणी ने प्राणो का त्याग किया था। उसी समय मे मेनका देवी शिवा की आराधन करने की इच्छा वाली हुई थी।७।

महामाया जगद्धात्री योगनिद्रा सनातनीम् ।
मोहिनी सर्वभूतानां शरण सर्वनाकिनाम् ॥८
अष्टम्यामुपवासं तु कृत्वा सा नवमीतिथौ ।
मोदकैर्बलिभि पिष्टै पायसैर्गन्धपुष्पकै ॥९
चैत्रे मासि समारभ्य सप्तविंशतिवत्सरान् ।
यावत् सम्पूजयामास पुत्रार्थिन्यन्वहं शुचि. ॥१०
गंगायामोषधिप्रस्थे कृत्वा मूर्ति महीमयीम् ।
कदाचित् सा निराहारा कदाचित् सा धृतव्रता ॥११
शिवाविन्यस्तमनसा सप्तविंशतिवत्सरान् ।
निनाय मेनका देवी परमा भूतिमिच्छती ॥१२
सप्तविंशतिवर्षान्ते जगन्माता जगन्मयी ।
सुप्रीताऽभवदत्यर्थं प्राह प्रत्यक्षतां गता ॥१३

उसने महामाया—जगत् की धात्री—सनातनी योगनिद्रा—मोहिनी जो सब प्राणियों का मोहन करने वाली है और सब स्वर्गवासियों की रक्षिका है उसी शिवा का आराधन किया था ॥ ८ ॥ उसने अष्टमी मे उपवास करके नवमी तिथि मे मोदकों से—बलियो से—पिष्टों से और पायसों से तथा गन्ध और पुष्पो से चैत्र मास से आरम्भ करके सत्ताईस वर्ष तक प्रतिदिन शुचि होकर पुत्र की इच्छा वाली ने भली भाँति पूजा की थी ॥ ९—१० ॥ गङ्गा मे ओषधियों के प्रस्थ में मृत्तिका से परिपूर्ण मूर्ति का निर्माण करके पूजा करती थी। किसी समय तो बिना ही आहार के रह जाती थी और किसी समय में

व्रत के धारण करने वाली होती थी।११। शिवा में अपने मन को विन्यस्त कर देने वाली उस मेनका देवी ने जो परम भक्त की इच्छा रखने वाली थी सत्ताईस वर्ष व्यतीत किये थे ॥ १२ ॥ सत्ताईस वर्षों के अन्त में जगत् की माता जगन्मयी परम प्रसन्न हो गई थी और प्रत्यक्ष में प्राप्त होकर बोली।१३।

यत् प्रार्थित त्वया देवि मत्तस्तत्प्रार्थयाधुना ।
दास्ये तवाहं तत्सर्वं वाञ्छितं यद् हृदा भवेत् ॥१४
ततः सा मेनका देवी प्रत्यक्ष कालिका गताम् ।
दृष्ट्वैव प्रणनामाथ वचनं चेदमब्रवीत् ॥१५
देवी प्रत्यक्षतो रूपं तव दृष्टं मयाधुना ।
त्वामहं स्तोतुमिच्छामि प्रसन्ना यदि मे शिवे ॥१६
ततः सा मातरित्युक्त्वा कालिका सर्वमोहिनी ।
बाहुभ्यां चारुवृत्ताभ्यां मेनका परिषस्वजे ॥१७
ततः सा मेनका देवी कालिकां परमेश्वरीम् ।
तुष्टाव वाग्भिरिष्टाभि शिवां प्रत्यक्षतः स्थिताम् ॥१८
प्रेम्यन्तीं जगद्धाम चण्डिकां लोकधारिणीम् ।
प्रणमामि जगद्धात्रीं सर्वकामार्थसाधिनीम् ॥१९
नित्यानन्दा ज्ञानमयी योगनिद्रा जगत्प्रसूम् ।
प्रणमामि शिवां शुद्धां विधिशौरिशिवात्मिकाम् ॥२०
मायामयी महामाया भवाशोकविनाशिनीम् ।
मागम्य वनिता भद्रा नमामि त्वां चितिं शिवाम् ॥२१

देवी ने कहा — हे देवि ! आपने जो प्रार्थना की थी वह अब मुझसे मांगना करो । मैं तुमको सभी कुछ दे दूँगी जो भी तुम्हारे हृदय में वाञ्छित मनोरथ होवे ॥ १४ ॥ इसके अनन्तर मेनका देवी ने प्रत्यक्ष में समागत हुई कालिका का दर्शन करके उसने देवी को प्रणाम किया

था। इसके अनन्तर वह यह वचन योली ॥ १५ ॥ देवी, मैंने इस समय मे आपका प्रत्यक्ष मे स्वरूप का दर्शन प्राप्त किया है। हे शिवे ! यदि आप मुझ पर सुप्रसन्न है तो मैं आपकी स्तुति करना चाहती हू ॥ १६ ॥ इसके अनन्तर सबको मोहित करने वाली कालिका 'मात'—यह कहकर फैली हुई बाहुओं से मेनका का उसने आलिङ्गन किया था।१७। इसके उपरान्त उस मेनका देवी ने परमेश्वरी कालिका देवी का अभीष्ट वाणियों के द्वारा प्रत्यक्ष रूप में विराजमान शिवा का स्तवन किया था ॥ १८ ॥ मेनका ने कहा—जगत् के धाम को प्रेरणा करने वाली—लोकों को धारण करने वाली चण्डिका जगत् की रानी और सब कामों और अर्थ को साधन करने वाली को मैं प्रणाम करती हूँ॥ १९ ॥ नित्य आनन्द वाली—ज्ञान से परिपूर्णा—योग निद्रा—जगत् को प्रसूत करने वाली—शुद्धा—शिवा—विधाता, शौरि और शिव के स्वरूप वाली को मैं प्रणाम करती हू ॥ २० ॥ मायामयी—महामाया—भक्तों के शोक का विनाश करने वाली—काम की वनिता—चिति शिवा आपको मैं नमस्कार करती हूँ।२१।

सत्त्वोद्रेकाद् या भवित्रीह
नित्या चापि प्राणिना बुद्धिरूपा ।
सा त्व बन्धच्छेदहेतुर्यतीना
कस्ते कथ्यो मादृशीभि: प्रभावः ॥२२
ता त्व साम्ना सिद्धिभक्तिस्तथार्चा
या वृत्तिर्या यजुषा दीर्घरूपा ।
हिंसा या चाऽथवेदस्य सा त्व
नित्यं कामं त्वं ममेष्टं विधेहि ॥२३
नित्यानित्यैर्भावहीनैः पुरस्यै -
स्तन्मात्रैर्यैर्यत्यते भूतवर्ग. ।
तेषा शक्तिस्त्वं सदा नित्यरूपा
का ते योषा योग्यं वक्तुं समर्था ॥२४

क्षितिर्धरित्री जगतां त्वमेव
त्वमेव नित्या प्रकृतिस्वरूपा ।
यया वशं क्रियते ब्रह्मरूप
सा त्वं नित्या मे प्रसीदास्तु मातः ॥२५
त्वं जातवेदोगतशक्तिरूपा
त्वं दाहिका सूर्यकरस्य शक्तिः ।
आह्लादिका त्वं बहु चन्द्रिकाया-
स्तां तामहं स्तौमि नमामि चाम्बिकाम् ॥२६
योषा योषित्प्रियाणां त्वं विद्या त्वं चोर्ध्वं रेतसाम् ।
वाञ्छा त्वं सर्वजगतां माया च त्वं तथा हरेः ॥२७
याऽनेकरूपाणि विधाय नित्यं
सृष्टिं स्थितिं हानिमपीह कर्त्री ।
ब्रह्माच्युतस्थाणशरीरहेतुः
सा त्वं प्रसीदाद्य पुनर्नमस्ते ॥२८

सत्व के उद्रेक से मिथ्या जो यहाँ पर होने वाली हैं और जो नित्या प्राणियों की बुद्धि के स्वरूप वाली हैं वही आप यतियों के बन्धन का छेदन करने का हेतु हैं ऐसा कौन है जो तुम जैसों के द्वारा आपका प्रभाव कहने के योग्य होवे । अर्थात् आपके प्रभाव को कोई भी मुख सरी का नहीं कह सकता ।२२। जो आप सामों की सिद्ध की शक्ति हैं तथा अर्चा हैं जो आप यजुर्वेद की ऋचाओं की दीर्घ रूप वाली वृत्ति है—जो आप अथर्व वेद की हिंसा हैं वह आप नित्य काम है और मेरे इष्ट का करें ।२३। नित्या नित्य—सामहीन—पुरुष जिन तन्मात्राओं से भूतों का वर्ग पतित होता है उनकी सदा नित्य रूपा शक्ति आप ही है । कौन सी स्त्री है जो आपके योग्य कथन करने से समर्थ हो ।२४। जगतों का धारण करने वाली क्षिति आप ही हैं—आप ही नित्या प्रकृति के स्वरूप वाली है जिसके द्वारा ब्रह्म स्वरूप वाला वश किया जाता है

वह आप नित्या हैं मुझ पर हे माता ? प्रसन्न होवें । २५ । आप जात वेद में रहने वाली शक्ति के स्वरूप वाली हैं —सूर्य के किरणों की दाह करने वाली शक्ति आप ही हैं —सूर्य के किरणों की दाह करने वाली शक्ति आप ही हैं—अ प ही चन्द्रमा का आह्लाद करने वाली शक्ति हैं— उन आपका मैं स्तवन करती हूँ और उस अम्बिका को मैं प्रणाम करती हूँ । २६ । सावित्री के विप्रों की आप योषा हैं—आप ऊर्ध्व रेताओं की आप ही विद्या हैं—आप समस्त जगतों की वाञ्छा हैं और आप ही भगवान् हरि की माया हैं । २७ । जो नित्य ही अनेक स्वरूपों को धारण कर के सृष्टि—स्थिति और हानि को करने वाली हैं । आप ही ब्रह्मा— अच्युत और शिव के शरीरों के हेतु हैं । वह आप आज मुझ पर प्रसन्न हो जाइए । मैं आपको पुनः प्रणाम करती हूँ ॥२८॥

ततः सा जगतां माता कालिका पुनरेव हि ।
उवाच मेनकां देवी वाञ्छितं वरयेत्युत ॥२९
ततः सा प्रथमं पुत्रशतं वव्रे यशस्विनी ।
वीर्यवच्चायुषा युक्तमृद्धिसिद्धिसमन्वितम् ॥३०
पश्चात् तथैकां तनयां सुरूपां गुणशालिनीम् ।
कुलद्वयानन्दकरीं भुवनत्रयदुर्लभाम् ॥३१
ततो भगवती प्राह मेनकां मुनिसन्निभाम् ।
स्मितपूर्वं तदा तस्याः पूरयन्ती मनोरथम् ॥३२
शतं पुत्राः सम्भवन्तु भवत्या वीर्यसंयुताः ।
तत्रैको बलवान्मुख्यः प्रथमं सम्भविष्यति ॥३३
सुता च तव देवानां मानुषाणां च रक्षसाम् ।
हिताय सर्वजगतां भविष्याम्यहमेव ते ॥३४
त्वं सुखप्रसवा नित्यं तथा नित्यं पतिव्रता ।
अम्लाना रूपसम्पन्ना सुभगा च भविष्यसि ॥३५

मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—इसके अनन्तर वह जगतों की माता

वसन्तसमये देवी नवम्यामृक्षयोगतः ॥४१
अर्द्धरात्रे समुत्पन्ना गङ्गेव शशिमण्डलात् ।
तस्यां तु जातायां प्रसन्ना अभवन् दिशः ॥४२

इस रीति से इतना कहकर जगत् की धात्री वहीं पर अन्तर्धान हो गई थी। मेनका परम प्रसन्नता की प्राप्ति करके अपने स्थान में प्रवेश कर गयी थी।३६। इसके उपरान्त काल के सम्प्राप्त होने पर मेनका ने अचलों में उत्तम मैनाक पर्वत को प्रसूत किया था जो आज तक भी पक्षों के सहित सागर के मध्य में निवास किया करता है।३७। मेनका ने स्पर्शों से आगत द्रवेन्द्र का प्रसव किया था। उस सती ने अन्य एक सौ पुत्रों का क्रम से समुत्पन्न किया था।३८। ये सभी पुत्र महान् वीर्य वाले—महान् सत्त्व से समन्वित और सभी प्रकार के गुण—गणों से सुसम्पन्न थे। इसके उपरान्त वह जगन्मयी योग निद्रा कालिका देवी जिसने पूर्व में सती के रूप का त्याग कर दिया था जन्म ग्रहण करने के लिये मेनका के समीप में गयी थी। समय के अनुसार मेनका के उदर से शिवा ने समुद्भूत होकर सागर से लक्ष्मी की ही भाँति समुत्पत्ति ग्रहण की थी। वसन्त के समय में नक्षत्र के योग में नवमी तिथि में देवी आधी रात्रि में शशि के मण्डल से गङ्गा के ही समान समुत्पन्न हुई थी। उसके समुत्पन्न होने पर सभी दिशायें प्रसन्न हो गयी थीं ॥३९—४२॥

अनुकूलो ववौ वायुर्गम्भीरो गन्धवान् शुभः ।
बभूव पुष्पवृष्टिश्च तोयवृष्टिस्तथापरा ॥४३
जज्वलुश्चाग्नयः शान्ता जगर्जुश्च घनाघनम् ।
तस्यां तु जातमात्रायां सर्वं स्वास्थ्यमपद्यत ॥४४
तां तु दृष्ट्वा तदा जातां नीलोत्पलदलानुभाम् ।
श्यामां सा मेनका देवी मुदमापातिहर्षिता ॥४५
देवाश्च हर्षमतुलं प्रापुस्तत्र मुहुर्मुहुः ।

तुष्टुवुश्चान्तरिक्षस्था गन्धर्वाप्सरसा गणा ॥४६
सा तु नीलोत्पलदलश्यामा हिमवत सुताम् ।
कालीति नाम्ना हिमवानाजुहाव कृतोदने ॥४७
बान्धवैस्तु समस्तैस्तन्नाम्ना सा पार्वतीति च ।
कालीति च तथा नाम्ना कीर्तिता गिरिनन्दिनी ॥४८
सत सा ववृधे देवी गिरिराजगृहे शुभा ।
गंगेव वर्षासमये शरदीवाथ चन्द्रिका ॥४९

उस अवसर परम शुभ—सुगन्धित और गम्भीर वायुवहन करने लगा था। उस समय से पत्थों की वर्षा हुई थी और जल की वृष्टि भी हुई थी। जो अग्नियाँ शान्त थी वे प्रज्वलित होगई थी और घन गम्भीर गर्जन करने लगे थे। उस देवी के समुत्पन्न होतेही सामने सबने स्वास्थ्य की प्राप्ति की थी। ४३। ४४। नील कमलों के दलों के अनुसार समुत्पन्न हुई उसका दर्शन करके जो श्यामा थी, देवी मेनका अतीव हर्षित होकर परमाधिक आनन्द को प्राप्त हुई थी। ४५। और देवों ने भी उस समय में बारम्बार अतुल हर्ष की प्राप्ति की थी। गन्धर्व और अप्सराओं के समुदाय आकाश में संस्थित होकर स्तवन कर रहे थे। ४६। हिमवान् ने उस नील उत्पल दल के समान श्यामा हिमवान् की सुता। को कृत दिन में हिमवान् ने से 'काली' इस नाम से बुलाया था। ४६। ४७। समस्त बान्धवों के द्वारा उस नाम से वह पार्वती—यही कही गयी थी। तथा काली—इस नाम से गिरिनन्दनी कीर्तित की गयी थी।४८। इसके उपरान्त वह शुभा देवी गिरिराज हिमवान् के घर में बड़ी हो गई थी। जिस तरह से वर्षा के समय में गङ्गा बढ़ जाया करती है तथा शरत्काल में चाँदनी बढ़ी हो जाती है ॥४९॥

एधमानानुदिवसं पार्वती चार
दध्रे सानुदिन कासो चन्द्रवि
सा यालमायमापन्ना श्रीहन्त

सखीभि- प्राप विपला कालिन्दीव सरिद्व्रजै ॥५१
षड्गुणास्ता स्वय देवीं पूर्वजन्मवशीकृताः ।
स्वयमीयुर्द्विजश्रेष्ठा प्रावृष कालिका यथा ॥५२
अतिचक्राम स्वगुणं सा देवी देवकन्यका- ।
रूपैरप्सरसः सर्वा गीतैर्गन्धर्वकन्यका- ॥५३
सा बाल्य एव सतत बन्धुवर्गप्रिया शुभा ।
गुणै स्वबन्धून् पितरं मातरं चाप्यतोषयत् ॥५४
मातुः स्तुतिकरी नित्य पितृपूजनतत्परा ।
सर्वदा भ्रातृसहिता जगन्माताऽभवत्तदा ॥५५
सर्वदा सा जगन्माता कन्या सा समुपस्थिता ।
पितु- समीपे वसति कालिन्दीव विभावसो ॥५६

प्रतिदिन वृद्धि को प्राप्त हुई वह सुन्दर अङ्गों वाली अधिक सुन्दरता को वह काली चन्द्र बिम्ब की कला हो की भांति प्रभा वाली ने धारण की थी । अर्थात् वह दिनो दिन विशेष सुन्दरी होती चली गयी थी । ५० । वह कालिका बाल भाव को प्राप्त हुई क्रीडा करती हुई सखियों के साथ परम प्रसन्नता को प्राप्त होती थी जिस प्रकार से सरिताओं के समुदायों से कालिन्दी विपुलता को प्राप्त किया करती है । । ५१ । षड गुणो ने स्वय ही उस देवी के पूर्व जन्म के वशीकृतता को प्राप्त कर लिया था : हे द्विज श्रेष्ठो ! वे षड्गुण वर्षा को कालिका के ही समान स्वय ही उसके समीप म आकर उपस्थित हो गये थे ॥५२॥ उस देवी ने अपने गुणो से देवो की कन्याओ का भी अति क्रमण कर दिया था अर्थात् देव कन्याओ मे भी अधिक गुणो वाली हो गयी थी । अपने रूप लावण्य से सब अप्सराओं से भी आग बढी हुई थी और गीत। से वह गन्धर्व कन्याओं से भी अधिक गायन करने वाली थी । ५३। वह बाल्यकाल मे ही निरन्तर बन्धु वर्ग को प्रिय और शुभ थी । उसने अपने सद्गुणो के द्वारा अपने बन्धुओं को—माता और पिता को भी सन्तुष्ट

कर दिया था । ५४ । वह नित्य ही अपनी माता का स्तवन करने वाली थी और अपने पिता के यजन करने में तत्पर रहा करती थी । वह सर्वदा अपने भाइयों के साथ में रहने वाली जगत् की माता हो गई थी। अर्थात् जगत् की माता सदा ही भाइयों के साथ रहा करती थी । ५५ । वह सम्पूर्ण जगतों की माता सर्वदा कन्या के स्वरूप में समुपस्थित हुई थी । जिस तरह से विभावसु के समीप में कालिन्दी निवास किया करती है उसी भाँति वह भी सदा अपने पिता के समीप निवास किया करती है ।।५६।।

अथैकदा ता निकटे निधाय हिमवद्गिरिः ।
तनयैः सह सगम्य स्थितः परमकौतुकात् ॥५७
अथागतस्तत्र मुनिर्नारदो देवलोकतः ।
हिमवन्तं सुखासीनं सुतैः सार्धं ददर्श सः ॥५८
अपश्यन्निकटे काली कालिकामिव सूयतः ।
ज्योत्स्नामिव सुधांशोस्तु सम्यग्वृद्धां शरन्निशि ॥५९
पूजितस्तेन गिरिणा कृतासन-परिग्रहः ।

को देखा था ।५८। उनके ही निकट में उन्होंने सूर्य के बालिका के समान ही काली का भी अवलोकन किया था जैसे चन्द्रमा की चाँदनी हो जो कि शरत्काल की रात्रि में भली भाँति बढ़ी हुई हुआ करती है । ।५६। उस गिरिराज के द्वारा उन नारद मुनि का अभ्यर्चन किया गया था । और उनको आसन उपविष्ट होने के लिये दिया गया था । उस आसन पर बैठे हुए देवर्षि नारदजी ने सबसे प्रथम उस पर्वत राज से कुशल प्रश्न पूछा था और वृत्तान्त भी पूछा था ॥६०॥ बोलने में महान् कुशल देवर्षि नारदजी ने जब सम्पर्ण वृत्तान्त का ज्ञान प्राप्त कर लिया तो फिर वे बहुत ही हर्षित होते हुये मेनका से बोले—यह आपकी पुत्री बहुत सुन्दर है और चन्द्रमा की आद्य कला के ही समान वर्धित होगई है । हे शैलराज ! यह आपकी कन्या समस्त सुलक्षणों से शोभायमान है ॥६१॥६२॥ यह सदा हर की सानुकूल होती हुई भगवान् शम्भु की दयिता होने वाली है । यह तपस्विनी उनके चित्त को अपने वश में कर लेगी ॥६३॥

स चाप्येनामृते जाया नान्यामुद्वाहयिष्यति ।
एतयोर्यादृक् प्रेमा बयोश्चिन्नव तादृश ॥६४
भूतो वा भविता वापि नाधुना च प्रवर्तते ।
अनया सुरकार्याणि कर्तव्यानि बहूनि च ॥६५
अनयैव गिरिश्रेष्ठ अर्धनारीश्वरो हर ।
भविष्यति च सौहृदाज्योत्स्नयैवातमात्मन ॥६६
शरीरार्धं हरस्यैषा करिष्यति निजास्पदे ।
स्वर्णगौरी सुवर्णाभा तपसा तोषिते हरे ॥६७
विद्युद्गौरी त्विय काली तव पुत्री भविष्यति ।
गौरीति नाम्ना पश्चात्तु ख्यातिमेषा गमिष्यति ॥६८
नान्यस्मै त्वमिमा दातु मन कर्तुमिहार्हसि ।
इद चोपाशु देवाना न प्रकाश करिष्यसि ॥६९

और व भगवान् शम्भु भी इसके अतिरिक्त अन्य किसी भी जाया के साथ विवाह नहीं करेंगे। इन दोनों का जैसा प्रेम है वैसा कोई भी दूसरों का नहीं है ॥६४॥ न तो ऐसा प्रेम कभी हुआ है और न इस समय में है तथा भविष्य में भी नहीं होगा। इसके द्वारा बहुत से सुरों के कार्य करने के योग्य होंगे ॥६५॥ हे गिरियों में परम श्रेष्ठ ! इसी के द्वारा भगवान् हर अर्ध नारीश्वर हैं। और इसी की चन्द्रमा की ज्योत्स्ना के ही तुल्य परम सौहृद होगा ॥६६॥ यह भगवान् शिव के आधे शरीर को अपने आस्पद में करेगी। स्वर्ण गौरी और सुवर्ण के समान आभा वाली तप के द्वारा भगवान् हर के प्रसन्न होने पर यह विद्युत के समान गौरी तुम्हारी पुत्री वाली हो जायगी। इसके पीछे यह गौरी इस नाम से लोक में ख्याति को प्राप्त करेगी ॥६७॥६८॥ शिव के अतिरिक्त अन्य किसी के भी लिये इसके प्रदान करने का आप अपना मन करने के योग्य नहीं होते हैं। और यह उपांशु देवों का प्रकाश नहीं करेंगे ॥६९॥

इति तस्य वचः श्रुत्वा देवर्षेर्नारदस्य च ।
उवाच हिमवान् वाक्यं मुनिं प्रति विशारदः ॥७०
श्रूयते त्यक्तसङ्गः स महादेवो यतात्मवान् ।
तपश्चोपांशु तपति देवानामप्यगोचरः ॥७१
स कथं ध्यानमार्गस्थः परब्रह्मार्पितं मनः ।
भ्रंशयिष्यति देवर्षे तत्र मे संशयो महान् ॥७२
अक्षरं परमं ब्रह्म प्रदीपकलिकोपमम् ।
सोऽन्तः पश्यति सर्वत्र न तु बाह्यं निरीक्षते ॥७३
इति स्म श्रूयते नित्यं किन्नराणां मुखाद् द्विज ।
स कथं तादृशं स्वान्तं शक्तो भ्रंशयितुं हरः ॥७४
विशेषतः श्रूयते स्म दाक्षायण्या समं हरः ।
समयं कृतवान् पूर्वं तन्मे निगदतः शृणु ॥७५

त्वामृतऽया न वनिता दाक्षायणि सति प्रिये ।
भार्यार्थे सग्रहोप्यामि सत्यमेनद् ब्रवीमि ते ॥७६
इति सत्या सम तेन पुरैव समय कृन ।
तस्या मृतायां स कथं स्त्रियमन्या ग्रहीप्यति ॥७७

*मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—देवर्षि नारदजी के इस वचन का श्रवण करके विशारद हिमवान् ने मुनि के प्रति यह वाक्य कहा था। ॥७०॥ व महादेवजो सङ्ग को त्याग किये हुए हैं और चल आत्मा वाले हैं। व तो देवो के अगोचर उपाशु तप का समाचरण कर रहे हैं ॥७१॥ हे देवर्षि! व ध्यान के मार्ग मे समास्थित है और उनमे अपना मन परब्रह्म मे अर्पित कर रक्खा है। वे उससे किस प्रकार भ्रष्ट होंगे—इसमे मुझे बडा भारी संशय हो रहा है ॥ ७२ ॥ वह परब्रह्म अक्षर हैं और प्रदीप की कलिका के ही समान है। वे सर्वत्र अन्दर ही देखा करते हैं और बाहिर के पदार्थों को कभी भी नही देखते हैं ॥ ७३ ॥ हे द्विज! यह बात नित्य ही किन्नरो के मुख से सुनी जाती थी। जिनका अन्तःकरण इस प्रकार का है वे हर कैसे ध्यान से भ्रष्ट किये जा सकते हैं ॥७४॥ विशेष रूप से यह सुना गया है कि भगवान् शम्भु ने दाक्षायणी के साथ समय पूर्व मे ही ज्ञात किया था। उसे मैं कहता हूँ मुझसे आप श्रवण कीजिए ॥७५॥ शिव ने दाक्षायणी से कहा था—हे दाक्षायणि! हे प्रिये! हे सति! तुम्हारे बिना मैं अन्य किसी भी वनिता को अपनी भार्या बनाने के लिये ग्रहण नही करूँगा—यह सर्वथा सत्य है जिसे मैं आपका बता रहा हूँ ॥ ७६ ॥ यही सती के साथ उन्होंने पहिले ही समय किया है। अब उस सती के मृत हो जाने पर वे कैसे अन्य स्त्री का ग्रहण करेंगे। ७७॥*

नात्र कार्या त्वया चिन्ता गिरिराज भवत्सुता ।
एषा सती समुत्पन्ना हरायैव न संशय ॥७८
इत्युक्त्वा स तु देवर्षिर्नारदस्तु यथा सती ।

मेनकाया समुत्पन्ना सर्वं तत् प्रोक्तवान् गिरौ ॥७६
तत्सर्वं पूर्ववृत्तान्त नारदस्य मुखाद् गिरि. ।
श्रुत्वा सपुत्रदारः स तदा निःसशयोऽभवत् ॥८०
ततः काली कथा श्रुत्वा नारदस्य मुखात् तदा ।
लज्जयाऽधोमुखी भूत्वा स्मितविस्तारितानना ॥८१
करेण तां तु सगृह्य प्रोन्नमय्य मुखं गिरिः ।
मूर्ध्नि सम्यगुपाघ्राय स्वासने सन्यवेशयत् ॥८२
ततस्ता पुनरेवाह नारद शैलपुत्रिकाम् ।
हर्षयन् गिरिराज तु मेनका तनयैः सह ॥८३
सिंहासनेन किं स्वस्या. शैलराज भवेत् तव ।
शम्भोरूरु सदैवास्या आसन तु भविष्यति ॥८४
हरोरुमासन प्राप्य तनया तव सततम् ।
नान्यत्र कुत्रचित्तुष्टिमासने प्राप्यते गिरे ॥८५
इति वचनमुदार नारद शैलराज
त्रिदिवमगमदुक्त्वा तत्क्षणाद् देवयानैः ।
गिरिपतिरपि चिन्ताहर्षसम्मोहयुक्तः
प्रविशदचलयासौ स्वान्तर पद्मगर्भम् ॥८६

देवर्षि नारदजी ने कहा—हे गिरिराज ! इस विषय मे आपको चिन्ता नही करनी चाहिए । यह आपकी पुत्री सती ही उत्पन्न हुई है और यह हर के ही लिये जन्म धारण करने वाली हुई है—इससे लेश मात्र भी संशय नही है ॥ ७८ ॥ मार्कण्डेय मुनि ने कहा—इतना कहकर ही देवर्षि नारदजी ने गिरिराज से यह सभी कहकर सुना दिया था जिस तरह से सती मेनका के उदर से समुत्पन्न हुई थी ॥७९॥ गिरिराज ने वह सब पूर्व मे घटित वृत्तान्त नारदजी के मुख से श्रवण किया तो वह अपने पुत्रो और दारा के सहित सशय से हीन हो गये थे ॥८०॥ उस अवसर पर काली ने नारदजी के मुख से यह सब कथा का श्रवण

किया था और वह मन्ता स नीचे की ओर मुख वाली हो गई थी और मन्द मुस्कान स विस्तृत मुख वाली हो गई थी ॥८१॥ गिरि हिमवान् न उस सती को हाथ से पकड कर और मुख को ऊपर की ओर उठा कर उसके मस्तक पर आघ्राण करके उसको अपने ही आसन पर बिठा लिया था ॥८२॥ इसके अनन्तर नारदजी न पुन शैलराज की पुत्री से कहा था जिससे गिरिराज और तनयो के सहित मेनका बडा हर्ष हो रहा था ॥ ८३ ॥ हे शैलराज ! आपके इस सिंहासन से इसको क्या होगा। इसका आसन तो सदा ही भगवान् शम्भु के ऊरु होगा। अर्थात् आपके द्वारा दिया हुआ सिंहासन का आसन इसके लिये कोई महत्त्व की बात नही है क्योंकि यह तो शम्भु के ऊरुओ पर बैठने वाली होगा ॥८४॥ हे गिरे ! आपकी यह पुत्री हर के ऊरुओ का आसन प्राप्त करके इसे अन्य किसी भी आसन पर तुष्टि की प्राप्ति नही हो सकती है ॥८५॥ देवर्षि नारदजी ने यह परम उदार वचन शैलराज स कहा था और देवयाना के द्वारा व उसी क्षण म स्वर्ग को गमन कर गय थे। गिरिपति भी चिन्ता—हर्ष और सम्मोह स सयुत होकर अपनी अचला भार्या के सहित अपन पद्म गभ अन्त पुर म प्रवश कर गये थे ॥८६॥



## भगवान शिव का हिमवान मे निवास

एतस्मिन्नतरे शम्भु क्षिप्र त्यक्त्वा तदा सर ।
गगावतारमगमद् हिमवत्-प्रस्थमुत्तमम् ॥१
यत्र गगा निपतिता पुरा ब्रह्मपुरात् सृता ।
औषधीप्रस्थनगरस्यादूरे सानुरुत्तम ॥२
तत्र भर्ग स्वमात्मानमक्षर परमात्परम् ।

चेतो ज्ञानमय नित्यं ज्योतीरूपं निराकुलम् ॥३
जगन्मय प्रदीपाभ द्वैतहीनाविशेषकम् ।
एकाग्र चिन्तयामास भगवान् वृषभध्वजः ॥४
हरे ध्यानपरे तस्मिन् प्रमथा ध्यानतत्परा. ।
अभवन् केचिदपरे नन्दिभृंग्यादयो गणा. ॥५
द्वा स्था भूता महाभागा ये पूर्वद्वारि योजिता: ।
तावन्तोऽपि गणास्तत्र' नैव किंचन कूजितम् ॥६
तेषा सश्रूयते सर्वे नि शब्दा' सस्थितास्तत. ।
अन्ये तु तत्र क्रीडन्ति गणा दूरान्तरस्थिया. ॥७

*मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—इसी बीच मे भगवान् शम्भु ने उस* समय मे सरोवर का त्याग कर दिया था और वे हिमवान् के उत्तम *प्रस्थ गङ्गावतार को चले गये थे ॥ १ ॥ जहाँ पर पहिले ब्रह्मपुर से* सृत होकर गङ्गा निपतित हुई थी। ओषधिप्रस्थ नामक नगर के समीप मे ही एक उत्तम शिखर था ॥ २ ॥ वही पर भर्गदेव परम मे भी पर अक्षर अपने आत्मा को तथा नित्य ही ज्ञानमय चित्त एव निरामय और निराकुल ज्योती रूप—प्रदीप की आभा वाले—जगन्मय—द्वैत से हीन विशेषको एकाग्र होकर वृषभध्वज भगवान चिन्तन करने लगे थे ॥ ३—४ ॥ भगवान् हर के ध्यान मे तत्पर होने पर प्रथम भी ध्यान मे परायण हो गये थे । कुछ दूसरे नन्दी—भृङ्गी आदि जो गण थे वे महाभाग द्वार पर स्थित थे जो पूर्व के द्वार पर नियोजित किये गये थे । वहाँ पर उतने गण थे किन्तु भी ध्वनि नही होती थी ॥५—६॥ उनकी कोई भी ध्वनि नही सुनाई नही देती थी । सभी शब्दहीन होते हुए संस्थित थे । अन्य गण वहाँ से सुदूर अन्तर पर स्थित होकर क्रीडा कर रहे थे ॥७॥

कुसुमैश्च दलैर्भक्तैर्गिरिप्रस्रवणोदकै: ।
रत्नानि च विचिन्वन्तो भूषिता गैरिकैस्तथा ॥८

सगण तु तथा दृष्ट्वा गिरिराजो गत हरम् ।
स्वस्थानमोपधिप्रस्थानि मृत्य महितो गणै ॥६
पूजार्थमुपतस्थे स यथायोग्य तथार्च्चयत् ।
स चापि शम्भुस्तस्यार्चां परया श्रद्धया युत ।
प्रतिजग्राह कूटस्थो गगाशीर्षे यथा पुरा ॥१०
पूजितस्तेन सहसा गिरिराज वृषध्वज ।
उवाच ध्यानयोगस्थ स्मयन्निव जगत्पति ॥११
तव प्रस्थे तपस्तप्तु रहस्यमहमागत ।
न यथा कोऽपि निकट समायाति तथा कुरु ॥१२
त्व महात्मा जगद्धाम मुनीना च सदाश्रय ।
देवाना राक्षसाना च यक्षाणा किन्नरस्य च ॥१३
सदावासो द्विजानीना गगापूतश्च नित्यदा ।
त्वत्पुरस्याम्य निकटे प्रस्थ गगावनारणम् ॥१४

कुसुमा से—दतो से—भक्तों मे और गिरि के प्रस्रवण के जलो से रत्नों को खोजते हुए गौरिको से भूषित वे गण थे ॥ ८ ॥ गिरिराज ने गणो के सहित गये हुए भगवान् हर का विलोकन करके गणो के महित अपने स्थान ओषधि प्रस्थ मे निर्गत होकर वे पूजा के लिये उपस्थित हुए थे और उन्होंने यथोचित रूप से उनका अभ्यर्चन किया था। व भगवान् शम्भु भी परा श्रद्धा से सयुत होकर उसकी अर्चा का ग्रहण करने वाले हुए थे जिस तरह से पहिले गङ्गा शीर्ष म कूट पर सस्थित थे ॥ ६—१० ॥ सहसा उसके द्वारा पूजित हुए वृषध्वज ध्यान योग मे स्थित होते हुए जगत्पति मुस्कराते हुए से उस गिरिराज से बोले ॥ ११ ॥ ईश्वर ने कहा—मैं आपके इस प्रस्थ पर तप का समाचरण करने के लिये ही इस एकान्त स्थल मे समागत हुआ हूँ। मेरे समीप म कोई भी न आये ऐसी व्यवस्था कर दीजिये ॥ १२ ॥ आप महान् आत्मा वाले हैं—आप जगत् के धाम हैं और मुनियो के सदाश्रय हैं देवो के—राक्षसो के—यक्षा के और किन्नरो के तथा द्विजातीयो के

सद आवास है तथा नित्य ही गङ्गा से पूत रहत हैं। आपके इस नगर के निकट मे एक गङ्गावतरण प्रस्थ है ॥१४॥

आश्रितोऽह गिरिश्रेष्ठ तद्योग्य कुरु साम्प्रतम् ।१५
इत्युक्त्वा जगता नायस्तूष्णीमास वृषध्वज ।
गिरिराजस्तदा शम्भु प्रणयादिदमब्रवीत् ।।१६
पूतोऽस्मि जगता नाथ त्वयाऽह परमेश्वर ।
आगतेनाद्य विषयमित कृत्य किमस्ति मे ।।१७
तपसा महता त्व हि देवैर्यत्नपरस्थितं ।
न प्राप्यसे जगन्नाथ स त्व स्वयमुपस्थित ।।१८
मत्तो धन्यतरो नास्ति न मत्तोऽन्योऽस्ति पुण्यवान् ।
यद्भवान हिमवत्-प्रस्थे तपसे समुपस्थित ।।१९
देवेन्द्रादधिक मन्ये आत्मान परमेश्वर ।
सगणेन त्वया प्राप्तो यदाऽह कामचारत ।।२०
इत्युक्त्वा गिरिराजोऽथ स्ववेश्म पुनरागमत् ।
नियमाय परिवारान गणानप्यवदत् स्वकान् ।।२१

हे गिरि श्रेष्ठ ! मैंने यहाँ पर आश्रम ग्रहण किया है सो अब योग्य हो वह आप करिये ॥ १५ ॥ इतना ही कहकर जगतो के स्वामी वृषभध्वज चुप हो गये थे। उसी समय मे गिरिराज ने भगवान् शम्भु से प्रणय की ही भाँति यह कहा था ॥१६॥ हे परमेश्वर ! आप तो जगतो के स्वामी हैं। आपने मुझे पवित्र कर दिया है कि आपने इस मेरे देश मे समागमन किया है। इससे आगे जो भी मेरा कर्त्तव्य हो वह मुझे उपदेश कीजिए कि क्या करना है ॥ १७ ॥ आप तो महान् तप के द्वारा यत्नो म परायण देवो के द्वारा भी प्राप्त नही हुआ करते हैं। हे जगन्नाथ ! मेरा बडा सौभाग्य है कि आप स्वय ही यहाँ पर पदार्पण कर उपस्थित हो गये हैं ॥१८॥ मैं तो यही समझता हूँ कि मुझसे अधिक धन्य कोई भी नही है। और मुझमे अधिक कोई पुण्यशाली ही है कि

आप तपश्चर्या करने के लिये हिमवान् के प्रस्थ पर स्वय ही समुपस्थित हो गये हैं ॥ १९ ॥ हे परमेश्वर ! मैं तो अपने आपको देवेन्द्र से भी अधिक मानता हूँ कि गणो के सहित आपके द्वारा स्वेच्छा से ही जिस समय मे मैं प्राप्त हो गया हूँ इतना कहकर गिरिराज पुन अपने घर मे आ गये थे। और उनने नियम के लिय अपने परिवारो को तथा गणो को कह दिया था ॥२०॥२१॥

अद्य प्रभृति नो गन्ता कोऽपि गगावतारणम् ।
मच्छासन न हि विना यो गन्ता दण्डये ह्यहम् ॥२२
इति स्वान् स नियम्याशु तिलपुष्पकुशान् फलम् ।
समादायाश तनयासहितोऽगाद् हरान्तिकम् ॥२३
अथ गत्वा जगन्नाथ हर ध्यानपर तदा ।
नमयामास तनया काली सर्वगुणान्विताम् ॥२४
तिलपुष्पादिक यद् यत्तत्तदग्रे निधाय स ।
अग्रे कृत्वा सुता शम्भुमिदमाह स शैलराट् ॥२५
भगवस्तनयेयं मे त्वमाराधयितु प्रति ।
समादिष्टा समानीता त्वदाराधनकाक्षिणी ॥२६
सखिभ्या सह नित्य त्वा सेवतामीश शकर ।
अनुजानीहि सेवार्थं मयि ते यद्यनुग्रह ॥२७
अथ ता शकरोऽपश्यन् प्रथमारूढयौवनाम् ।
फुल्लेन्दीवरपत्राभा पूर्णचन्द्रनिभाननाम् ॥२८

आज से आरम्भ करके कोई भी गङ्गावतरण पर नहीं जायेगा। मेरे शासन के बिना जो कोई भी वहाँ पर गमन करेगा उसको मैं दण्डित करूँगा। २२। उस गिरिराज हिमवान् ने इस रीति से अपने लोगो को नियमित करके वह तिल—पुष्प—कुशा और फल लेकर शीघ्र ही अपनी पुत्री के साथ भगवान् शम्भु के समीप मे गमन किया था। २३। इसके अनन्तर ध्यान में परायण जगन्नाथ शम्भु के समीप मे उस समय

मे गमन करने वाले गुणों से समन्वित कामी अपनी पुत्री का नमन कराया था अर्थात् उससे प्रणाम करवाया था । २४ । जो तिल पुष्प आदि थे वह सभी उसने उनके आगे रख दिया था। फिर अपनी पुत्री को आगे करके उस शैलों के राजा ने भगवान् शम्भु से यह कहा था। । २५ । हे भगवन् ! यह मेरी पुत्री आपकी आराधना करने के लिये समादिष्ट की गयी है और आपकी आराधना की इच्छा वाली है यह यह पर लाई गई है । २६ । हे ईश ! हे शङ्कर ! यह अपनी सखियों के साथ नित्य ही आपकी सेवा करती है । यदि आपका मेरे ऊपर अनुग्रह है तो आप इसको सेवा करने के लिये अनुज्ञा प्रदान कीजिये । २७। इसके अनन्तर भगवान् शङ्कर ने उसका अवलोकन किया था कि वह प्रथम यौवन में आरूढ़ थी और उसके विकसित कमलों के दलों के तुल्य नेत्र थे तथा उसका चेहरा एक खिले हुये कमल के ही सदृश था एवं उसका मुख पूर्ण चन्द्र के समान था । २८ ।

समग्रनीचकेशौघ-प्राप्तवेश-विजृम्भिकाम् ।
कम्बुग्रीवा विशालाक्षी चारुकर्णयुगोज्ज्वलाम् ॥२६
मृणालायतपर्यन्त-बाहुयुग्ममनोरमाम् ।
राजीवकुण्डलप्रख्य घनपीनोन्नतस्तनौ ॥३०
विभ्रती क्षीणसन्मध्या रक्तपाणितलद्वयाम् ।
स्थलपद्मप्रतीकाश पादयुग्ममनोरमाम् ॥३१
मध्यक्षीणा महासत्त्वा वृत्तस्थूलघनोज्ज्वलाम् ।
भुजघा नागनासोरु निम्ननाभिविभूषिताम् ॥३२
सुवृत्तचारुजघाग्रा त्रिगम्भीरा षडुन्नताम् ।
सर्वलक्षणसम्पूर्णा त्रिषु लोकेषु दुर्लभाम् ॥३३
ध्यानपंजरनिर्बन्ध-मुनिमानसमप्यरम् ।
दर्शनाद् भ्रंशितु शक्ता योषिद गणशिरोमणिम् ॥३४
ता दृष्ट्वा तपसे नित्य ध्यानिना च मनोहराम् ।

विघ्नहेतु चानुरागवर्धिनी कामरूपिणीम् ॥३५

अब शिवा के सुन्दर स्वरूप का वर्णन किया जाता है—वह समग्र केशों के समूह से वेश विजृम्भिका को प्राप्त हुई थी। उस की ग्रीवा कम्बु के ही समान थी। उसके नेत्र विशाल थे और उसके दोनो कानो का जोड़ा परम सुन्दर एवं उज्ज्वल था। २६। मृणाल के सदृश आयत एवं पर्यन्त बाहुओं के युग्म से वह परम मनोहर थी। उसके कुण्डलों के स्थान म कमल थे तथा वह घन और पीन एव उन्नत स्तनो से शोभित थी। ३०। सुन्दर और क्षीण मध्य भाग के धारण करने वाली थी और उसके दोनो के करों के तल भाग रक्त वर्ण के थे। स्थल पद्म के सदृश दोनो पादो मे वह परम मनोरम थी। ३१। मध्य भाग से क्षीण—महान सत्व वाली स्थूल और घन वृत्त मे उज्ज्वल थी। उसकी ज घायें सुन्दर थी—शाप के समान उसकी नासिका थी तथा वह निम्न नाभि मे भूपित थी। ३२। उसकी ज घाओ के अग्रभाग सुवृत्त और सुन्दर थे। तीन स्थानो म गम्भीर और छै स्थानो म समुन्नत थी। सभी सुलक्षणो से सम्पन्न थी तथा वह तीनो लोको मे दुर्लभ थी। ३३। ध्यान के पिंजर मे बँधे हुये मुनियो के मन को भी दर्शन करने ही से भ्रष्ट करने म समर्थ वह योषितो के समूह की शिरोमणि थी। ३४। उस मनोहर को देखकर तपश्चर्या के लिये नित्य ध्यान करने वालो को विघ्नो का हेतु और अनुराग को बढाने वाली तथा कामरूप वाली थी ॥३५।

गिरिराजस्य वचनात्तनया तस्य शकर ।
पर्येषणार्थं जगृहे गौरवादपि गौरव ॥३६
उवाचेद तव सुता सखिभ्या सह शैलराट् ।
नित्य मे सेवया यत्ता निर्भीता ह्यत्र तिष्ठतु ॥३७
एवमुक्त्वा तु ता देवी सेवार्थं जगृहे हर ।
इदमेव महद् धैर्यं यद् विघ्नो न हि विघ्नयेत् ।

निर्विघ्न स्थानमासाद्य यत्तप क्रियते द्विजै ।।३८
सविघ्नो विघ्नहेतु य परिभूय प्रवर्तते ।
तन्महत्त्व च तपसा धीरता च तपस्विनाम् ।।३९
तत स्वपुरमायातो गिरिराट परिचारकै ।
हरश्च ध्यानयोगेन पर चिन्तयितु स्थित ।।४०
काली सखिभ्या सहिता प्रत्यह चन्द्रशेखरम् ।
सेवमाना महादेव गमनागमनै स्थिता ।।४१
कदाचित् सहिता काली सखिभ्या शकराग्रत ।
विस्तन्वती शुभ गीत पचमञ्चातनोत्तदा ।।४२

उन गिरिराज के वचन से उसकी पुत्री को भगवान् शङ्कर ने जो गौरव से भी गौरव से सेवा करने के लिये स्वीकार कर लिया था। ।३६।। भगवान् शम्भु ने कहा था कि हे शैलराज ! यह आपकी पुत्री अपनी सखियो के साथ नित्य ही मेरी सेवा करने के लिये निर्भीक होकर यहाँ पर स्थित रहे ।।३७।। यह इस प्रकार से कहकर भगवान् हर ने उस देवी को सेवा के लिये ग्रहण कर लिया था। यह ही महान् धैर्य है कि विघ्न बाधा न डालें। विघ्न रहित स्थान को प्राप्त करके जो तप द्विजो के द्वारा किया जाता है ।।३८।। विघ्नो के सहित विघ्न के हेतु को पराभूत करके जो प्रवृत्त होता है। यह तपो का महत्त्व है और तपस्वियो की धीरता है ।।३९।। इसके अनन्तर गिरि राजा अपने परिचारको के सहित अपने पुर म आ गया था और भगवान् शम्भु ध्यान के योग से परेश का चिन्तन करने के लिये स्थित हो गये थे ।।४०।। काली अपनी सखियो के साथ प्रति दिन महादेव चन्द्र शेखर की सेवा करती हुई गमन और आगमनो के द्वारा स्थित हो गई थी ।।४१।। किसी समय मे वह काली सखियो के सहित भगवान् शङ्कर के आगे शुभगीत का विस्तार करती हुई पञ्चम स्वर का गान किया करती थी ।।४२।।

कदाचित् कुशपुष्पादिसमिद्वारि हराय सा ।
सखिभ्या स्नानसत्कार कुर्वन्ती न्यवसत्तदा ॥४३
कदाचिदग्रे नियता स्थिता चन्द्रभृतो मुखम ।
वीक्षन्ती चिन्तयामास सकामा चन्द्रशेखरम् ॥४४
यदा कार्येषु सा व्यग्रा तदा तत्कर्म चेष्टते ।
कृत्यहीना यदा सा तु तदैवाचिन्तयद्धरम् ॥४५
कदा मामेष भूतेश कर्ता पाणिगृहीतिकाम् ।
यदा मया मम रन्ता नानासद्भावभावनैः ॥४६
इति चिन्तापरा काली स्वप्नेऽपि परमेश्वरम ।
अर्चयत्येव परम सदाचिन्तनतत्परा ॥४७
अग्र गता यदा काली प्रध्यायति महेश्वरम् ।
तदा तद् वेदभतेशस्ता निसर्गपरिस्थिताम् ॥४८
किन्तु गर्भगतैर्वीजैर्ध्रं तदेहेति ता तदा ।
नाग्रहीदिगरिश काली भार्यार्थे ह्यघृनव्रताम् ॥४६

किसी समय ये वह भगवान् हर के लिये कुश—पुष्प आदि—समिधा और जल का सखियो के सहित स्नान का सत्कार करती हुई उस समय मे वहाँ पर निवास किया करती थी ॥४३॥ किसी समय में नियत रूप से शिव के मुख का वीक्षण करती हुई सकाम होकर चन्द्र शेखर के के विषय म चिन्तन किया करती थी ॥४४॥ जिस समय मे कार्यो मे व्यग्र होती हुई वह उस कर्म की चेष्टा किया करती थी जब वह कृत्य में रहित होती थी तब ही वह हर के मुख का चिन्तन किया करती थी । ॥४५॥ किस समय मे यह भूतेश्वर मेरा पाणि ग्रहण करने वाले होंगे और अनेक सद्भावो की भावनाओ से मेरे साथ रमण करेंगे ॥४६॥ इसी चिन्ता म परायण होती हुई काली स्वप्न मे भी परमेश्वर का अर्चन करती हुई सदा उन्ही परम प्रभु की चिन्ता मे तत्पर रहा करती थी । ॥४७॥ आगे गमन की हुई काली जब महेश्वर का ध्यान करती थी तब

भगवान् भूतेश ने उसको स्वभाव में परिस्थित हुयी जाना था ॥४८॥ किन्तु उस समय म गर्भगत बीजा से धृत देह वाली है—इससे उस समय मे उसको गिरिश ने अधृत व्रत वाली को भार्या बनाने के लिये ग्रहण नहीं किया था ॥४६॥

महादेवोऽपि ता दृष्ट्वा तदैवेदमचिन्तयत् ।
कथमेषा तपश्चर्याव्रत कुर्याद् गिरे सुता ॥५०
कृतव्रता ग्रहीष्यामि गर्भबीजविवर्जिताम् ।
काली भार्या स्वदयिता योनिजामतिदूषिताम् ॥५१
व्रतेन चाथ सस्कारैर्गर्भबीज विमुच्यते ।
तस्माद व्रत यथा काली कुर्यात् तद् युज्यते कथम् ॥५२
इति सचिन्त्य भूतेशस्तदा ध्यानमना स्थित ।
ध्यानासक्तस्य तस्याथ नान्यचिन्ता व्यजायत ॥५३
काली त्वनुदिन शम्भु भक्त्या भृशमसेवत ।
विचिन्वन्ती सतत तस्य रूप महात्मन ॥५४
हरो ध्यानपर काली नित्य प्रत्यक्षत स्थिताम् ।
विस्मृत्य पूर्ववृत्तान्त पश्यन्नपि न पश्यति ॥५५
एतस्मिन्नन्तरे देवास्तारको नाम दैत्यराट् ।
ववाधे सर्वलोकाश्च ब्रह्मणो वरदर्पित ॥५६

महादेवजी ने भी उस समय मे उसको देख कर यही चि तन किया था कि यह गिरि की पुत्री किस प्रकार से तपश्चर्या के व्रत को करेगी ॥५०॥ किय हुये व्रत वाली और गर्भ बीज से वर्जित काली को जो योनिजा और अति दूषिता है अपनी प्यारी भार्या के रूप में ग्रहण करूँगा व्रत से और सस्कारो से गर्भ बीज की विमुक्ति होती है । इस म जैसे भी यह काली व्रत करे—यह कैसे युक्त होवे ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—भूतेश प्रभु यह चिन्तन करते हुये उस समय

मे ध्यान म मन लगान वाल होकर सथित हो गय थे । ध्यान म समापत्त उनको अन्य कोई भी चिन्ता न हुई थी ॥५३॥ कालीं प्रतिदिन भक्ति भाव से शम्भु का अत्यधिक सेवा किया करती थी उस महात्मा के स्वरूप का निरन्तर चिन्तन किया करती थी ॥५४॥ ध्यान म परायण हर नित्य ही प्रत्यक्ष म स्थित हुई काली का भूलकर पूव वृत्तान्त को दखन हुए भी नहीं देखते थे । इमी बीच म तारक नाम वाला दैत्यो का राजा ब्रह्माजी के वरदान से बहुत हो घमण्डी होकर देवा को और सभी लोको को बाधा द रहा था ॥५५॥५६ ।

वशाकृत्य स लोकास्त्रीन स्वयमिन्द्रो बभूव ह ।
विद्राव्य सकलान् देवान् दत्यान स्वास्तत् पदेषु च ।
स्वय नियोजयामास देवयोनिषु चाप्यसौ ॥५७
न यम स्वच्छया लोकास्तस्मिन् राज्ञि नियच्छति ।
न स्वच्छया तथा सूया लाकास्तपति तद्भयात् ॥५८
चन्द्रस्तु नमसाचिव्य तस्य कुवन् स रश्मिभि ।
वायुना सह सगम्य तत् सेवा विदधेऽनिशम् ॥५६
सदा सौगन्ध्यमाम्माय श मस्निग्धस्वमधुन ।
न वीजयन् ववौ वायु शासनानस्य भूभृत ॥६०
धनदाऽपि ययासार धनमादाय यत्नत ।
सावधानस्तस्य सेवामकरोत्तारकच्छया ॥६१
अग्निस्तस्याभवत् सूद शासनात्तारकस्य तु ।
व्यजनान्यथ भोज्यानि चक्रे तस्येच्छया तदा ॥६२
निर्ऋतिस्तस्य सतत सहित सर्वराक्षसं ।
अश्वान गजान वाहनानि कारयामाम साध्वसात् ॥६३

उसने तीना लोको को अपने वश म करके वह स्वय ही इन्द्र वन गया था । उसने सब देवो को भगा कर उनके पदा पर अपने दैत्या का स्वय नियोजन कर दिया था । और वह देव मुनिया ने भी नियुक्ति

करने वाला बन गया था ॥५७॥ उसके राज्य में यम अपनी इच्छा से लोकों का नियोजन नहीं किया करता। उसके भय से सूर्य भी लोक को ताप नहीं दिया करता था ॥५८॥ चन्द्रदेव तो अपनी किरणों के द्वारा उसके गम का मंजिष्य किया करता था अर्थात् उसके विहार की लीला में सहायता करता था। वायु के साथ संयुक्त होकर वह रात दिन उसकी सेवा में ही निरत रहता था ॥५६॥ वायु सदा ही सुगन्ध—गम्भीरता और शीतलता से एवं स्निग्धता से समन्वित होकर उस नृप के शासन से उसको वीजित करता हुआ ही वहन किया करता ॥६०॥ कुबेर भी तारककी इच्छा से यथा सार धन यत्न पूर्वक लेकर सावधान होकर उसकी सेवा किया करता था ॥६१॥ तारक के शासन से अग्नि सूद हो गया था उस समय में उसकी इच्छा से ही सदा भोज्य व्यञ्जनों को किया करता था॥६२॥ निर्ऋति समस्त राक्षसों के सहित निरन्तर भय से अश्व—गज और वाहनों को कराता था ॥६३॥

नृत्यन्दभिरप्सरोभिश्च स्तुवद्भिः सूतमागधैः ।
गायमानैश्च गन्धर्वैः सचिक्रीड सुरान द्विषन ॥६४
एवं स सर्वलोकास्तु त्रिष्वप्यथ विलोडयन् ।
लोकेषु सारान् साराश्च देवानामप्यथाग्रहीत् ॥६५
तेनाभियाधिता सर्वे देवा शक्रपुरोगमा ।
ब्रह्माण शरणं जग्मुरनाथा नाथमुत्तमम् ॥६६
ते प्रणम्य सुरा सर्वे पुरुहूतपुरोगमा ।
इदमूचुर्महात्मान सर्वलोक पितामहम् ॥६७
लोकेश तारको दैत्यो वरेण तव दर्पित ।
निरस्यास्मान् हठादस्मद्विषयान् स्वयमग्रहीत् ॥६८
रात्रिंदिव बाधतेऽस्मान् यत्र तत्र स्थिता वयम् ।
पलायिताश्च पश्याम सर्वकाष्ठासु तारकम् ॥६९
अग्निर्यमाथ वरुणो निर्ऋतिर्वायुरेव च ।

तथा मनुष्यधर्मा च सर्वैः परिकरैर्युतः ॥७०

वहतारक सुरो मे द्वेष रखता था और नृत्य करती हुई अप्सराओं के साथ—स्तवन करने वाले सूत और मागधो के साथ तथा गान करने वाले गन्धर्वों के साथ भली भाँति क्रीडा किया करता था ॥६४॥ इस रीति से वह तीनो लोको मे विलोडन करता हुआ लोको मे देवो के जो भी सार-सार थे उनका सब का उसने ग्रहण कर लिया था ॥६५॥ उसने सभी देवो को जिनमे इन्द्र प्रमुख थे अभि वाधित कर दिया था। तब सब देवगण अनाथ होने हुए उत्तम नाथ ब्रह्माजी की शरणा गति मे प्राप्त हुए थे ॥६६॥ उन देवो ने प्रणाम करके जिन सबमे पुरहूत अगुआ थे महान् आत्मा वाले सब लोको के पिता मह से यह बोले ॥ ६७॥ देवो ने कहा—हे लोको के स्वामिन् ! दैत्य तारक आपके दिये हुए वरदान से बहुत ही दर्पित अर्थात् घमण्डी हो गया है। बल पूर्वक उस ने हम सबको निरस्त्र करके हमारे देशों को स्वयं ही ग्रहण कर लिया है। ३८। हम लोग जहाँ तहाँ पर स्थित हैं वह हमको दिन-रात बाधा दिया करता है। हम लोग भागे हुए हैं और सभी दिशाओ मे तारक को ही देखा करते हैं। ६६। अग्नि—यम—वरुण—निॠति—वायु और मनुष्य धर्म वाला सब परिकरो से युक्त है ॥७०॥

एते तेनार्दिता ब्रह्मन् देवास्तस्यैव शासनात्।
अनिच्छाकार्यनिरताः सर्वे तस्यानुजीविनः ॥७१
या देववनिताः स्वर्गे ये चाप्यसरसा गणाः।
तान् सर्वानग्रहीद् दैत्य सारं लोकेपु यच्च यत् ॥७२
न यज्ञाः सप्रवर्तन्ते न तपस्यन्ति तापसाः।
दानधर्मादिकं किंचिद् न लोकेपु प्रवर्तते ॥७३
तस्य सेनापतिः पापः क्रौंची नामास्ति दानवः।
स पातालतलं गत्वा बाधतेऽहर्निशं प्रजाः ॥७४
तस्मात् तु तारकेणेदं सकलं भुवनत्रयम्।

हृत सर्व जगत् त्राहि पापात्तस्मात् पितामह ।।७५
वय च यत्र स्यास्यामस्तत्स्थान विनिदेशय ।
स्वस्थानाच्च्यावितास्तेन लोकनाथ जगद्गुरो ।।७६
त्व नो गतिश्च शास्ता च त्व नस्त्राता पिता प्रभू ।
त्वमेव भुवनाना च स्थापक पालक कृती ।।७७
तस्माद् यावत्तारकाख्ये वह्नौ दग्धा प्रजापते ।
न भवामस्तथा कर्तुं भवता युज्यतेऽधुना ।।७८

हे ब्रह्मन् ! ये सब देव गण उसके द्वारा आदिष्ट हैं और उसके ही शासन से उसके ही अनुजीवी होकर उस के कार्यों मे इच्छा न होने पर भी निरत रहा करते है । ७१ । जो स्वर्ग मे देवो की वनिताये है और जो अप्सराओ के समुदाय है तथा जो भी लोको मे सार पदार्थ है इन सबका तारक दैत्य ने ग्रहण कर लिया है । ७२ । इस समय मे न तो यज्ञ ही प्रवृत्त हो रहे है और न तापसगण तपश्चर्या ही किया करते हैं । तथा दान धर्म आदि कुछ भी लोको मे प्रवृत्त नही हो रहे हैं । । ७३ । उसका सेनापति पापी कौञ्ज नाम वाला दानव है । वह पाताल के तल मे जाकर प्रजा को रात दिन बाधा दिया करता है । । ७४ । हे पितामह ! उस तारक ने यह सम्पूर्ण त्रिभुवन को हृत कर लिया है । वह सम्पूर्ण जगत् उसी के हरण किया हुआ है । इस पापी से आप हमारा परित्राण करिए । ७५ । हम लोग जहाँ पर जाकर स्थित रहेंगे उस स्थान को बतलाइए । हे लोक नाथ ! आप तो जगत् के गुरु हैं उसके द्वारा हम सब लोग च्यावित कर दिये गये है अर्थात् स्थान से भ्रष्ट कर दिये गय है । ७६ । आप ही हम लोगो की गति है—शास्ता है—आपही हमारे रक्षक पिता और प्रभून करने वाले हैं । आप ही भुवनो के स्थापक हैं—पालन करने वाले हैं और कृती हैं । ७७ । हे प्रजापते ! जब तक हम लोग तारक नाम वाली अग्नि मे भस्म होकर दग्ध न होवें अब आपको वैसा ही करना समुचित है । अर्थात् वैसा ही करने के लिय आप योग्य हैं ।।७८ ।

सुगणा वचन श्रुत्वा ब्रह्मलोके पितामह ।
प्रत्युवाच सुरान् सर्वास्तत्कालसदृश वच ॥७६
ममैव वरदानेन तारकाख्य समेधित ।
न मत्तस्तस्य मरण युज्यते त्रिदिवौकस ॥८०
युष्माकञ्च प्रतीकार कर्तव्य प्रतिकर्मणि ।
किन्तु सम्यक न शक्नोमि प्रतिकर्तुं प्रचोदित ॥८१
तस्माद यथा तारकाख्य स्वयमेष्यति सक्षयम् ।
तथा यूय सविदध्वमुपदेशकरस्त्वहम् ॥८२
न मया तारको वध्यो न तथा वनमालिना ।
न हरेण तथा वध्यो नान्यैरपि सुरैर्नरै: ॥८३
एष एव वरो दत्तो मया तस्मै तपस्यते ।
उपायश्चिन्तितश्चास्ति तत्कुर्वन्तु सुरोत्तमा: ॥८४

मार्कण्डेय महर्षि न कहा—ब्रह्मलोक म पितामह ने सुरा के इस वचन का श्रवण करके उसी समय म उन समस्त सुरा से उस काल के समान ही वचन उत्तर मे बोला था ॥ ७६ ॥ ब्रह्माजी ने कहा—मेर ही वरदान से तारक नाम वाला समृद्ध हुआ है । हे देवगणो ! अब उसका मरण मुझस होना युक्त नही होता है ॥ ८० ॥ आपका भी प्रतीकार करना ही चाहिए क्योकि उसका कम जैसा है वैसा ही प्रतीकार होना भी चाहिए किन्तु मैं आपक द्वारा प्रेरित होकर भी भली भाँति कुछ भी प्रतिकार कर नही सकता हूँ ॥ ८१ ॥ इस कारण से जैसे भी तारक नामधारी स्वय ही मक्षय को प्राप्त हो जावेगा वैसा आप लोग मुझसे समझ लेव मैं तो उपदश ही कर दन वाला हूँ ॥८२॥ मेर द्वारा तारक वध नहीं होगा अथात् मुझस उसका वध नहीं होगा और वनमाली प्रभु के द्वारा भी वह वध के योग्य नही होगा । न हर के द्वारा तथा अन्य सुरो और मनुष्यो के द्वारा वह मारा जा सकता है ॥ ८३ ॥ उसका तपश्चर्या करते हुए यह ही वरदान मैंन दे दिया था । हे

सुरोत्तमो ! इसका एक उपाय सोच लिया गया है उसे ही आप करिए ।।८४।।

सती दाक्षायणी पूर्वं त्यक्तदेहा स्वजन्मने ।
अगच्छन्मेनका देवी शैलराजस्य योषितम् ।।८५
ता समुत्पादयामास मेनकाजठरे गिरि ।
लक्ष्मीमिव पुरा ख्याता भृगु स्वतनयो मम ।।८६
तामवश्य महादेव कुर्यात् पाणिगृहीतिकाम् ।
यथा स नचिरात्तस्यामनुरक्तो भवेत् सुरा ।।८७
तथा विदध्व सुतरा तत्तेज प्रतिकर्तुं व ।
तमूर्ध्वं रेतस शम्भु सैव प्रच्युतरेतसम् ।।८८
कर्तुं समर्था नान्यास्ति काचिदप्यवरापरा ।
तस्य तेजश्च्युत यच्च तस्माद् यो जायते सुत ।।८९
स एव तारकाख्यस्य हन्ता नान्यस्तु विद्यते ।
सा सुता गिरिराजस्य साम्प्रत रूढयौवना ।।९०
तपस्यन्त गिरिप्रस्थे नित्य पर्यपते हरम् ।
वाक्याद हिमवत सा तु काली नाम्ना निषेवते ।
सखिभ्या सह सर्वज्ञ ध्यानस्थ परमेश्वम् ।।९१

पूर्व समय म सती दाक्षायणी ने देह का त्याग कर दिया था और अपने जन्म धारण करने के लिए शैलराज की योषित मेनका देवी के यहाँ गयी थी । ८५ । गिरिराज ने उसको मेनका के उदर म समुत्पादित किया था । यह पहिले साक्षात् लक्ष्मी की ही भाँति प्रसिद्ध हुई थी— भृगु मेरा ही अपना पुत्र था । ८६ । महादेव अवश्य ही उसका पाणिग्रहण कर लेंगे । हे सुरो ! जिस प्रकार से वह शीघ्र ही उसमे अनुराग करने वाले हो जावें । ८७ । उसी भाँति आप करें । उनका तेज ही आप सबका प्रतीकार करने वाला है । वे शम्भु भगवान् ऊर्ध्व रेता हैं उनके वीर्य को प्रच्युत वही करने वाली है । उसी को ऐसी सामर्थ्य है

दूसरी कोई भी अन्य अबला ऐसी शक्ति शालिनी नहीं है। उसका च्युत हुआ जो तेज है उसमें जो भी पुत्र उत्पन्न होगा ॥८८॥८९॥ वह ही इस तारक नामक का हनन करने वाला है अन्य कोई भी नहीं है। वह गिरिराज की पुत्री इस समय में समारूढ़ यौवन वाली अर्थात् पूर्ण युवती है। ९० : गिरि के प्रस्थ पर तपश्चर्या नित्य ही करने वाले उन भगवान् शम्भु की वह सेवा कर रही है। काली नाम वाली वह हिमवान् के वाक्य से ही अपनी सखियों के साथ ध्यान में स्थित परमेश्वर सर्वज्ञ की वह सेवा कर रही है ॥९१॥

तामग्रतो वर्तमाना त्रिलोकवरवर्णिनीम् ।
ध्यानासक्तो महादेवो मनसापि न चेच्छति ॥९२
यथा समीहते भार्यां कालीं च चन्द्रशेखरः ।
तथा कुरुध्वं त्रिदशा नचिरादेव यत्नतः ॥९३
स्वस्थानं भवता स्वर्गस्तस्मात् तारकमप्यहम् ।
निवर्तयिष्ये सगम्य गच्छध्वं विगतज्वराः ॥९४
इत्युक्त्वा सर्वलोकेशस्तारकाख्यमुपस्थितः ।
उपसगम्य वचनं समासाद्येदमब्रवीत् ॥९५
भो भो तारक मा स्वर्गराज्यं त्वं परिशाधि भोः ।
तदर्थं न तपस्तप्तं समये भवता पुरा ॥९६
वरो नापि मया दत्तो न मया स्वर्गराजता ।
तस्मात् स्वर्गं परित्यज्य क्षितौ राज्यं समाचर ॥९७
देवयोग्यानि तत्रैव सम्भविष्यन्ति तेऽसुर ।
इत्युक्त्वा सर्वलोकेशस्तत्रैवान्तरधीयत ॥९८

अपने आगे विद्यमान रहने वाली तीनों लोकों में वर वर्णिनी को ध्यान में समासक्त महादेव मन से भी नहीं चाहते हैं ॥ ९२ ॥ चन्द्रशेखर जिस रीति से भी उस काली को अपनी भार्या बनाना चाहें हे देवगणो ! आप लोग वैसा ही यत्नपूर्वक शीघ्र ही करें ॥ ९३ ॥ आप

लोगो का स्वर्ग अपना स्थान है। उससे मैं तारक को भी निवृत्त कर दूँगा। मैं उसके साथ सङ्गत होऊँगा। आप लोभदु खा से रहित होकर ही यहाँ से गमन कीजिए ॥ ६४ ॥ इतना कहकर सब लोकों के स्वामी तारक नामक दैत्य के पास उपस्थित हुए थे। उसके समीप मे आकर यह वचन का सम्भाषण करके उन्होने कहा था ॥६५॥ हे तारक ! आप स्वर्ग के राज्य का शासन न करें। उसके लिये आपने पहिले तपस्या नही की थी ॥ ६६ ॥ मैंने भी ऐसा वरदान नही दिया था कि मेरे द्वारा आप स्वर्ग के राजा होवें। इस कारण से स्वर्ग का परित्याग करके भूमि पर ही राज्य के शासन को करे ॥ ६७ ॥ हे असुर ! देवों के योग्य भोगो का उपभोग करने के लिये आपको यही पर भूमि मे सब पदार्थ प्राप्त होगे। इतना कहकर सब लोकों के स्वामी ब्रह्माजी वही पर अन्तर्धान हो गये थे ॥६८॥

स तारक परित्यज्य स्वर्ग क्षितिमथाभ्ययात् ।
तत्रैव सस्थितो देवान् बाधते स्म स नित्यशः ।
इन्द्र करप्रद चक्रे निदेशस्थ महाबलम् ॥६६
तमिन्द्र. सतत देवभोग्यानि वितरन् मुहु ।
सेवमान. क्षमो नाभूत् सन्तोषयितुमीश्वरम् ॥१००
एव तेनार्दिता देवा मन्युना परिपीडिता. ।
विधातुरुपदेशेन यत्न चक्रु हरान्वये ॥१०१
तत इन्द्रोऽथ गुरुणा सगम्य कृतनिश्चय. ।
कुसुमेषु समाहूय वचन चेदमब्रवीत् ॥१०२
त्वयेद पाल्यते विश्व त्वया विश्व प्रसूयते ।
त्व ब्रह्मविष्णुराणा प्रीतिहेतु पुरा भव. ॥१०३
ब्रह्मा प्रीतया यथा पूर्वमगृह्णाच्चरितव्रताम् ।
सावित्री माधवो लक्ष्मी सती दाक्षायणी हर. ॥१०४

ता प्रीतये पुरा तेषा देवेशाना यथा कृता ।
तथैव कुरु मे प्रीति काम प्राणभृता सदा ॥१०५

वह तारक भी स्वर्ग का परित्याग करके इसके उपरान्त भूमि पर समागत हो गया था। वहाँ पर ही संस्थित होकर वह नित्य ही देवों को बाधित किया करता था। उसने इन्द्र को वर देने वाला बना दिया था और उस महान् बलवान् को अपने निदेश में स्थित कर दिया था ॥ ९९ ॥ इन्द्रदेव उसको निरन्तर देवो के भोगने के योग्य पदार्थों को समर्पित करते हुए भी सेवा करके उस ईश्वर को सन्तुष्ट करने में समर्थ नहीं हुआ था ॥ १०० ॥ इस रीति से उसके द्वारा उत्पीडित हुए और क्रोध से परिपीडित होते हुए देवो ने विधाता उपदेश से भगवान् शम्भु के वश मे यत्न किया था। अशम्भु को सुतोत्पत्ति हो जावे—इस कार्य के सम्पादन करने मे प्रयत्नशील देवगण हो गये थे ॥ १०१ ॥ इसके अनन्तर इन्द्रदेव गुरुदेव के साथ सङ्गत होकर ऐसा निश्चय कर लिया था कि शम्भु की सुतोत्पत्ति के लिये उद्यत किया जावे। इन्द्र ने कामदेव को बुला कर उससे यह वचन कहा था ॥१०२॥ इन्द्र देव ने कहा—आपके द्वारा इस विश्व की प्रसूति की जाती है और आपके द्वारा विश्व का पालन किया जाता है। पहिले आपही ब्रह्मा—विष्णु और रुद्र की प्रीति का हेतु हुए थे। १०३। ब्रह्माजी ने पहिले समय में प्रीति से जिस प्रकार से चरित व्रत वाली सावित्री का ग्रहण कर लिया था। भगवान् माधव ने लक्ष्मी का ग्रहण किया था और भगवान हर ने दाक्षायणी का ग्रहण कर लिया था ॥१०४॥ पहिले समय मे देवेशो की प्रीति के लिये जैसे उनको कर दिया था उसी भाँति मेरी भी प्रीति अब करिए। आप तो सदा ही प्राण धारियो की प्रीति के करने वाले रहे हैं ॥१०५॥

न त्व न कस्यचित् स्वर्गे पाताले वाथ भूतले ।
प्रिय प्राणभृता काम मत्तल जयता मत ॥१०६

देवदानवयक्षाणा रक्षसा मानुषस्य च ।
त्व पालकश्च कर्ता च हृदये च प्रवर्तसे ॥१०७
तस्मात् त्व सर्वजगता हिताय कुरु चेष्टितम् ।
देवदानवयक्षाणा मानुषाणा महात्मनाम् ॥१०८
एतच्छ्रुत्वा वचस्तस्य शक्रस्य मकरध्वज ।
देवराजमुवाचेद सुप्रीतस्तद्वचोऽमृतं ॥१०९
यत्राहमोशिता चक्र तत्कर्म विदित त्वया ।
तस्मान्ममोचित शक्य करिष्ये तन्निदेशय ॥११०
पचैव वाणा मृदवस्ते च पुष्पमया मम ।
चापस्तथा पुष्पमय शिञ्जिनी भ्रमरात्मिका ॥१११
रतिर्मे दयिता जाया वसन्त सचिवो मम ।
यन्ता मलयजो वायुर्मित्र मम सुधानिधि ॥११२

हे काम ! आप स्वर्ग—पाताल और भू मण्डल मे किसके प्रिय नही है । आप जगत् मे प्राण धारियो का सभी का अभिमत हैं ॥१०६॥ देव—दानव—यक्ष—राक्षस और मनुष्यो के आप पालक तथा कर्त्ता है और आप सभी के हृदय मे प्रवृत्त रहा करते है ॥१०७॥ इसी कारण मे आप अब सम्पूर्ण जगती के हित के सम्पादन करने के लिये विशेष चेष्टित कीजिये । इसमे देव—दानव—यक्ष और महात्मा तथा मनुष्यों का हित हो वही करिए ॥१०८॥ मार्कण्डेय मुनि ने कहा—मकर ध्वज ने यह इन्द्र का वचन श्रवण करके उसके वचन रूपी अमृतो से बहुत ही प्रसन्न होकर देव राज से यह वचन कहा था ॥१०६॥ जहाँ मेरी ईश्ना है । हे शक्र ! वह कर्म आपको ज्ञात ही है इस कारण से मेरे लायक किये जाने के योग्य जो मैं कर सकता हू उसे मैं करूंगा । आप इसका निदेश कीजिये ॥१००॥ मेरे पाँच ही वाण है जो बहुत ही कोमल पुष्पमय हैं । मेरा चाप भी पुष्पो से ही परिपूर्ण है और उस चाप की डोरी भ्रमरा के स्वरूप वाली ही है ॥१११॥ रति मेरी प्यारी

जाया है। वसन्त मेरा सचिव है। मलय से सम्भूत वायु मन्ता है और मेरा मित्र सुधानिधि चन्द्रमा है ॥११२॥

सेनाधिपो मे श्रृगारो हावा भावाश्च सैनिका ।
सर्वे मे मृदवोऽक्रूरा अहं चापि तथाविध ॥११३
यद् येन यज्यते कार्यं धीमांस्तत्तेन योजयेत् ।
मम योग्य तु यत् कर्म तस्मात्तस्मिन नियोजय ॥११४
यत् कारयितुमिच्छामि भवता तन्मनोभव ।
तत्ते समुचित कर्म तस्मिन् परिवृतो भवान् ॥११५
कृतकर्मापि तत्र त्व कृती चापि मनोभव ।
त्वदन्यै किन्तु दु साध्य तत्त्वा तत्र नितोजये ॥११६
श्रूयते हि तपस्यन्त ध्यानस्थ वृपभध्वजम् ।
गिरेर्हिमव प्रस्थे निराकाक्ष वधूकृतो ॥११६
त पितुर्वचनात् काली तपस्यन्त निषेवते ।
सखिभ्या सहिता नित्य हरस्यानुमतेऽमुना ॥११७
आरूढयौवना ता तु स्त्रीरत्नमपि सुन्दरीम् ।
ध्यानासक्तो महादेवो नेहते मनसापि च ॥११८
सानुरागो यथा तस्या जायते वृपभध्वज ।
तथा विधत्स्व देवाना हिताय जगतामपि ॥११९

मेरी सेना का अधिप शृङ्गार है और हाव तथा भाव मेरे सैनिक हैं। ये सभी मेरे सहयोगी क्रूरता से रहित और कोमल हैं और मैं भी वैसा ही मृदु हूँ।११३। जिसके द्वारा जो भी कार्य युक्त होता है आप तो धी मान् हैं उसी को उसमे योजित कर दीजिये। मेरे करने का जो भी समुचित कार्य हो उसका भी नियोजन कीजिये ॥११४॥ इन्द्र देव ने कहा—जिसके कराने की मैं इच्छा कर रहा हूँ हे मनोभव! आपसे जो भी कराना चाहता हू। वह आपका समुचित कर्म है। उसम आप परिवृत हैं ॥११५॥ आप उसम कृत कर्मा हैं अर्थात् आपको उस

का अनुभव है। हे मनोभव आप कृती हैं। आपको छोड़ कर अन्यों से यह कर्म दुस्साध्य है। इसी से मैं आपका नियोजन करता हूँ।११६। यह सुना जा रहा है कि हिमालय के प्रस्थ में वृषभध्वज तपश्चर्या करने वाले—ध्यान में स्थित हैं और वधू के लिये वे काङ्क्षा से रहित हैं। ।११७। उन शम्भु को पिता के वचन से काली सखियों के सहित नित्य ही हर की अनुमति से होकर अब सेवा किया करती है। वे शम्भु तपश्चर्या कर रहे हैं।११७। यद्यपि वह समारूढ यौवन वाली युवती है—स्त्रियों में रत्न के समान परम दिव्य है और अत्यधिक सुन्दरी भी है किन्तु महादेव ध्यान में ऐसे आसक्त हैं कि उसको मन से भी नहीं चाहते हैं।११८। जिस रीति से भी भगवान् वृषध्वज उसमें अनुराग करने वाले हो जावें वैसा ही आप कार्य करिये। इसमें देवों का और जगतों का परम हित है यही जान कर आप ऐसा करें ॥११९॥

सह सत्या यथा रेमे सानुरागो वृषध्वज ।
तथैतया गिरिजया रमतां तत्कृतेन वै ॥१२०
तस्या कृते तु यत्तेज प्रच्युत यद् हरस्य वै ।
ततो यो जायते सोऽस्मारस्तारकाद्उद्धरिष्यति ॥१२१
तत स देवराजस्य वच श्रुत्वा मनोभव ।
प्राप्तकाल च सस्मार शाप ब्रह्मकृत पुरा ॥१२२
सन्ध्या प्रतिविधातार यदा शस्त्र परीक्षितम् ।
कामोऽहनन् पुष्पबाणैस्तदा तमशपद्विधि ॥१२३
शम्भुनेत्राग्निदग्धस्त्व भविष्यसि द्विजोत्तमा ।
यदा कुर्याद् गिरिसुता हर पाणिगृहीतिकाम् ॥१२४
तदा भवान् शरीरेणागमिष्यति समग्रताम् ।
इति स्मृत्वा विधे शाप भीतोऽपि मकरध्वज ॥१२५
अगीचक्रे शक्रवाक्यान् कारया योजयितु हरम् ।
इद च वचन प्रोचे तत्कालसदृश पुन ॥१२६

वृषभ ध्वज सती के साथ जिस प्रकार से भी उस सती के साथ अनुराग वाले होकर रमण करे। उनके करने में इस गिरिजा के साथ रमण में तत्पर होवें वैसा ही करे ।१२०। उसके रमण करने पर हर का जो तेज प्रच्युत होगा और उससे जो भी पुत्र समुत्पन्न होगा वही हमारा इस तारक से उद्धार करेगा ।१२१। मार्कण्डेय मुनि ने कहा—इसके अनन्तर कामदेव ने देव राज के वचन का श्रवण करके पहिले ब्रह्माजी के दिये हुए शाप का काल प्राप्त हो गया है—यह स्मरण किया था ।१२२। सन्ध्या करने वाले विधाता पर जिस समय में अपने शस्त्र की परीक्षा की थी उस समय में कामदेव ने पुष्प के बाणों से प्रहार किया था और उसी अवसर पर विधाता ने उसको शाप दे दिया था ॥२३॥ हे द्विजोत्तमो विधाता ने कहा कि तू शम्भु के नेत्र की अग्नि से विदग्ध हो जायगा। जिस समय में भगवान् हर गिरि की पुत्री को पाणि प्रणीता भार्या करेंगे उसी समय में आप शरीर के द्वारा सम्पूर्णता को प्राप्त कर लेंगे। इस विधाता के शाप का स्मरण करके भयभीत भी कामदेव ने शक्र के वचन से हर को काली के साथ योजित कर देने के कार्य को स्वीकार कर लिया था। और फिर उस काल के सदृश कामदेव ने यह वचन कहा था ॥१२६॥

करिष्ये तद्वच शक्र हर सगमयाम्यहम् ।
काल्या गिरिजया सार्धं दाक्षायण्या यथा पुरा ॥१२७
किन्त्वेक मम साहाय्य कर्ता त्व हरमोहने ।
यदा सन्मोहनेनाह हर सन्मोहयामि च ॥१२८
तदा कुरु सहाय त्व स्वस्थमाप्याययस्व माम् ।
प्रविश्याह सुरभिणा न चिराच्छकराश्रमम् ॥१२६
विधाय पूर्वं मनसो विकार हर्षणेन तु ।
समोहनेन सुदृढ मोहयिष्ये वृषध्वजम् ॥१३०
स्मरिष्यसि त्व सम्प्राप्ते काले मा मम पालने ।

अहं गच्छामि सहितं तत्कर्तुं बलसूदन ॥१३१
इत्युक्त्वा स जगामाथ मदनः शंकराश्रमम् ।
शक्रोऽपि त्रिदशान् सर्वांनिदमाह वचस्तदा ॥१३२
यूयं कुरुध्वं साहाय्यं यत्र याति मनोभवः ।
तत्र तत्रानुगम्यैव समये मां च बोधत ॥१३३

मदन ने कहा—हे इन्द्र देव ! मैं आपके वचन को पूर्ण करूँगा और गिरिजा काली के साथ भगवान् शम्भु को मङ्गल कर दूँगा जैसा कि पहिले दाक्षायणी के साथ किया था ॥१३७॥ किन्तु इस शम्भु के मोहन करने मे आप मेरी एक सहायता करने वाले होंगे । जिस समय मे मैं सम्मोहन के द्वारा हर का सम्मोहन करूँ उस अवसर पर आप मेरी सहायता करें और स्वस्थ मुझको आप्यायित करें । मैं सुरभि के द्वारा प्रवेश करके अर्थात् शङ्कर के आश्रम में शीघ्र ही प्रविष्ट होकर सर्व प्रथम दर्पण के द्वारा मन में विकार समुत्पन्न करके फिर सम्मोहन के द्वारा दृढ़ता से वृषध्वज को मोहित कर दूँगा ॥१२८—१३०॥ आप काल के प्राप्त होने पर मेरा स्मरण करोगे और मेरा पालन का ध्यान रक्खोगे । हे बल सूदन ! वह कार्य करने के लिये मैं सहित जाता हूँ ॥१३१॥ मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—इतना कहकर वह कामदेव शङ्कर के आश्रम मे गमन कर गया था । इन्द्र ने भी उस अवसर पर सब देवों से यह कहा था कि जहाँ पर काम देव जाता है वहाँ पर आप लोग इसकी सहायता करें । वहाँ-वहाँ पर अनुगमन करके समय पर मुझको बताओगे ॥१३३॥

यदा समोहनेनाथ समोहयति शंकरम् ।
तदामपि यास्यामि तत्र बोधत मां सुराः ॥१३४
इत्युक्तास्तेन शक्रेण देवा जग्मुर्मनोभवम् ।
सोऽपि गत्वा यत्र हरो गंगावतरणे गिरेः ।
हिमभाऽरभृतः सानौ सुरांश्च न्ययोजयत् ॥१३५

ततस्तत्र गते सम्यक्सुरभौ तस्य लक्षणम् ।
अभवन्नचिरादेव तरुगुल्मलतासु च ॥१३६
पुष्पिता किंशुकास्तत्र मंजुला केतकास्तथा ।
सरांसि च पद्मानि सविकाराश्च जन्तवः ॥१३७
ववौ वायुश्च गम्भीरो शबलः पुष्परेणुभिः ।
शनैः शनैः सुखकरः कर्पयन् स हि मानसम् ॥१३८
पक्षिणश्च मृगाश्चैव ये चान्ये प्राणधारिणः ।
सिद्धाश्च किन्नराश्चैव द्वन्द्वभावं वितेनिरे ॥१३९
चूता कुसुमितास्तत्र नवस्तवकभूषिता ।
अशोका पाटलाश्चैव नागकेशरकारुणाः ॥१४०

जिस समय में सम्मोहन के द्वारा यह कामदेव भगवान् शंकर का सम्मोहन करता है। हे सुरगणो ! उस समय में मैं भी वहाँ पर जाऊँगा—ऐसा मुझको जान लो ॥१३४॥ इस प्रकार से इन्द्रदेव के द्वारा कहे गये देवगण मनोभव अर्थात् कामदेव के पास चले गये थे। वह कामदेव भी गमन कर गया था जहाँ पर शम्भु गिरि के गङ्गावतरण स्थल में हिमालय के शिखर पर थे उसने सुरभि को नियोजित कर दिया था ॥ १३५ ॥ इसके अनन्तर सुरभि के वहाँ पर पहुँचने पर जिसका कि यह लक्षण था कि शीघ्र ही भली भाँति तरु-लता और गुल्मों में पुष्प खिल गये थे। वहाँ पर किंशुक विकसित थे और मन्जुल केतक भी पुष्पित हो गये थे। सभी सरोवर खिले हुए पद्मों से शोभायमान हो गये थे तथा सभी जन्तुओं को विकार हो गया था ॥ १३६—१३७ ॥ उस समय में सुगन्धित वायु वहन करने लगी थी जिसमें पुष्पों के रेणु सम्मिलित थे। जो धीरे धीरे सुखकर होकर मन को कर्षित कर रहा था ॥१३८॥ सभी पक्षी गण—मृगवर्ग और जो भी प्राण धारी जीव थे और सिद्ध एवं किन्नरगण ने द्वन्द्व भाव को विस्तृत किया था अर्थात् सभी प्राणी अपनी प्रियाओं के साथ रहने लगे

थे ॥१३९॥ आम्रों में बौर आगये थे और वे नूतन बौरों के स्तवकों (गुच्छों) से भूपित हो गये थे। अशोक पाटल और नाग केशर कारण सभी विकार से समन्वित थे ॥१४०॥

सविकारा गणाश्चासन् शंकरस्य तदा द्विजा ।
प्रत्यक्षतो ययुस्तेऽपि विकारं शम्भुसाध्वसात् ॥१४१
भ्रमन्ति स्म तदा तत्र भ्रमरा कुसुमोद्भवम् ।
पिवन्तो बहुशश्च्युत गुञ्जन्त सह जायया ॥१४२
एवं प्रवृत्ते सुरभौ शृंगारोऽपि गणैः सह ।
हावभावयुतस्तत्र प्रविवेश हरान्तिकम् ॥१४३
मदन सगणस्तत्र निवसंश्चिरमेव हि ।
न दृष्टवास्तदा शम्भोश्छिद्रं येन प्रवेक्ष्यति ॥१४४
यदा च प्राप्तविवरस्तदा भयविमोहित ।
नाग्रेसरोऽभवत् तस्य मदनो रतिवारित ॥१४५
एवं यातस्तस्य काल प्रभृतो द्विजसत्तमा ।
निरूपयन न वा चाप छिद्रं तस्य यतेस्तदा ॥१४६
ज्वलत्कालाग्निसंकाशं भानुलक्षसमप्रभम् ।
ध्यानस्थं शंकरं को वा समासादयितुं क्षम ॥१४७

हे द्विजो ! भगवान् शम्भु के गण भी विकार युक्त होकर प्रत्यक्ष में वे भी विकार वाले हो गये थे किन्तु शम्भु के भय से इधर-उधर भ्रमण कर रहे थे। उस अवसर वहाँ पर भ्रमर कुसुमों से उद्भूत रस का पान करते हुए जो अत्यधिक च्युत हो रहा था अपनी जाया के साथ गुञ्जार करने वाले थे ॥१४१॥१४२॥ इस प्रकार से सुरभि के प्रवृत्त हो जाने पर शृङ्गार भी अपने गणों के साथ हाव—भावों से संयुत होकर उसने भी हर के समीप में प्रवेश किया था ॥१४३॥ वहाँ पर कामदेव तो अपने गणों के सहित चिरकाल तक निवास करने वाला हो गया था। उस समय में उसने कोई भी ऐसा छिद्र शम्भु में नहीं देखा

था जिसके द्वारा वह प्रवेश कर जावे ॥१४४॥ जिस समय म उसने छिद्र प्राप्त किया था उस समय मे वह भय से विमोहित हो गया था मदन आगे गमन करने वाला नही हुआ था क्योकि उस पत्नी रति क द्वारा वह वारित कर दिया गया था ॥१४५॥ हे द्विज सत्तमो ! इस प्रकार से उसको बहुत—सा समय व्यतीत हो गया था। उस समय म उन मति शम्भु का छिद्र का देखते हुए भी उसने कोई भी छिद्र नही प्राप्त किया था ॥१४६॥ प्रज्वलित कालाग्नि सदृश और लाखा सूर्यों के समान प्रभा वाले ध्यान म स्थित भगवान् शङ्कर के पास पहुचन के लिय कौन समथ था। अर्थात् किसी की भी ऐसी शक्ति नही थी ॥१४७॥

अथैकदा गिरिसुता काली नस्याभवत्पुर ।
कृत्वा परीष्टि कर्तव्यां सखिभ्या प्रणता स्थिता ॥१४८
शकरोऽपि तदा ध्यान त्यक्त्वा तत् क्षणमास्थित ।
योजयन् स्वगणान् कृत्ये ज्योतिश्चिन्ताविवर्जित ॥१४९
तच्छिद्र प्राप्य मदन प्रथम हर्षणेन तु ।
वाणेन हर्षयामास पार्श्वस्थ चन्द्रशेखरम् ॥१५०
शृङ्गारश्च तदा भावैर्हावैश्च सहितो हरम् ।
जगाम कामसाहाय्य कुर्वन् सुरभिणा सह ॥१५१
हर्षणेनातिहृष्टिन  शृङ्गाराद्यैर्निषेवित ।
शकरो वदन काल्या साकूत सव्यलोकयत् ॥१५२
तत् प्राप्य विवर काम पुष्प चापे न्ययोजयत् ।
समोहन पुष्पवृत पुष्पमालाविवर्धितम् ॥१५३
तदाभूद् दक्षिणे पार्श्वे रति प्रीतिस्तु वामत ।
पृष्ठे वसन्ततूणीर पौष्पमादाय सुन्दर ॥१५४

इसके अनन्तर एक बार गिरि की पुत्री काली उनके सामने हुई थी जो करने के योग्य सेवा थी उस करके वह सखियो के साथ प्रणत

होकर स्थित हो गई थी ॥१४८॥ भगवान् शङ्कर भी उस अवसर पर अपने ध्यान का त्याग करके उसी क्षण मे समास्थित हुए थे। हृदय में अपने गणों को योजित करते हुए वे ज्योतिस्वरूप चिन्ता से रहित थ ॥१४६॥ कामदेव ने वही छिद्र प्राप्त करके सबसे प्रथम हर्षण बाण के द्वारा पार्श्व मे स्थित शम्भु को हर्षित किया था ॥१५०॥ और शृङ्गार भी हाव—भावो के सहित होकर वह शङ्कर के समीप गया था। वह शृङ्गार सुरभि के साथ मे कामदेव की सहायता कर रहा था ॥१५१॥ हर्षण बाण के द्वारा वे अति हर्षित होते हुए शृङ्गार आदि के द्वारा निर्वाणित हुए थे भगवान् शङ्कर ने विशेष अभिप्राय के सहित काली के मुख को अच्छी तरह से अवलोकित किया था ॥ १५२ ॥ कामदेव उसी छिद्र को प्राप्त करके पुष्प को चाप म नियोजित किया था। पुष्प से युत तथा पुष्प माला से रहित सम्मोहन को छोड़ा था ।१५३। उस समय म उसके दक्षिण पार्श्व में रति थी और वाम म प्रीति थी। पीछे की ओर सुन्दर वसन्त सुणीर और पौष्य का समादान करके स्थित था ॥१५४॥

आकर्णपूरितं पुष्पं चापमाकृष्य संयत ।
यदा मनोभवो वायुस्तदा त समुपेयिवान् ॥१५५
सहिते पुष्पवाणं तु गिरिजा चन्द्रशेखर ।
जातेन्द्रियविकार सन् जिघृक्षु सगमेऽभवत् ॥१५६
अमरा शक्रसहितास्तदा सर्वे वियद्गवता ।
मम्य मनोभव मेने सुरकृत्ने निवशितम् ॥१५७
अथ सस्मृत्य सयम्य निगृह्य विकृति तदा ।
इन्द्रियस्य महादेव सहसेद व्यचिन्तयत् ॥१५८
योनिजा गिरिजा काली तपोव्रतविवर्जिताम् ।
मय गममकामोऽद्य धर्तुमिच्छामि वै हठात् ॥१५६
तपोव्रतपविवाणी तपश्चरणसत्वताम् ।
स्वयमेव ग्रहीष्यामि सती दाक्षायणीमिव ॥१६०

कथ विकृतकामोऽहमनिच्छन्निव साम्प्रतम् ।
केनापि चाकृष्ट इव चिकीर्षु - सगमोद्भवम् ॥१६१

जिस समय मे कामदेव ने सयत होकर पुष्प चाप को कानो तक खींच कर प्रभु तथा उसी समय मे उसके समीप म वायु समुपस्थित हो गया था । पुष्प बाण के सहित होने पर चन्द्र शेखर प्रभु ने गिरिजा का अवलोकन किया था और इन्द्रिय के विकार समुत्पन्न होने वाले होकर सगम के लिये ग्रहण करने की इच्छा वाले वे हो गये थे । १५६ । इन्द्र के सहित सब देवगण उस अवसर पर आकाश म स्थित थे । उन्होंने कामदेव का परम सम्य माना था क्योकि वह देवो के कृत्य म निर्वाशित हो रहा था । १५७ । इसके अनन्तर महादेव जी ने सस्मरण करके और उस अवसर पर मानसिक विकार को रोककर जो कि इन्द्रिय का हुआ था उन्होन तुरन्त ही यह चिन्तन किया था । १५८ । गिरिजा यह काली योनिजा है और तपोव्रत से रहित मैं बल पूर्वक इसको पकडने की कैसे इच्छा कर रहा हूँ और क्यो सगम की कामना वाला होगया हूँ । १५९ । तप के व्रत मे पवित्र जगो वाली और तप के समाचरण से संस्कृत सती को दाक्षायणी की ही भाति मैं स्वय ही ग्रहण कर लूँगा । । १६० । मैं इस समय म इच्छा न रखते हुए भी विकार से युक्त काम वासना वाला हो गया हूँ । मैं किसी के द्वारा सगमोद्भव की करने की इच्छा वाले स समाकृष्ट सा हो गया हूँ ॥१६१॥

एव विकारहेतु स निश्चिन्वन्निन्द्रियस्य तु ।
पुरोवलोकयामास सहितेपु मनोभवम् ॥१६२
एतस्मिन्नन्तरे ब्रह्मा विज्ञातसमय सुरान् ।
दृष्ट्वा स्थानादाजगाम तत्समाजमनुग्रहात् ॥१६३
तत स कुपितो दृष्ट्वा सन्धितेपु मनोभवम् ।
जज्वाल ज्वलनप्रख्यस्त दिग्क्षु प्रसह्य तु ॥१६४
कामोऽय समय ज्ञात्वा मा मोहयितुमिच्छति ।

मनो मे स्ववशं कर्तुं तनयामि यमक्षयम् ॥१६५
एवं विचिन्तमानस्य नेत्रोद्भावितेतेजसा ।
वर्धतो ज्वलनो भूत्वा क्रोधं नेत्रान् ससर्ज ह ॥१६६
स क्रोधाग्नि सरिष्यन्तं जातवेद स्वरूपिणम् ।
ज्ञात्वा कामस्य तान् बाणान् पौष्पचापनिषण्णयान ॥१६७
शक्ति प्राणास्तथाऽत्मानमाकृष्यापालयद्विधिः ।
उत्सारयामास तदा वसन्तं स पितामह ॥१६८

इस प्रकार से इन्द्रिय के विकार के हेतु की खोज करते हुए हुए उन्होंने अपने सामने बाण को सहित किये हुए कामदेव को देखा था ॥ १६२ ॥ इसी बीच में ब्रह्माजी समय को विज्ञात करके सुरों को देखकर अनुग्रह से अपने स्थान से उस समान में समागत हो गये थे ॥१६३॥ इसके अनन्तर कण का स धान किये हुए कामदेव को देखकर वे शम्भु अधिक कुपित हो गये थे । वे अग्नि के समान ही प्रज्वलित हो गये थे और उसको बल पूर्वक दग्ध कर देने की इच्छा वाले हो गये थे ॥१६४॥ यह काम समय का ज्ञान करके मुझको मोहित करने की इच्छा करता है—मेरे मनको अपने वश में करना चाहता है इसलिये इसको यम क्षय को पहुँचाता हूँ ॥ १६५ ॥ इस प्रकार से चिन्तन करते हुए भगवान् शम्भु के नेत्र से उद्भावित तेज से जो कि बढ रहा था अग्नि होकर नेत्र से क्रोध की उत्पत्ति की थी ॥ १६६ ॥ क्रोध से निकलने वाली जात वेदा के स्वरूप वाली का ज्ञान प्राप्त करके कामदेव पुरुषों के भाव को निष्पण कामदेव के बाणों को जान करके शक्ति का, प्राणों को तथा आत्मा का आकर्षण करके विधाता ने पालन किया था और उस पितामह ने उस समय में वसन्त को उत्साहित किया था ॥१६८॥

निजशक्त्या तदा शम्भुर्क्रोधाद्रक्षन्मनोभवम् ।
अथावाशगता देवा क्रुद्धं दृष्ट्वा महेश्वरम् ॥१६९

प्रसीद जगता नाथ कामे क्रोध परित्यज ।
त्वया पुरा सृष्ट शम्भुरूपण कमणा ॥१७०
यन चायोजित कम तत्करोति मनोभव ।
तस्मात् त्व मदन शम्भो क्रोधाग्निमुपसहर ॥१७१
प्रसीद सवभूतेश भक्त्या त्वा प्रणता वयम् ।
इति स्म वदता तेपाममराणा तदानल ॥१७२
ललाटचक्षु सम्भूता भस्माकार्षीन्मनोभवम् ।
दग्ध्वा काम तदा वह्निर्ज्वालामालातिदीपित ॥१७३
सस्तम्भितोऽथ विधिना हर गन्तु शशाक न ।
महादेवोऽपि तदभस्म मनोभवशरीरजम ॥१७४
आदाय सवगात्रेषु भूतिलेप तदाकरोत् ।
लेपशेषाणि भस्मानि समादाय तदा हर ॥१७५

उस समय म अपनी शक्ति क द्वारा कामदव का शम्भु के क्रोध स रक्षित करत हुए महेश्वर का क्रोधित देखकर देवगण जो आकाश म स्थित थ उन्होंने प्रार्थना की थी कि हे जगती के नाथ ! प्रसन्न होइए और कामदेव पर क्रोध का त्याग कर दीजए। जिस प्रकार स पहिल आपन शम्भु रूप कम क द्वारा सृजन किया था और जिसन कम का आयोजित किया था उसी को कामदव कर रहा है। इस कारण स हे शम्भो ! कामदेव पर जो आपका क्रोधाग्नि है उसका उपसहार करिए ॥१६९—१७१॥ हे समस्त भूतो क स्वामिन् ! आप प्रसन्न हो जाइये ! हम लोग दइ हो भक्ति के भाव स आपक चरणो म प्रणत हुए हैं। इस भाँति वे देवगण कह रहे थ कि उनक कहते हुओ क सामने ही शम्भु क ललाट की चक्षु स समुद्भूत अनल न कामदेव को भस्म कर दिया था। ॥१७२॥ ज्वालाओ की मालाओ स अत्यन्त दीप्त उस वह्नि न कामदेव को दग्ध कर दिया था और वह फिर हर के समीप नही जा सका था। महादेव जी ने भी कामदेव के शरीर से समुत्पन्न उस भस्म को लेकर अपने समस्त अङ्गो म उसी समय म भूति का लेप कर लिया था।

॥१७३॥१७४॥ जो लेपन करने से बची हुई भस्म थी उसका हरन आदान कर लिया था ।१७५।

सगणोऽन्तदधे काली विहाय विधिसम्मते ।
ब्रह्मा क्रोधानल शम्भोदहन्त सकलान् सुरान् ॥१७६
वडवारूपिण चक्रे देवाना पुरतस्यदा ।
वडवा ता तदा देवा सौम्या ज्वालामुखी शुभाम् ॥१७७
दृष्ट्वा निर्विघ्नमनसो बभूवु पूर्वपीडिता ।
वडवा ता समादाय तदा ज्वालामुखी विधि ॥१७८
सागर प्रययौ लोक हिताय जगतापति ।
गत्वाथ सागर ब्रह्मा प्रोवाच परिपूजित ॥१७९
यथावत्तेन विप्रेन्द्रा समय च निवेदयन् ।
अय क्रोधो महेशस्य वडवारूपधृक त्वया ॥१८०
ज्वालामुख सदा धार्यो यावन्न विनयाम्यहम ।
यदा त्वामहमागम्य वदामि सरिता पते ॥१८१
तदा त्वया परित्याज्य क्रोधोऽय वडवामुख ।
भोजन भवतस्तोयमेतस्य तु भविष्यति ॥१८२

विधाता के द्वारा सम्मत होने पर शम्भु काली को त्याग कर गणो के सहित अन्तर्धान हो गये थे और ब्रह्माजी ने समस्त देवो को दहन करने वाली शम्भु की क्रोध की अग्नि को वडवा का रूप वाली देवों के आगे ही उस समय मे कर दिया था। उस अवसर पर देवो ने सौम्य—शुभ ज्वालामुखी वडवा को देखकर पूर्व पीडित देवगण निर्विघ्न मन वाले हो गये थे। उसी समय मे विधाता ने उस ज्वालामुखी वडवा को ग्रहण करके जगतो के स्वामी लोको के हित के लिये सागर में चले गये थे। ब्रह्माजी सागर पर गमन करके वहाँ परिपूजित होते हुए बोले थे ॥१७६—१७९॥ हे विप्रेन्द्रो ! यथा रीति उन्होने समय का निवेदन करते हुए कि यह महेश का क्रोध वडवा का स्वरूप धारण करने वाला

होवे और तुमको जब तक मैं विनय न करूँ तब तक ज्वालामुख होकर सदा कार्य करना चाहिए। हे सरिताओं के स्वामिन्। जिस समय में मैं समागत होकर कहूँ उस समय में इस बड़वा मुख क्रोध का आपको परित्याग करना चाहिए। आपका जल ही इसका भोजन होगा अर्थात् यह आपके जल को ही अपना आहार करेगा॥ १८०—१८२॥

यत्नादेवं विधार्योऽय यथा नो याति चान्तरम्।
इत्युक्तो ब्रह्मणा सिन्धुरङ्गीचक्रे तदा क्रुधम् ॥१८३
ग्रहीतुं वडवावक्त्रे शम्भोश्चाशक्यमप्यरम्।
ततः प्रविष्टो जलधौ पावको वडवामुखः ॥१८४
वार्योघान्निदहन् सम्यग् ज्वालामालातिदीपितः।
यदाभवच्छम्भुनेत्राद् ददाह मदनं तदा ॥१८५
अभवत् सुमहाशब्दो येनाकाशः प्रपूरितः।
तेन शब्देन महता कामदाहे क्षणेन च ॥१८६
सखीभ्यां सह भीताभूत् काली शोकयुता तदा।
तेन शब्देन हिमवांश्चकितो विस्मितस्तदा ॥१८७
सुतामेव जगामाशु गता काली हराश्रमम्।
ता तत्र काली तनया भयशोकाकुला शुभाम्।
रुदन्ती शम्भुविरहादाससादाचलेश्वरः ॥१८८

ब्रह्माजी ने कहा था कि इसको यत्नपूर्वक आपके द्वारा धारण करना चाहिए कि यह किसी अन्तर को प्राप्त न होवे। इस तरह से ब्रह्मा के द्वारा कहे हुए सिन्धु ने उस समय में उस क्रोध को अङ्गीकार कर लिया था॥ १८३॥ भगवान् शम्भु का अशक्य भी क्रोध को वडवा के मुख में ग्रहण करने के लिये वडवा का मुख पानक जलधि में प्रविष्ट हो गया था॥१८४॥ ज्वाला की मालाओं से अत्यन्त दीपित उस अग्नि ने जल के समूहों का भली भाँति दाह करते हुए जिस समय में वह शम्भु के नेत्र से उद्भूत हुआ था उसी समय में उसने कामदेव

कर दिया था ॥ १८५ ॥ उस महान् शब्द से काम के दाह क्षण भर में करने वाले से समस्त आकाश पूरित हो गया था। वह ऐसा ही महान् शब्द उस समय में हुआ था ॥ १८६ ॥ उस समय में काली अपनी सखियों के सहित शोक से संयुत होकर बहुत ही अधिक भय से भीत हो गई थी। उस शब्द से हिमवान् भी अतीव विस्मित और चकित हो गया था ॥ १८७ ॥ वह हिमवान् शीघ्र ही भगवान् शम्भु के आश्रम में गई हुई अपनी पुत्री काली के समीप में गया था। वहाँ पर पुत्री काली को भय और शोक से व्याकुल—रुदन करती हुई काली को अचलराज ने देखा था जो शुभा शम्भु के विरह से बहुत ही आकुल हो रही थी ॥१८८॥

आसाद्य पाणिना तस्या मार्जन्नयनद्वयम् ।
मा भैषीः कालि मा रोदीरित्वा तां तदाग्रहीत् ॥१८९
क्रोडीकृत्य सुतां तां तु हिमवानचलेश्वर ।
स्वमालयमथानिन्ये सान्त्वयामास चार्दिताम् ॥१९०
अन्तर्हिते हरे काली विरहात् तस्य सततम् ।
निवसन्ती पितुर्गेहे शुशोच च मुमोह च ॥१९१
शैलाधिराजोऽप्य गेनकापि मैनाकमुख्याऽपि सखीद्वय च ।
तां सान्त्वयाचक्रुरदीनसत्त्वा हर विसस्मार तथापि नोमा ॥१९२

उस शोकाकुल दशा में अपनी पुत्री के समीप में पहुँच कर हिमाचल ने अपने हाथ से उसके दोनों नेत्रों का मार्जन करते हुए कहा था—हे कालि ! डरो मत और रुदन भी मत करो—यह कहकर उसका ग्रहण कर लिया था ॥ १८९ ॥ अचलों के राजा हिमवान् ने उस अपनी पुत्री को अपनी गोद में बिठाकर अपने आलय में उसको ले आये थे और उस पीड़ित हुई को सान्त्वना दी थी ॥ १९० ॥ भगवान् शम्भु के अन्तर्धान हो जाने पर उनके विरह से युक्त होती हुई निरन्तर पिता के घर में निवास करती हुई भी बहुत चिन्तित हुई और मोह को प्राप्त हो

गई थी ॥ १६१ ॥ यद्यपि राजा ने—मेनका ने—मैनाक ने और दोनों सखियों ने उस अदीनसत्व वाली को सान्त्वना दी थी तो भी उस उमा ने भगवान् शम्भु का विस्मरण नहीं किया था ॥१६२॥



## ॥ गौरी परीक्षा वर्णन ॥

अथ देवमुनिर्यातो हिमवन्मन्दिरं तदा ।
नियोजितो वलभिदा नारदः कामगः परम् ॥१
स गतः पूजितस्तेन धरेशेन महात्मना ।
तं समुत्सृज्य रहसि कालीं तामाससाद ह ॥२
आसाद्य कालीं स मुनिः सम्बोध्य ज्ञानशालिनीम् ।
उवाचेदं वचस्तथ्यं सर्वेषां जगतां हितम् ॥३
शृणु कालि वचो मह्यं सत्यं तदवधारय ।
नेक्षितः स महादेवस्त्वयेह तपसा विना ॥४
अनुरक्तोऽपि तेन त्वां महादेवो विसृष्टवान् ।
त्वामृते शंकरो नान्यां द्वितीयां सम्ग्रहीष्यति ॥५
त्वं चापि नान्यं दयितं ग्रहीष्यसि विनेश्वरम् ।
तस्मात् त्वं तपसा युक्ता चिरमाराधयेश्वरम् ॥६
तपसा संस्कृतां त्वां तु स द्वितीयां वरिष्यति ।
मन्त्रोऽस्य तस्य सुभगे शृणु त्वं येन सोऽचिरात् ॥७

मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—इसके अनन्तर देवर्षि नारदजी जो अपनी इच्छा से ही परम गमन करने वाले थे इन्द्र के द्वारा नियोजित होते हुए उस अवसर पर हिमवान् के मन्दिर में समागत हुये थे ॥१॥ वे वहाँ पर पर्वतराज के द्वारा पूजित हुये थे जो हिमवान् महान् आत्मा वाले थे । उस हिमवान् को छोड़कर वे देवर्षि एकान्त में उस काली के समीप में प्राप्त हो गये थे ॥२॥ उस मुनिवर ने काली के समीप

पहुचकर उस ज्ञान शालिनी को सम्बोधित करके समस्त जगतो का हित करने वाला यह परम तथ्य वचन कहा था ॥३॥ देवर्षि ने कहा—हे कालि ! मेरे इस वचन का श्रवण करो और उसको परम सत्य समझो। तुमने तपश्चर्या के बिना ही उन भगवान् शम्भु की सेवा की है ॥४॥ वे महादेव उससे अनुराग करने वाले भी हैं किन्तु ने उन महादेव ने तुमको त्याग दिया था। तुम्हारे बिना वे शिव दूसरी अन्य किसी को भी ग्रहण नही करेगे ॥५॥ और तुम भी ईश्वर के बिना अन्य किसी पति को ग्रहण नही करोगी। इस कारण मे आप तपश्चर्या से सयुत होकर चिर काल पर्यन्त महादेवजी की आराधना करो ॥ ६ ॥ जब तुम तप से सस्कार वाली हो जाओगी तो वे तुमको अपनी पत्नी के रूप मे ग्रहण करेगे। हे सुभगे ! उसका यह मन्त्र है आप श्रवण करिये जिसके द्वारा वह शीघ्र ही प्राप्त होग ॥७॥

आराधितस्ते परयक्षो भविष्यति महेश्वर ।
ॐ नम शिवायेति च सर्वदा शकरप्रिय ॥८
चिन्तयन्ती तु तद्रुप नियमस्था षडक्षरम् ।
मन्त्र जप त्व गिरिजे तेन तुष्टो भवेद्धर ॥९
एवमुक्ता तदा काली नारदेन महात्मना ।
कर्तव्यमनुमेने सा हित तथ्यञ्च तद्वच ॥१०
अनुमान्य ततस्तन्तु तदा कालीञ्च नारद ।
स्वर्ग जगाम तस्याश्च निश्चिताभून्मतिर्व्रते ॥११
अथ याते देवमुनो काली सामाद्य मेनकाम् ।
तप श्रद्धा समाचख्ये चात्मनो हरसगमे ॥१२
तपस्तप्तु गमिष्यामि मात प्राप्तु महेश्वरम् ।
अनुजानीहि मा गन्तु तपसेऽद्य तपोवनम् ॥१३
तप करणयत्न मे पितुरावेदय द्रुतम् ।
यावन्न दह्ये जननि भूतेशविरहाग्निना ॥१४

इस प्रकार से आराधना किये हुए वे महेश्वर आपको प्रत्यक्ष होकर दर्शन देंगे। 'ओ नम शिवाय' यह मन्त्र सर्वदा भगवान् शकर का प्रिय है ॥८॥ आप उनके स्वरूप का चिन्तन करती हुई नियम मे स्थित रहकर छै अक्षरो वाला मन्त्र का आप जप करिये। हे गिरिजे ! इससे शिव सन्तुष्ट हो जायेंगे। ६॥ महात्मा नारद जी के द्वारा इस रीति से कही गयी काली उस समय म उसने अपना कर्त्तव्य मान लिया था क्योकि उनका वचन सर्वथा तथ्य और हितकर था ॥१०॥ उस समय मे नारदजी काली को तपश्चर्या का तपन करने को समुद्यत हुई अनुमान करके वे स्वर्ग गमन कर गये थे। और उसकी बुद्धि व्रत करने मे निश्चित हो गई थी ॥११॥ इसके अनन्तर देवर्षि के गमन करने पर काली मेनका के समीप मे पहुँची थी और अपना हर के सङ्गम प्राप्त करने के विषय में मेनका से तप करने करने की श्रद्धा को बतलाया था ॥ १२ ॥ काली ने कहा—हे माता ! मैं महेश्वर प्रभु की प्राप्ति करने के लिये तपश्चर्या करने के लिये गमन करूँगी। आज तप करने के लिये तपोवन को गमन करने के लिये आप मुझे आज्ञा प्रदान करिये। ॥१३॥ मेरे तप करने का यत्न है इसे आप पिताजी से शीघ्र ही निवदन कर दीजिये। हे जननि ! जब तक मैं भूतेश्वर के विरह की अग्नि से दग्ध न होऊँ इसके पूर्व ही मैं तप करना चाहती हू ॥१४॥

इति तस्या वच श्रुत्वा मेनका शोककर्शिता।
आलिग्य स्वसुताभूचे मा तप कुरु वल्लभे ॥१५
मृदुदेहासिपुत्रि त्व मा तपो याहि कर्कशम्।
तप सोढु मुनेर्गात्र शक्त ते न कलेवरम् ॥१६
वनवासश्च ते पुत्रि नेष्ट शत्रुगणैरपि।
तस्मात् त्व सम्परित्यज्य वनवासोद्भव तप।
आत्मनो ह्यनुरूपेण तपस्तत् कुरु यद्धितम् ॥१७
मातु सा वचन श्रुत्वा गिरिजा दीनमानसा।

इत्युक्ते च तदा वाक्य तपोयत्नपरा प्रसूम् ॥१८
मा निषेधय मा यास्ये तपसेऽद्य तपोवनम् ।
प्रच्यन्नमपि यास्यामि नानुज्ञाताप्यह त्वया ॥१९
गृहेषु देवा सतत ब्रह्मविष्णुशिवादय ।
तस्माद् गृहे पुत्रि देवानर्चय त्व यथेप्सितान ॥२०
स्त्रीणा तपोवनगतिर्न श्रुता स्वामिना विना ।
तस्मान्न युज्यते पुत्रि तपोयात्रा वनं प्रति ॥२१

उस काली के इस वचन का श्रवण करके मेनका शोक से कर्षित हो गई थी। उसने अपनी पुत्री का आलिङ्गन करके उससे कहा था—हे वत्सले ! तपस्या मत करो ॥१५॥ हे बेटी ! तुम्हारा शरीर बहुत ही कोमल है तपश्चर्या जैसे कठोर कर्म करने के लिये गमन मत करो। तपस्या के कष्ट को सहन करने के लिये मुनियों का शरीर ही समर्थ होता है तुम्हारा शरीर उस क्लेश को सहन करने मे क्षमता नहीं रखता है ॥ १६ ॥ हे पुत्रि ! आपका वन मे निवास करना तो शत्रुगणों को भी कभी अभीष्ट नहीं है। इसी कारण से तुम वन के निवास से होने वाले तप का विचार का परित्याग करदो। तुम्हारे अपने शरीर के जो अनुरूप हो वही तप करो जो घर में सम्पादन करने वाला होवे ॥१७॥ मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—उस गिरिजा ने माता के वचन का श्रवण किया और वह दीन मन वाली होगई थी। और वह तपस्या के यत्न मे परायण होती हुई उस समय में उसने माता से यह वचन कहा था ॥१८॥ मुझे निषेध मत करो। मैं आज तप के लिए तपोवन में गमन करूँगी। यदि आपके द्वारा मुझे आज्ञा नहीं दी गयी तो मैं छिपकर चली जाऊँगी ॥१९॥ मेनका ने कहा—हे पुत्रि ! गृह में ब्रह्मा—विष्णु और शिव आदि देवगण निरन्तर ही निवास किया करते हैं। इस कारण से तुम जो भी देव अभीष्ट हों उनका घर में ही

अभ्यर्चन करो ।।२०।। स्वामी के बिना अर्थात् अपने स्वामी से रहित होकर स्त्रियों की तपोवन में गति का होना कभी भी नहीं सुना गया है। इस कारण से हे पुत्रि ! वन की ओर गमन करके तपश्चर्या की यात्रा करना उचित नहीं प्रतीत होता है ।।२२।।

यतो निरस्ता तपसे वनं गन्तुं च मेनया ।
उमेति तेन सोमेति नाम प्राप तदा सती ।।२२
अवज्ञाय तदा मातुर्वचनं हिमवत्सुता ।
सखीभ्यां ज्ञापयासास पितरं तपसोद्यमम् ।।२३
स तु ज्ञात्वा गिरिपतिस्तपसे चरितोद्यमम् ।
दुहितुश्चानुमेने च नातिहृष्टमना इव ।।२४
सानुज्ञाप्य तदा तातं यत्र दग्धो मनोभवः ।
शम्भुना प्रययौ तत्र गंगावतरणं प्रति ।।२५
गंगावतरणं नाम प्रस्थो हिमवतः स च ।
हरशन्योऽथ ददृशे काल्या तच्चिन्तया तदा ।।२६
यत्र स्थित्वा पुरा शम्भुर्ध्यानवानभवद् भृशम् ।
तत्र क्षणं तु सा स्थित्वा बभूव विरहार्दिता ।।२७
हा हरेति क्षणं तत्र रोदमाना गिरेः सुता ।
विललापातिदुःखार्ता चिन्ताशोकसमन्विता ।।२८

क्योंकि मेनका के द्वारा तपस्या के लिये वन में जाना निरस्त कर दिया था अर्थात् निषेध कर दिया गया था उस समय में सती उमा ने सोमा—यह नाम प्राप्त कर लिया था ।।२२।। उस अवसर पर हिमाचल की पुत्री ने माता के वचन की अवज्ञा करके सखियों के द्वारा तप करने के उद्यम की पिता को ज्ञापित किया था ।।२३।। उस गिरियों के स्वामी ने तप के लिये समाचरित उद्यम का ज्ञान प्राप्त करके अत्यन्त प्रसन्न मन वाला न होते हुए ही अपनी पुत्री को अनुमति दे दी थी। ।।२४।। उसी समय में उस सती ने पिता को अनुज्ञापित करके जहाँ

पर कामदेव शम्भु के द्वारा दग्ध किया गया था वहीं पर गङ्गावतरण की ओर वह चली गयी थी ॥२५॥ गङ्गावतरण नाम वाला एक हिमालय का प्रस्थ है। उसको काली ने भगवान् हर के रहित ही देखा था। उस समय में उनकी चिन्ता से मयुत हो गई थी। २६। पहिले जहाँ पर स्थित होकर शम्भु बहुत ध्यान वाले हुए थे। उस क्षण में वह काली स्थित होकर वहाँ पर विरह से पीडित हो रही थी। २७। गिरि की पुत्री वहाँ पर हाहर'—यह कहती हुई रुदन करने वाली होती हुई चिन्ता और शोक से समन्वित तथा अत्यन्त दुःख से पीडित होती हुई विलाप करने लगी थी ॥ २८ ॥

क्षण विलप्य सा काली स्मृत्वा पूर्वोद्भवं तदा ।
हार्दं हरस्य सा मोहमवाप कमलेक्षणा ॥२६
ततश्चिरेण सा मोह धैर्यात् सस्तभ्य भामिनी ।
नियमायाभवत्तत्र दीक्षिता हिमवत्-सुता ॥३०
प्रथम नियमस्तस्या बभूव फलभोजनम् ।
चर्या पञ्चातपा चिन्ता शाम्भवी शाम्भवो जप ॥३१
प्रज्ज्वलद्भिर्दारुभि शुष्कैश्चतुर्दिक्षु चतुष्कृतम् ।
वह्निसस्थापन ग्रीष्मे तीव्राशुस्तत्र पचम ॥३२
हस्तान्तरे चतुर्वह्नीन कृत्वा वैश्वानरेष्टिन' ।
तन्मध्यस्था सूर्यबिम्ब वीक्षन्ती वल्कलाशुका ॥३३
ग्रीष्म निन्ये वह्निमध्ये शिशिरे तोयवासिनी ।
प्रथम फलभोगेन द्वितीय तोयभोजनम् ॥३४
तृतीय तु स्वयम्पाति-वृक्षपल्लव-भोजनम् ।
क्रमण तु तदा पूर्ण निरस्य हिमवत् सुता ॥३५

क्षण भर तक उस काली ने विलाप किया था फिर उसी समय में उसको पूर्व उद्भव का स्मरण हो गया था। वह कमलों के समान नेत्रों वाली उसने हरके हार्द को और मोह को प्राप्त किया था ॥२६॥

इसके पश्चात् चिरकाल में उस भामिनी ने धीरता से मोह का संस्तम्भन किया था और वहीं पर नियम के लिये वह हो गई थी और हिमवान् की सुता नियम के लिये दीक्षित होगई थी । ३० । उसका प्रथम नियम फलों का ही भोजन करके रहना था । पञ्च अग्नियों की तपस्या ही उसकी चर्या थी—शम्भवी अर्थात् शम्भु से सम्बन्ध रखने वाली चिन्ता थी तथा सम्बन्धित जप था । ३१ । यज्ञिय अर्थात् यज्ञ में काम आने वाले सूखे हुए काष्ठों से चारों दिशाओं में चार जगह वह्नि की संस्थापना ग्रीष्म में की थी और वहाँ पर पांचवा तीव्रांशु सूर्य थे । ३२ । एक हाथ के अन्तर पर चारों वह्नियों का स्थापन करके जो कि वैश्वानर की दृष्टि के द्वारा की गयी थी । उनके मध्य में स्थित होती हुई वल्कलों के वस्त्रों वाली सूर्य के बिम्ब का वीक्षण करती थी । ३३ । ग्रीष्म ऋतु को अग्नि के मध्य में संस्थित रह कर व्यतीत किया था और शिशिर में वह जल में वास करने वाली हुई थी । प्रथम समय फलों के उपयोग के द्वारा और द्वितीय समय केवल जल के ही भोजन में व्यतीत किया था । तीसरा समय सुतरा गिरे हुए वृक्षों के पत्तों का भोजन करके व्यतीत किया था । उस समय में हिमवान् की पुत्री ने क्रम से पत्रों को भी निरस्त कर दिया था ॥ ३४ ॥ ३५ ॥

निराहारव्रता भूत्वा तपश्चरणखिन्निका ।
आहारे त्यक्तपर्णाभूद्यस्माद्धिवतः सुता ॥३६
तेन देवैरपर्णेति कथिता पृथिवीतले ।
पंचातपव्रतेनैव तोयानाञ्च प्रवेशनैः ॥३७
एकपादस्थिता सा तु वसन्ते हिमवत्सुता ।
षडक्षरं जपन्ती सा चिरं तेपे तपो महत् ॥३८
चीरवल्कलसंवीता जटासंघातधारिणी ।
कृशांगी चिन्तने शक्ता जिगाय तपसा मुनीन् ॥३९
ता तपश्चरणे शक्ता ररक्ष शंकरः स्वयम् ।

आप्यायति स्म स सदा भयाद्रक्षति हर्षितः ॥४०
एवं तस्यास्तपस्यन्त्याश्चिन्तयन्त्या महेश्वरम् ।
त्रीणि वर्षसहस्राणि जग्मु कास्यास्तपोवने ॥४१
षट्त्रिवर्षसहस्राणि सत्कृता वीक्षणात् स्वयम् ।
दैवेन विधिना देवी हरयोग्या तथाभवत् ॥४२

बिना ही आहार के व्रत वाली होकर वह तपश्चरण में निमग्न हो गई थी क्योंकि हिमवान् की पुत्री ने आहार में पर्णों का भी त्याग कर कर दिया था। ३६। इसी से देवों ने पृथिवी तल में उसको अपर्णा कहा था। पाँच अग्नियों के ताप सेवन से और जल में प्रवेशों के द्वारा—उसने तप किया था। ३७। वह हिमाचल की पुत्री वसन्त में एक ही पाद से स्थित हुई थी। छै अक्षरों वाले मन्त्र का जप करती हुई उसने चिरकाल पर्यन्त महान् तप के तपन का समाचरण किया था। ३८। वह चीरों और वल्कलों से शरीर को ढाँपने वाली थी। वह जटा जूटों के समूह रखने वाली थी। उसके सब अङ्ग कृश हो गये थे और वह चिन्तन करने में शक्त थी उसने ऐसा तप किया था कि तप के द्वारा मुनियों को भी जीत लिया था। ३६। उस तपस्या के समाचरण में उसकी रक्षा स्वयं भगवान् शम्भु ने की थी। वे भगवान् शम्भु उसको सदा ही आप्यायित करते थे और हर्षित होकर उसकी भय से भी रक्षा किया करते थे। ४०। इस प्रकार से काली को जो वह तपस्या कर रही थी और महेश्वर का चिन्तन कर रही थी तपोवन में तीन सहस्र वर्ष व्यतीत होगये थे। ४१। तिरेसठ सहस्र वर्ष हुए तब वह स्वयं वीक्षण से सत्कृत हो गई थी। दैव विधि के द्वारा वह देवी हर के योग्य हो गई थी ॥४२॥

षट्त्रिवर्षसहस्रान्ते यत्र तेपे तपो हरः ।
तत्र क्षणमथोषित्वा चिन्तयामास भामिनी ॥४३
नियमस्था महादेव मां किं जानाति नाधुना ।
येनाहं सुचिरं तेन नानुज्ञाता तपोरता ॥४४

लोके नास्त्यत्र गिरिश कि तत्र मुनिभि- स्तुत. ।
सर्वज्ञ- सर्वगो देवो हरो देवैनिगद्यते ॥४५
स सर्वगस्तु सर्वज्ञ. सर्वात्मा सवहृद्गत: ।
सर्वभूतिप्रदो देव. सर्वभावनभावन. ॥४६
सती च मेनका माता यदि चाह वृषध्वज ।
सानुरवना नचान्यस्मिन् स प्रसादतु शकरः ॥४७
यदि नारदवक्त्रोत्थो मन्त्रोऽय स्यात्षडक्षर. ।
यदि भक्त्या मया जप्त हरस्तेन प्रसोदतु ॥४८
सत्य यदि तपस्तप्त सत्य चाराधिता हर. ।
सत्य भवेद् यदि तपो हरस्तेन प्रसोदतु ॥४६

तिरेपठ सहस्र वर्षो के अन्त मे जहां पर भगवान् शम्भु ने तपस्या की थी। वहीं पर क्षण भर स्थित होकर भावना से चिन्तन किया था ॥४३॥ महादेव क्या इस समय मे नियमो म सास्थत हुई मुझको नही जानते हैं जिस कारण से बहुत अधिक काल पर्यन्त तप म रत हुई मुझ अनुग्रह नही किया है ॥ ४४ ॥ क्या मुनियो के द्वारा स्तवन किये गये गिरिश लोक म यहां पर नहो है। देवो के द्वारा तो हर सब कुछ के ज्ञान रखने वाले—सर्वत्र गमन करने वाले देव कहे जाया करते है। ॥ ४५ ॥ वह सर्वत्र गामी—सर्वज्ञाता—सबकी आत्मा—सबके हृदय म रहने वाले—सबम विभूति प्रदाता और सब भावको के भी भावन देव है—मैं सती और मेरी माता मेनका है यदि मैं वृषभध्वज मे अनुराग से युक्त हूं और अन्त मे मेरा अनुराग नही है तो वे शङ्कर मुझ पर प्रसन्न हो जावें ॥ ४६—४७ ॥ यदि नारद के मुख से निकला हुआ छै अक्षरो वाला मन्त्र है यदि भक्तिभाव से मैंने इसका जप किया है तो इससे हर प्रभु मुझ पर प्रसन्न हो जावे ॥ ४८ ॥ यदि वास्तव मे मैंने सत्य तप किया है और सत्यतापूर्वक मैंने हर की आराधना की है। यदि तप सत्य है तो इससे भगवान् हर मुझ पर प्रसन्न हो जावे ।४६।

एवं विचिन्तयन्ती सा यदातिष्ठद्धराश्रमे ।
अधोमुखी दीनवेशा जटावल्कलमण्डिता ॥५०
तदैव ब्राह्मणः कश्चिद् ब्रह्मचारी धृतव्रतः ।
कृष्णाजिनोत्तरीयेण धृतदण्डकमण्डलुः ॥५१
ब्राह्मया श्रिया दीप्यमानः स्वर्गोश्च सुशोभनः ।
जटाभिः परिवीताभिरुद्रिक्तस्तनुदेहभृत् ॥५२
उपस्थितस्तदा काली शम्भुर्ब्राह्मणरूपधृक् ।
आसाद्य प्रथमं कालीं समाभाष्य तदा द्विजः ॥५३
ज्ञातुं प्रत्यक्षतो रागं श्रोतुमिच्छंश्च तद्वचः ।
वाग्मी विचित्रवाक्येन पप्रच्छ गिरिजां तदा ॥५४
का त्वं कस्यासि कल्याणि किमर्थं विजने वने ।
तपश्चरसि दुर्धर्षं मुनिभिः प्रयतात्मभिः ॥५५
न बाला त्वं नापि वृद्धा तरुणी चातिशोभना ।
कथं पतिं विनाभीक्ष्णं तपश्चरसि साम्प्रतम् ॥५६

मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—वह काली इस प्रकार से विशेष चिन्तन करती हुई जब भगवान् के आश्रम में संस्थित हुई थी जिसका मुख नीचे की ओर था—दीन वेश था और वह जटा तथा वल्कलों से मण्डित थी ॥५०॥ उसी समय में व्रतधारी ब्रह्मचारी कोई ब्राह्मण कृष्ण मृग की छाला का उत्तरीय से शोभित—कमण्डलु और दण्ड धारण किये हुए जो ब्राह्मी श्री से देदीप्यमान था—वह स्वर्गो और परम शोभन था। वह परिवीत जटाओं से उद्रिक्त तनु को धारण करने वाला था। वह ब्राह्मण के स्वरूप को धारण करने वाले शम्भु उसी समय में काली के समीप में उपस्थित हो गये थे। काली के पास पहुँच कर उस द्विज ने उससे सम्भाषण किया था ॥ ५१—५२ ॥ उस समय में प्रत्यक्ष रूप से अनुराग का ज्ञान प्राप्त करने के लिये और उसके मुख से वचन का श्रवण करने के लिये इच्छा करते हुए उस वाग्मी ने विचित्र वाक्य के

द्वारा उस समय मे गिरिजा से पूछा था ॥५३—५४॥ ब्राह्मण न कहा—हे कल्याणि ! आप कौन हैं और किसकी पुत्री हैं ? इस विजन वन म किस लिये प्रियतात्मा मुनियो के साथ यह दुर्धर्ष तप कर रही है ? ॥५५॥ आप न तो बाला हैं और न आप वृद्धा ही हैं। आप तो अत्यन्त शोभन तरुणी हैं। बिना पति के निरन्तर क्यो यह इस समय मे तपस्या कर रही हैं ? ॥५६॥

किंवा तपस्विनी भद्रे कस्यचित् सहचारिणी ।
तपस्विन स पुष्पादि समाहर्तुं गतोऽन्यतः ॥५७
एतन्मम समाचक्ष्व यदि गुह्य भवेन्न ते ।
यदि ते हृदये मन्यु: कश्चिद्वसति सम्प्रति ।
तदाचक्ष्व समर्थोऽस्मि तमह चापि वारितुम् ॥५८
इत्युक्ता तेन विप्रेण गिरिजाय निजा सखीम् ।
तस्योत्तरप्रदानाय कटाक्षेण न्ययोजयत् ॥५६
सा सखी विजया तस्या वचनाद् ब्राह्मण तदा ।
प्रोवाचेद यथातथ्य वीक्षन्ती गिरिजामुखम् ॥६०
एतस्य गिरिराजस्य तनयेय द्विजोत्तम ।
ख्याता च पार्वतीनाम्ना कालीति च गुणोमना ॥६१
ऊढे यत्र च केनापि शकर वृषभध्वजम् ।
वाञ्छन्ती दयित तीव्रं तपश्चरति वै पतिम् ॥६२
त्रीणि वर्षसहस्राणि तपन्तपति भामिनी ।
न शकरो गिरिसुतामद्याप्यनुरज्यते ॥६३

लिये समर्थ हूँ ॥५७॥५८॥ उस विप्र के द्वारा इस रीति में कही हुई गिरिजा ने अपनी सखी को उसको उत्तर देने में लिए कटाक्ष के द्वारा नियोजित कर दिया था ॥५९॥ उसकी विजया नाम वाली सखी उस समय मे उसके वचन मे गिरिजा के मुख को देखती हुई ने यथा तथ्य कहा था ॥६०॥ हे द्विजोत्तम ! यह इसी गिरिराज की पुत्री है और यह पार्वती—इस नाम से प्रख्यात है और सुशोभना काली के नाम से भी प्रसिद्ध है ॥६१॥ यह किसी भी द्वारा कही नही गयी है। यह वृषभ-ध्वज शङ्कर को अपना दयित पति चाहती हुई तीव्र तप का समाचरण कर रही है ॥६२॥ तीन सहस्र वर्ष हुए यह भामिनी तपस्या कर रही है किन्तु भगवान् शकर इस गिरिराज की पुत्री को प्राप्त नही हो रहे है ॥६३॥

शकरो गिरिशो देव सर्वग परमेश्वर. ।
इति स्म गद्यते देवैर्मुनिभिश्च तपोधनं. ॥६४
किमेना स न जानाति कि सानो नास्ति वा गिरे. ।
इति चिन्ताविपर्ण्णेयमद्य नो लभते सुखम् ॥६५
अप्रार्थितस्त्वमनया दयसे यदि वा सुखम् ।
तदैना शकरेणाद्य त्व सगमय सुव्रत ॥६६
इति तस्या वच श्रुत्वा ब्रह्मचारी तदा द्विज ।
स्मयमान इद वाक्य हेलयोवाच पार्वतीम् ॥६७
अमोघदर्शनश्चास्मि हर चानयितु क्षम. ।
किन्त्वेक निगदाम्यद्य निश्चित ममन्त शृणु ॥६८
जानाम्यह महादेव त वदामि शृणुष्व मे ।
वृषध्वजो महादेवो भूतिलेपी जटाधर ॥६९
व्याघ्रचर्मांशुकश्चंक: सवीतो गजकृत्तिना ।
कपालधारी सर्पौघं सर्वगात्रेषु वेष्ठित. ॥७०

भगवान् शकर गिरिश देव सर्वत्र गमन करने वाले परमेश्वर

यह देवों—मुनिगणों और तपस्वियों के द्वारा कहे जाया करते हैं ॥६४॥ क्या वे इसको नही जानते हैं क्या वे पर्वत के शिखर पर विद्यमान नही हैं ? यह आज इसी चिन्ता दुःखित है और इसको सुख प्राप्त नहीं हो रहा है ॥६५॥ इसमे आपसे प्रार्थना नही की है । यदि आप दया करते हैं अथवा इसको सुख देने की कृपा करते हैं हे सुव्रत ! आज भगवान् शङ्कर से इसका सङ्गम कर दीजिए ॥ ६६ ॥ उस समय मे द्विज ब्रह्मचारी ने उस समय मे उसके इस वचन का श्रवण करके मुस्कराते हुए ही हेला से उस पार्वती को यह वचन बोला था ॥ ६७ ॥ ब्राह्मण ने कहा—मैं अमोघ दर्शन वाला हूँ और मैं भगवान् हर को लाने के लिये भी समर्थ हूँ । किन्तु मैं आज एक बात कहता हूं—मेरा निश्चित मत का श्रवण करिए ॥ ६८ ॥ मैं महादेवजी को जानता हूँ, मैं उनको बोल भी दूंगा किन्तु मुझसे सुनलो वृषध्वज महादेव विभूति के वेष वाले हैं और जटाधारी हैं ॥ ६९॥ वे बाघम्बर के वस्त्र धारण करने वाले हैं वे एकाकी है और गज के चर्म से ढके हुए रहते हैं वे कपालों को धारण करने वाले हैं ,तथा सर्पों के समुदायों से वेष्टित रहा करते हैं ॥७०॥

विषदग्धगलस्त्र्यक्षो विरूपाक्षो विभीषणः ।
अव्यक्तजन्मा सततं गृहभोग्यविवर्जितः ॥७१
ज्ञातिभिर्बान्धवैर्हीनो भक्ष्यभोज्यविवर्जितः ।
श्मशानवासी सततं तत्सगपरिवर्जितः ॥७२
गर्जद्भिर्विकटैस्तोदर्णभूतौघैः परिवारितः ।
शृगाररसहीनश्च भार्यापुत्रविवर्जितः ॥७३
केन वा कारणेन त्वं भर्तारं त समीहसे ।
पूर्वं श्रुत मया चैव तस्यापरमिदं कृतम् ॥७४
शृणु ते निगदाम्यद्य यदि ते शृण्ण रोचते ।
दक्षस्य दुहिता साध्वी सती वृषभवाहनम् ॥७५

यत्रे पति पुरा देयात् सम्भोगपरिवर्जितम् ।
कपालिजायेति मती दक्षेण परिवर्जिता ॥७६
यज्ञभागप्रदानाय शम्भुश्चापि विवर्जितः ।
साथ तेनापमानेन भृश शोकाकुला सती ॥७७

उन शम्भु का गला विष से दग्ध हो रहा है उनके तीन नेत्र हैं—वे निरपाक्ष हैं और विभीषण है अर्थात् विशेष रूप से भयङ्कर हैं। उनका जन्म भी अव्यक्त है अर्थात् उनके जन्म के विषय में कुछ भी किसी को ज्ञान नहीं है व निरन्तर गृहस्थाश्रम के भोग्य से रहित हैं ॥ ७१ ॥ शङ्कर ज्ञातिजन तथा बन्धुजनों से हीन हैं और भक्ष्य भोग्य से भी वर्जित हैं। शम्भु निरन्तर श्मशान में निवास करने वाले हैं और सङ्ग से परिवर्जित रहा करते हैं ॥ ७२ ॥ गर्जन करने वाले—विकृत स्वरूपधारी और तीक्ष्ण भूत गणों से सदा घिरे हुए रहा करते हैं। शङ्कर शृङ्गार रस से रहित हैं तथा उनके न कोई भार्या है और न पुत्रादि ही हैं ॥ ७३ ॥ अथवा किस कारण से आप उनको अपना भर्त्ता बनाना चाहती है। मैंने पूर्व में होने वाला भी उनका एक दूसरा वृत्त सुना है ॥ ७४ ॥ आप उसका श्रवण करिये मैं आज आपको बतलाता हूँ। यदि आपको अच्छा लगे तो ग्रहण कीजिए। प्रजापति दक्ष की पुत्री सती परम साध्वी थी उसने पहिले वृषभ वाहन को अपना पति वरण किया था। यह भाग्य की ही बात थी वह पति सम्भोग से रहित थे। यह तो कपाली की जाया है—इसी से वह सती दक्ष के द्वारा परिवर्जित करदी गयी थी ॥ ७५—७६ ॥ यज्ञ में भाग के प्रदान करने के लिये शम्भु को भी वर्जित कर दिया गया था। उसी अपमान के होने से सती अत्यधिक शोक से आकुल हो गई थी ॥७७॥

तत्याज स्वा प्रिया प्राणास्तया त्यक्तश्च शंकर ।
त्व स्त्रीरत्न तव पिता राजा निखिलभूभृताम् ॥७८
तथाविध पति कस्मादुग्रेण तपसेहसे ।

देवेन्द्रो वा धनेशो वा पवनो वाप्यपांपति ॥७६
अग्निर्वाऽन्य सुरो वापि स्वर्वैद्यावश्विनावपि ।
विद्याधरो वा गन्धर्वो नागो वा मानुषोऽथ वा ॥८०
रूपयौवनसम्पन्न समस्तगुणसंयुत ।
स ते योग्य पति श्रीमानुदारकुलसम्भव. ॥८१
येन त्वं बहुरत्नौघ-पूरितेऽनर्घविस्तृते ।
माल्यप्रकरसंयुक्ते धूपचूर्णं सुवासित ॥८२
मृद्वास्तरणसंयुक्ते विस्तृते सुमनोहरे ।
चारुप्रासादगर्भस्थे जाम्बूनदविचित्रिते ॥८३
शय्यातले समासाद्य स योग्यस्ते भवेत् पति ।
एवं ज्ञात्वाऽद्य सुभगे यदि वाञ्छसि शंकरम् ।
नि ते नपाभि सुनरामह त योजय त्वया ॥८४

उस सती ने अपने परम प्रिय प्राणों का परित्याग कर दिया था। भगवान् शङ्कर भी त्याग कर दिये गये थे। आप तो स्त्रियों में रत्न के ही समान अत्युत्तम है। आपका पिता हिमवान् सभी पर्वतों का राजा है ॥ ७८ ॥ फिर किस कारण से उस प्रकार के पति के प्राप्त करने की इस उग्र तप के द्वारा इच्छा कर रही है ? देवों का स्वामी—धनेश—पवन—वरुण—अग्नि अथवा कोई अन्य देव अथवा स्वर्वैद्य अश्विनीकुमार—विद्याधर—गन्धर्व—नाग अथवा मानुष जो भी रूप और यौवन [illegible] सुसम्पन्न हो और समस्त गुण गण से समन्वित हो ऐसा ही उदार कुल में समुत्पन्न होने वाला श्री सम्पन्न आपका पति योग्य है ॥ ७६—८१ ॥ जिसके द्वारा आप बहुत रत्नों के समूह—से पूरित—बहुमूल्यों में विस्तृत—माल्य प्रकरों से संयुत—धूप के चूर्णों से सुवासित—कोमल आस्तरण से समन्वित—सुमनोहर सुविस्तृत—सुरम्य प्रासाद के मध्य में स्थित—सुवर्ण के द्वारा विशेष रूप से चित्रित शय्या के तल में समासादन करके संस्थित रहने वाला ही आपका योग्य पति

होगा। हे सुमखे! इस भाँति ज्ञान प्राप्त करके भी यदि आप शङ्कर को ही अपना पति बनाना चाहती हैं तो फिर आपको इन तपस्याओं से क्या प्रयोजन है मैं अपने आप ही उनके साथ योजित किये देता हूँ ॥८२—८४॥

इति श्रुत्वा तदा काली ब्राह्मणस्योत्तरं तदा।
मितं तथ्यं जगादेनं ब्राह्मणं कोपसंयुक्ता ॥८५
न जानासि हरं देवं त्वं जानामीति भाषसे।
वहिर्यद् दृश्यते तत्तं कथितं द्विजनन्दन ॥८६
यस्य भावं न जानन्ति सेन्द्रा ब्रह्मादयः सुराः।
तस्य त्वं विप्रतनय शिशुर्ज्ञास्यसि किं भवम् ॥८७
यच्छ्रुतं भवता नीचवदनाद् भाषितं लघु।
इतस्ततस्तु श्रुत्वैव भाषसे त्वं न दृष्टवान् ॥८८
तस्मात् त्वत्तो वरं नाहं वाञ्छये नापि वा पतिम्।
अन्यद् वद न च त्वत्तो वाञ्छे हरसंगमम् ॥८९
इत्युक्त्वा गिरिजा विप्रमवलोक्य सखीमुखम्।
इदमाह तदा काली संशयारूढचेतना ॥९०
महता चिन्तनेनेह तपसाराधितो हरः।
तन्ममाग्रे विप्रसुतो निन्दितुं वाक्यमुक्तवान् ॥९१

मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—उस अवसर यह सुनकर काली क्रोध से संयुक्त होती हुई इस ब्राह्मण को उसने उत्तर के रूप में बहुत ही अल्प और तथ्य कहा था ॥ ८५ ॥ काली ने कहा—तुम देवेश्वर हर को नहीं जानते हो—व्यर्थ ही यह कहते हो कि मैं जानता हूँ। हे द्विज-नन्दन! जो कुछ बाहिर दिखलाई देता है वही आपने कह डाला है। ॥ ८६—८७ ॥ जिन प्रभु के शम्भु के भाव को इन्द्रादि और ब्रह्मा, प्रभृति सुर भी नहीं जानते हैं। उनके भाव को तुम शिशु होते हुए हे विप्रसुत! क्या जान सकोगे ॥ ८७ ॥ आपने जो भी नीचों के मुख से

भाषित कुछ सुना है वह बहुत तुच्छ है। आप इधर-उधर से सुनकर ही ऐसा भाषण कर रहे हैं। आपने उनका कभी भी दर्शन नहीं किया है ॥ ८८ ॥ इस कारण से मैं आपसे वरदान नहीं चाहती हूँ और पति के विषय मे जानना चाहती हू अब आप अन्य कुछ भी नही बोलिए। मैं आपके द्वारा हर का सङ्गम प्राप्त करना नही चाहती हूँ ॥ ८६ ॥ गिरिजा ने उस विप्र को इतना ही कहकर अपनी सखी का मुख देखकर उस अवसर पर संशय मे समारूढ होकर यह कहा था कि बहुत अधिक चिन्तन के द्वारा तपश्चर्या करके भगवान् शम्भु की आराधना की है। यह विप्रसुत मेरे ही आगे उनकी निन्दा करने के लिये वाक्य बोला है ॥ ६०—६१ ॥

तदहं चापनेष्यामि स्तुतिवाक्येन साम्प्रतम् ।
महात्मनां च यो निन्दां शृणोति कुरुतेऽथवा ॥६२
तयोराग.समं पूर्वं मया तातमुखाच्छ्रुतम् ।
तस्मात्तदपनेष्येऽहं तन्निषेध्य विप्रकम् ॥६३
इत्युक्त्वा सा सखी काली शम्भुसंगतमानसा ।
आग:समार्जनाशु हरं स्तोतुमुपाक्रमत् ॥६४
नमः शिवाय शान्ताय कारणत्रयहेतवे ।
निवेदयामि चात्मानं त्वं गतिः परमेश्वर ॥६५
विज्ञानसौभाग्यसुहृद्गताय ते
प्रपञ्चहीनाय हिरण्यबाहवे ।
नमोऽस्तु नारायणपद्मयम्भव
प्रधानबीजाय जगद्विनाय ते ॥६६
इति स्तुवन्ती पुनरेव स द्विज-
स्तदा वच. किञ्चिदुदीरितुं पुनः ।
समीक्ष्य कालीमकरोत् प्रयत्नतः
सुदुःखा ममात्मष्ट्र करी गिरे: सुताः

अथ द्विज किंचन वक्तुमिच्छ-
त्युग्र हर चापि न संविदान ।
निन्दन्नहि प्राणहरी हरस्य
निन्दामह श्रोतुमिह् क्षमामि ॥६८

इसलिये मैं इस समय मे स्तुति वाक्य के द्वारा उसका अनाम करूँगी । जो भी कोई महान् आत्मा वालो की निन्दा का श्रवण करता है अथवा कराई किया करता है उन दोनों का अपराध समान ही होता है—ऐसा मैंने अपने पिताजी के मुख से पूर्व मे श्रवण किया है । इसी कारण से मैं इसको दूर करूँगी सो इस विप्र को निषेध कर दो अर्थात् रोक दो ॥६२॥६३॥ उस काली ने यह सखी से कहकर शम्भु में सङ्गत मन वाली ने अपराध के सम्मार्जन करने के लिये भगवान् शम्भु का स्तवन करने का आरम्भ कर दिया था । ६४॥ काली ने कहा—परम शिव—शान्त और कारण त्रय के हेतु अर्थात् सृष्टि—स्थिति और संहार इन तीनो के कारण स्वरूप के लिये नमस्कार है । हे परमेश्वर ! मैं अपने आपको निवेदन करती हूँ और आप ही मेरी गति हैं ॥६५॥ विज्ञान—सौभाग्य और सुहृद मे गत—प्रपञ्च से रहित—हिरण्य वाहु—नारायण के नाभिस्थ पद्म से समुत्पन्न भी के प्रधान बीज—जगत् के हित रूप आपके लिये नमस्कार होवे ॥६६॥ इस भाँति स्तवन करती हुई उसको यह द्विज पुन उस समय मे कुछ कथन करने के लिये उद्यत होने वाला है—यह समीक्षण करके काली को संयत कर दिया था और गिरिराज की पुत्री ने समझ करके सखी से कहा था ॥ ६७॥ यह द्विज कुछ कहना चाहता है और उग्र हर को नही जानने वाला है। अतएव यह उनकी निन्दा कर रहा है । किन्तु मैं प्राणो के हरण करने वाली शिव की निन्दा का श्रवण करने के लिये समर्थ न्ही हू ॥६८॥

यावद् भूरिवचोऽस्याह न शृणोम्यधुना सखि ।
गच्छामि तावद् दूराय समुत्तिष्ठामि मत्प्रिये ॥६६

इत्युक्त्वा सा तया सख्या सहिता हिमवत्सुता ।
प्रतस्थेऽथ समुत्थाय तमुत्सृज्य द्विज हठात् ॥१००
अथ शम्भुर्निज रूपमास्थाय हिमवत्सुताम् ।
त समुत्सृज्य गच्छन्ती हर स्मेरमुखोऽन्वयात् ॥१०१
अहं हरो महादेवो मा सम्नौपि न चाधुना ।
सम्मुखीभव हे कालि समाश्वासय शाङ्करि ॥१०२
इत्युक्त्वा स महादेवो गच्छन्त्या पुरतो गत ।
प्रसार्य हस्तौ काल्यास्तु गति तस्या विरोधयन् ॥१०३
सा वीक्ष्य शम्भुवदन तत्क्षणादभवद्धठात् ।
अधोमुखी तडिद्वातचकितेव गिरे सुता ॥१०४
मन्दाक्ष प्रीतिलज्जाभि सा जडेव तदाभवत् ।
वक्तु च नाशकत् किञ्चिद्विवक्षुरपि भामिनी ॥१०५

हे सखि ! इस समय में जब तक इनके बहुत वचनों का श्रवण नहीं करूँ तब तक मैं दूर देश को गमन करती हूँ हे सखिये ! वहाँ पर दूर देश में समुपस्थित रहूँ ॥६६॥ इतना कहकर वह काली हिमवान् की पुत्री उसी सखी के सहित प्रस्थान कर गयी थी और उस द्विज को हठात् छोड़कर उठकर चली गई थी ॥१००॥ इसके अनन्तर शम्भु निज रूप में समास्थित होकर हर मुस्कराहट से युक्त मुख वाले होकर उस द्विज रूपी का त्याग कर गमन करती हुई हिमवान् की सुता के पीछे गमन किया था ॥१०१॥ शिव ने कहा—मैं ही महादेव हूँ और हर हूँ। अब आप मेरा स्तवन नहीं करती हैं। हे कालि ! हे शाङ्करि ! मेरे सम्मुख होकर मुझे समाश्वासित करो ॥१०२॥ इतना कहकर वे महादेव प्रभु काली के आगे गमन कर उपस्थित होगये थे। उन्होंने दोनों हाथों को फैलाकर उस काली की गति का विरोध किया था। ॥१०३॥ वह गिरिराज की बेटी शम्भु के मुख का वीक्षण करके उसी क्षण में हठात् अर्थात् बरबस नीचे की ओर मुख वाली होगई थी जिस

तरह से वायु में चलित तड़ित् हो जाया करती है ॥१०४॥ प्रीति की लज्जा से मन्द नेत्रों वाली होते हुए उस समय में वह जड़ की ही भाँति हो गयी थी। वह भामिनी बोलने की इच्छा वाली होती हुई भी कुछ भी बोलने में समर्थ न हो सकी थी ॥१०५॥

मनोरथाना सिद्धया तु सुधाभिरिव पूरितम् ।
शरीरमभवत्तस्या मुदा पूर्णं द्विजोत्तमा ॥१०६
पटत्रिवर्षसहस्रं स्तु तप क्लेशमविन्दत ।
यत्ता क्षणात् समुत्सज्य सम्मोदमुदिताभवत् ॥१०७
ता च वीक्ष्य तथाभूता प्रणयाद् वृषभध्वज ।
कामेन भस्मरूपेण गात्रस्थेन च मोहित ॥१०८
अथ ता विरहोद्रिक्त समेत्य वृषभध्वज ।
सम्बोधयन्निद चाटवचन प्रोक्तवान् मुदा ॥१०९
न तु सुन्दरि भा वक्तु किंचनापि त्वमीहसे ।
तप क्लेश स्मरयन्ती किं मह्य कुप्यसि साम्प्रतम् ॥११०
अह च परितप्यामि त्वामृते सुभगे मम ।
समयाद यत् समारब्ध तपस्तप्तु त्वया समम् ॥१११
सानुरक्तोऽथ सम्कृत्य भविष्यामि त्वया प्रिये ।
अधुना समतीतो मे य कृत समयो मया ॥११२

हे द्विजोत्तमो ! मनोरथों की सिद्धि हो जाने से उसका शरीर सुधा से पूरित के समान हो गया था और आनन्द से परिपूर्ण हो रहा था ॥१०६॥ नौ सहस्र वर्ष तक उस काली ने तपश्चर्या का क्लेश प्राप्त किया था। किन्तु उसी क्षण में उस सम्पूर्ण क्लेश का त्याग करके वह आनन्द से मुदित अर्थात् हर्षित हो गई थी ॥१०७॥ उस प्रकार से आस्थित उसको प्रणय वाली देख कर वृषभध्वज भस्मीभूत कामदेव के द्वारा जो कि गात्र में विद्यमान था मोहित हो गये थे ॥१०८॥ इसके अनन्तर विरह से उद्रिक्त होकर वृषभध्वज साथ में आकर सम्बोधन

करते हुए आनन्द में यह चाटु वचन कहने लगे थे ॥१०८॥ हे सुन्दरि ! क्या मुझसे कुछ भी कहना नहीं चाहती है ? तप का क्लेश का स्मरण करती हुई क्या इस समय में मुझ पर कुपित हो रही हैं ॥११०॥ हे सुभगे ! तुम्हारे बिना मैं परितप्त हो रहा हूँ। मेरे समय में जो आपने तपश्चर्या करने का समारम्भ किया था ॥१११॥ हे प्रिये ! मैं अनुराग से युक्त हूं। मैं सत्कार करके तुम्हारे साथ होऊँगा। मैंने जो समय किया था अब व्यतीत हो गया है ॥११२॥

तपस्वे भवती जापि तपसैव मुसंस्कृता ।
सचिन्तनेन जप्येन तीव्रेण तपसा सदा ।
मूल्येन महता क्रीतो दासोऽहं मा नियोजय ॥११३
त्वदङ्गानां संस्करणे जटानां च प्रसाधने ।
प्रमुच्य वल्कलं गात्राच्चारुवंशुकनिवेशने ॥११४
हारनूपुरकेयूरकाञ्च्यादिपरिधापने ।
द्रुतं नियोजय शुभे यदि स्नेहोऽस्ति मादृशि ॥११५
निर्दग्धो यो मया कामो भस्मरूपेण मतनो ।
स्थितो मां प्रतिकृत्येव त्वदग्रे दग्धुमिच्छति ॥११६
तस्माद्रक्ष मां कामादग्नेरिव मनोहरे ।
त्वदङ्गामृतदानेन प्रसीद दयिते मम ॥११७

आप भी तप के लिये समुद्यत हुई थी और उस तप से ही आप भली भाँति सम्कृत हो गई है। आपने भली भाँति चिन्तन किया—तीव्र तप किया और सदा तप किया था। आपने यह मय करके बड़ी भारी कीमत के द्वारा मुझे खरीद लिया है। अब मैं आपका दास हो गया हूँ मुझे नियोजित कीजिए ॥११३॥ आप अपने अङ्गों संस्कार करने में—जटाओं के प्रसाधन में मेरा नियोजन करें। शरीर से वल्कल को हटा कर सुन्दर वस्त्रों का निवेशन करने में—हारनूपुर और काञ्ची आदि के परिधापन करने में हे शुभे ! शीघ्र ही नियोजन करिए यदि

मुझ जैसे में आपका स्नेह विद्यमान है ॥११५॥ मैंने जो कामदेव को दग्ध कर दिया था वह भस्म रूप से मेरे शरीर में स्थित है। मेरा प्रतीकार करके ही मुझे तुम्हारे ही सामने दग्ध कर देना वह चाहता है। ॥ ११६ ॥ हे मनोहरे! अपने अङ्ग के अमृत के दान के द्वारा उस कामाग्नि से मेरा उद्धार करिये। हे दयिते! मेरे ऊपर प्रसन्न होइये ॥११७॥

— ❀ —

## ॥ काली हर समागम वर्णन ॥

अथ श्रुत्वा वच शम्भोर्गिरिजातीव हर्षिता ।
मेने प्राप्त तदा शम्भु सुन्दर दयित पतिम् ॥१
अथ प्राह तदा काली सखीवक्त्रेण शङ्करम् ।
यथा स शृणुते वाक्य श्रोतुमिच्छश्च शकर ॥२
न सन्धावतिभेदेन प्रवर्तन्तेऽत्र सज्जना ।
मर्यादया हरस्त्व मे पाणि गृह्णातु शकर ॥३
पितृदत्ता भवेत् कन्या तपोदत्ता भवेन्नहि ।
तपसा चेत् प्रदत्ताह मा तातश्च प्रदास्यति ॥४
तस्मात् सम्प्रार्थ्य पितर हिमवन्त नगेश्वरम् ।
वैवाहिकेन विधिना पाणि गृह्णातु मे हर ॥५
इत्युक्त्वा विरराभाथ काली लज्जासमन्विता ।
हरोऽपि तद्वच सत्य तथ्य योग्य तदाग्रहीत् ॥६
तत स सगण शम्भुस्तत्र वास तदाकरोत् ।
गङ्गावतरणे सानौ यथापूर्वं तथाधुना ॥७

मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—इसके अनन्तर भगवान् शम्भु के वचन का श्रवण करके गिरिजा अत्यन्त हर्षित हो गई थी और उसने

उस समय में रुचिर—सुन्दर शम्भु को अपना प्राप्त हुआ पति मान लिया था ।१। इसके उपरान्त काली ने सखी के मुख से भगवान् शङ्कर से कहा था जिस रीति से शम्भु सुनने की इच्छा करते हुए आदर का श्रवण कर रहे हैं ।२। यहाँ पर मनुष्य में कोई भेद से सज्जन प्रवृत्त नहीं होते हैं । शंकर हर मर्यादा से मेरे उस पाणि का ग्रहण करें ।३। कन्या पिता के द्वारा दत्त हुआ करती है वर से दत्त (दी हुई) नहीं होती है । मैं यदि तप से दी हुई हूँ । और मुझको पिता प्रदान करेंगे ।४। इससे नगेश्वर हिमवान् पिता की भली भाँति प्रार्थना करके भगवान् हर वैवाहिक विधि से ही मेरे पाणि का ग्रहण करें ।५। मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—इसके अनन्तर काली लज्जा से समन्वित होती हुई विराम को प्राप्त हो गई थी । उस अवसर पर भगवान् शम्भु ने भी उसके वचन को सर्वथा सत्य और तथ्य एवं समुचित ही ग्रहण किया था ।६। इसके उपरान्त भगवान् शम्भु ने अपने गणों के सहित ही वहाँ निवास करने लगे थे । जिस प्रकार से पहिले रहते थे उसी भाँति इस समय में भी उस गङ्गावतरण शिखर पर रहते थे ।।७।।

काली पितुर्गृहं याता सखीभिः परिवारिता ।
नालोकयन्ती सा दीना गुरूणां वदनं सती ॥८
एतस्मिन्नन्तरे सप्त मरीचिप्रमुखान् मुनीन् ।
चिन्तयामास शशिभृत् काली प्रार्थयितुं तदा ॥९
चिन्तिता सप्त मुनयस्तत्क्षणान्मदनारिणा ।
आकृष्टा इव केनापि तत्सकाशमुपागताः ॥१०
तान् मुनीन् ददृशे शम्भुः सप्ताग्नीनिव दीपितान् ।
अरुन्धतीं वसिष्ठस्य सकाशे ददृशे सतीम् ॥११
अरुन्धती ततो दृष्ट्वा वसिष्ठस्य समीपतः ।
मेने योषिद्ग्रहं धर्मं मुनिभिश्चाप्यवर्जितम् ॥१२
ततस्ते मुनयः सर्वे सम्पूज्य वृषभध्वजम् ।

इदमूचु प्रर्पहृण स्मरणार्कापिता प्रियम् ॥१३

वह काली अपनी सखियो के साथ परिवारित अर्थात् घिरी हुई होकर अपने पिता के घर मे चली गयी थी। वह सती हीन होती हुई गुरुजनो के मुख का अवलोकन नही कर रही थी। ८। इसी बीच मे सात मरीचि जिनमे प्रधान थे उन मुनियो का चन्द्र शेखर प्रभु ने उस समय मे काली की प्रार्थना करने के लिये चिन्तन किया था। ९। उसी क्षण मे कामदेव के अरि शम्भु के द्वारा चिन्तित किये हुए मुनिगण सातों किसी के द्वारा आकृष्ट हुए की ही भाँति उनके समीप मे समागत हो गये थे। १०। भगवान् शम्भु ने उन मुनियो को दीपित सात अग्नियो के ही समान देखा था और वसिष्ठ मुनि के समीप मे सती अरुन्धती को भी देखा था। ११। इसके उपरान्त वसिष्ठ मुनि के समीप मे अरुन्धती का विलोकन करके शम्भु ने मुनियो के द्वारा भी न वर्जित किया हुआ योषित का ग्रहण करना धर्म मान लिया था। १२। फिर उन समस्त मुनियो ने वृषभ ध्वज की भली भाँति पूजा करके स्मरण से समार्पित हुए प्रहर्ष मे यह उन्होंने प्रिय बोला था। १३।

यत् प्रत्यक्ष दृश्यते शुद्धरूप
चन्द्रप्रख्य चन्द्रखण्डोपशोभि।
अन्तःप्रज्ञ भावित तन्मुनीना
भाग्य दृष्ट भागधेयेन भुवनै ॥१४

प्रज्ञातन्त्र ध्यानतन्त्र पुरस्ता-
न्नित्य ध्येय ध्यायिना स्वप्रकाशम्।
पुञ्जीभूत वाह्यतत्त्वेन शश्वद्
योग्यप्राप्य धाम शम्भोरुदारम् ॥१५

दृष्ट्वा यस्यैवाग्रभाग स नेत्र
त्राणाय स्याद् दर्शन सूर्यतुल्यम्।
तद्धामेद स्यानलस्य नित्य
भक्त्या स्तुत्य न मम शम्भुदेहम् ॥१६

प्रकाशते य प्रथमादिभागत
स्थित स वामे य इहैव नेता ।
सोऽस्मात्मक प्रथम स्वसिद्धर्यै
हरस्य शक्त्या विधृतो ललाटे ॥१७
य प्रधानात्मक सत्त्वरजोभ्या तमसान्वित ।
पुरुष सर्वजगता स हरो न प्रसीदतु ॥१८
इति सस्तुत्य देवेश मुनयो विनयानता ।
ऊचु किमर्थं भवता स्मृतास्तन्नो निगद्यताम् ॥१९
तेपा तद्वचन श्रुत्वा शकर प्रहसन्निव ।
जगाद तान्मुनीन् सर्वानाभाप्य च पृथक् पृथक् ॥२०

ऋपियो ने कहा—जो प्रत्यक्ष मे शुद्ध रूप दिखलाई देता है वह चन्द्र से प्रसिद्ध और चन्द्र के खण्ड से उपशोभित है। अन्तर मे प्रज्ञ मुनियों का वह भावित स्वरूप है। युक्तो के द्वारा भाग्य के उदय होने से भाग्य देखा गया है। १४। प्रज्ञा के अधीन—आगे ध्यान तन्त्र—नित्य—ध्यान करने वालो का ध्यान करने के योग्य—नित्य और स्व-प्रकाश है अर्थात् अपने ही से प्रकाश वाला है। बाह्य तत्त्व स निरन्तर पुञ्जीभून और समुचित प्राप्त करने के योग्य भगवान् शम्भु का उदार धाम है। १५। नेत्र के सहित जिसके अग्रभाग को देख कर ही सूर्य के समान दर्शन ही परित्राण के लिये होता है। यह स्थान सर्व का नित्य धाम है। स्तुति करने के योग्य शम्भु के उस देह को भक्ति से नमस्कार है। १६। जो प्रथम आदि भाग मे प्रकाश करता है—जो वाम भाग स्थित है वह यहाँ पर ही नेता है—भगवान् हर के ललाट मे विशेष रूप से शक्ति से धारण किया हुआ वह हमारी अपनी सिद्धि के लिये प्रथम होवे। १७। जो प्रधान के स्वरूप वाला सत्त्व—रज और तम से समन्वित है वह पुरुष समस्त जगतो का हर हमारे ऊपर प्रसन्न होवे। १८। इस प्रकार से मुनिगण ने विनय म अवनत होते हुए देवेश्वर की

हर गृहीत्वा मनसा नान्य सापीह वाञ्छति ।
इत्युक्त्वा मेनया सार्धं सुतां दातुं च शम्भवे ॥३४
अंगीकृत्य विसृष्टास्ते ह्यनुप्रापुर्महेश्वरम् ।
ते गत्वा मुनयः सर्वे मरीचिप्रमुखा द्विजा ॥३५

तो हे गिरवर ! उन शम्भु प्रभु के लिये अपनी पुत्री काली को दे दो उनके द्वारा इस भाँति कहे हुए अचलराज अपने हृदय में स्थित दुहिता के प्रिय को चिरकाल पर्यन्त समझ कर और सद्मन से आनन्द प्राप्त करके फिर प्रकाश में यह कहा—समागत हुए आप लोगों ने जो मुनियों में शार्दूल के ही समान हैं अर्थात् परमाधिक श्रेष्ठ हैं मुझे पवित्र कर दिया है और आपने मेरा मनोरथ भी परिपूर्ण कर दिया है। आप लोगों ने जब मुझे आदेश दिया है तो मैं अपनी पुत्री को भगवान् शम्भु के लिये अवश्य ही समर्पित कर दूँगा ॥ २६—३१ ॥ इसके पूर्व ही तपस्या का समाचरण करके उसके द्वारा ईश्वर को अपना पति चाहा था। यह तो विधाता का ही नियोजन है। इसको अन्यथा अर्थात् विपरीत करने में कौन समर्थ हो सकता है अर्थात् इसके विरुद्ध करने की शक्ति किसी में भी नहीं है ॥ ३२ ॥ बिना प्रभु शम्भु के अन्य कौन है जो मेरी पुत्री की प्रार्थना करने में समर्थ होवे। जिसका अब ग्रहण हर ने कर लिया है उसका ग्रहण करने का अन्य कौन उत्साह करेगा। अर्थात् कोई भी उत्साहित नहीं होगा ॥ ३३ ॥ और वह काली भी अपने मन से भव को ग्रहण करके अन्य किसी की इच्छा ही नहीं कर रही है। इतना कह कर मेनका के साथ शम्भु के लिये अपनी पुत्री को देने के लिये अङ्गीकार करके उनको विदा किया गया था और फिर वे महेश्वर प्रभु के समीप में प्राप्त हुये थे। उन सब मुनियों ने जिनमें मरीचि प्रधान थे हे द्विजो ! वहाँ से गमन किया था ॥३४॥३५॥

शैलराजो यदाचष्ट तदूचुर्मदनारये ।
हिमवास्तनया दातुं तुभ्यमुत्सहते हर ॥३६

यदिदानी त्वया कर्तुं युज्यते क्रियता तु तत् ।
अस्माश्चाप्यनुजानीहि हर गन्तुं निजाश्रमम् ॥३७
सिद्धं ज्ञात्वा हरः साध्यं मुनिस्तान् विसृष्टवान् ।
यथायोग्यं समाभाष्य क्रमादककशा मुनीन् ॥३८
कालीविवाहावसरं यूयमायात मां प्रति ।
इति ते वं हरणोक्त प्रतिश्रुत्यर्षयो ययु ॥३९
अथान्योन्यप्रियया कृत्वा कृत्वा गतागतम् ।
समयं कारयामास विवाहाय हरो गिरिम् ॥४०
माधवे मासि पञ्चम्यां सित पक्ष गुरादिने ।
चन्द्रे चोत्तरफाल्गुन्या भरण्यादौ स्थिते रवौ ॥४१
आगता मुनयस्तत्र मरीचिप्रमुखा मुहु. ।
हरेण चिन्तिता सर्व तथा ब्रह्मादय. सुरा ॥४२

जो कुछ भी शैलराज ने कहा था उन्होंने भगवान् शङ्कर से कह दिया था। हे हर ! शैलराज तो अपनी कन्या को आपके लिये प्रदान करने को समुत्साहित हो रहा है ॥३६॥ इस समय में जो कुछ आप करना समुचित समझते हैं वही आपको करना चाहिए। हे हर ! अब हम लोगों को अपने आश्रमों में गमन करने के लिये आज्ञा दीजिए। ।३७। भगवान् हर ने साधन करने के योग्य कार्य सिद्ध समझ करके उन सब मुनियों को विदाई दे दी थी। एक-एक मुनि से यथोचित रूप से सम्भाषण करके ही क्रम से विदा किया था। ३८। काली के साथ जब विवाह हो उस अवसर पर आप लोग मेरे समीप में आइये। इस प्रकार से भगवान् हर के कहे हुए वचन की प्रतिज्ञा करके ऋषिगण वहाँ से अपने-अपने आश्रमों को चले गये थे। ३९। इसके अनन्तर परस्पर में प्रेम के साथ गतागत कर कर के अर्थात् आपस में गमन और आगमन करके भगवान् शम्भु ने गिरिराज से विवाह के सम्पन्न होने के लिये समय किया था। ४०। माधव मास में—शुक्ल पक्ष में—पञ्चमी तिथि

और गुरुवार के दिन में—उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र में—भरणी आदि में रवि के स्थित होने पर वहा पर मुनिगण जिनमे मरीचि प्रधान थे वहाँ पर समागत हुए और ब्रह्मा आदि देवगण भी आगये थे ।।४१।।४२।।

तथा च सर्वे दिक्पाला मुनयश्च तपोधना ।
शच्या सह तथा शक्रो ब्रह्माण्याद्यास्तु मातर ।।४३
नारदश्च गतस्तत्र देवर्षिब्रह्मण सुत ।
एतै परिचरै सार्धं गणैराप्यायित स्वकै ।।४४
ववाहिकेन विधिना गिरिपुत्री हरोऽग्रहीत् ।
विवाहे गिरिजा शम्भो सर्पा येऽष्टौ तनौ स्थिता ।।४५
ते जाम्बुनदसनद्धा अलकारास्तदाभवत् ।
द्विभुजोऽभून्महादेवो जटा केशत्वमागता ।।४६
शिरस्थितश्चन्द्रखण्ड सोर्ऽचिपा ज्वलितोऽभवत् ।।४७
विचित्रवसन व्याघ्रकृत्तिरासीत्तदा द्विजा ।
विभतिलपो ह्यस्याभून् सुगन्धिमलयोद्भव ।।४८
गौररूपो हरस्तत्र बभूवादभुतदर्शन ।
ततो देवा सगन्धर्वा सिद्धविद्याधरारगा ।।४९

उसी भाँति सब दिक्पाल—तप के ही धन वाले मुनिगण—शची के सहित इन्द्र देव—ब्रह्माणी आदि मातायें—ब्रह्माजी के पुत्र देवर्षि नारदजी भी वहाँ पर गये थे। इन परिचरों के साथ मे और अपने गणों के द्वारा आप्यायित हुए भगवान् शम्भु ने विवाह सम्बन्धी विधि के साथ गिरिवर की पुत्री को ग्रहण किया था। गिरिजा और शम्भु के विवाह में जो आठ सर्प शम्भु के शरीर में स्थित थे वे उस समय में सुवर्ण से सन्नद्ध अलङ्कार हो गये थे। महादेव दो भुजाओं वाले हो गये थे और जटायें सुन्दर केशों के स्वरूप में हो गयी थी ।।४३—४६।। शम्भु के शिर में संस्थित चन्द्रमा का खण्ड जो था वह भी किरणों से प्रज्वलित हो गया था। ४७। हे द्विजो ! उस अवसर पर व्याघ्र का जो चर्म था

वह भी विचित्र वस्त्र के रूप वाला हो गया था। इनका जो भस्म का विलेपन था वह उस समय में परम सुगन्धित मलय चन्दन हो गया था। ।४८। उस समय में भगवान् शम्भु गौर स्वरूप से समन्वित होकर अद्भुत दर्शन वाले बन गये थे। इसके अनन्तर समस्त देवगण—गन्धर्व—सिद्ध—विद्याधर और उरग गण सभी आश्चर्य से संयुत हो गये थे ॥४६॥

विस्मयं परमं जग्मुर्हरं दृष्ट्वा तथाविधम् ।
हिमवान् मुदितश्चासीत् सहपुत्रैश्च मेनया ॥५०
ज्ञातयश्चास्य मुमुहुर्हरं दृष्ट्वा तथाविधम् ।
इदं ब्रह्मा तत्र जगौ हरं दृष्ट्वा मनोहरम् ॥५१
सर्वं शिवकरं यस्मात् सुवेशमभवत्सुराः ।
तस्माच्छिवोऽय लोकेषु नाम्नाख्यातोऽधिपः शिवः ॥५२
महेश्वरमुमायुक्तमीदृशं यः स्मरेत्सदा ।
सततं तस्य कल्याणं वाञ्छितं च भविष्यति ॥५३
एवं काली महामाया योगनिद्रा जगत्प्रसूः ।
पूर्वं दाक्षायणी भूत्वा पश्चाद् गिरिसुताभवत् ॥५४
स्वयं समर्थापि सती काली सम्मोहितुं क्षमा ।
तथाप्युग्रं तपस्तेपे हिताय जगतां शिवा ।
एवं सम्मोहयामास कालिका शङ्करं तथा ॥५५
इत्येतत् कथितं सर्वं त्यक्तदेहा सती यथा ।

ही मनोहर थे यही कहने लगे थे कि यह तो साक्षात् ब्रह्माजी ही हैं। ॥ ५१ ॥ क्योंकि सब ही वेश शिव अर्थात् कल्याण करने वाला मङ्गल मय है इसी कारण से यह लोकों में यह अधिक शिव है इसलिये शिव— इस नाम से प्रसिद्ध हुए हैं। ५२ ॥ जो पुरुष महेश्वर को उमा से युक्त इस प्रकार वाले का हृदय से स्मरण किया करता हैं उसका निरन्तर ही कल्याण होता है और जो भी कुछ मनोवाञ्छित होता है वह भी हो जायगा ॥५३॥ इसी प्रकार से महामाया योग निद्रा जगत् को प्रसूत करने वाली काली पूर्व में दाक्षायणी अर्थात् दक्ष प्रजापति की पुत्री होकर पीछे गिरिराज हिमवान् की सुता हुई थी ॥ ५४ ॥ सती काली स्वयं हर को सम्मोहित करने में समर्थ होती हुई भी उसने तथापि जगतो के हित के लिये शिवा ने उग्र तपश्चर्या का समाचरण किया था। इसी रीति से कालिका ने चन्द्रशेखर प्रभु को सम्मोहित किया था ॥५५॥ यह सब कह दिया हैं जिस प्रकार से सती ने अपने देह का त्याग करके हिमवान् की पुत्री होकर पुनः महेश्वर प्रभु की प्राप्ति की थी।५६।

इदं यः कीर्तयेत् पुण्यं कालिकाचरितं द्विजाः ।
नाधयो व्याधयस्तस्य दीर्घायुः स च जायते ॥५७
इदं पवित्रं परममिदं कल्याणवर्धनम् ।
श्रुत्वापि सकृदेवेदं शिवलोकाय गच्छति ॥५८
यः श्राद्धे श्रावयद्विप्रान् कालिकाचारितं महत् ।
पितरस्तस्य कैवल्यमाप्नुवन्ति न संशयः ॥५९
यः श्रावयेद् ब्राह्मणानां सन्निधौ वा समागतः ।
तत्र स्वयं हरो गत्वा शृणोति सह मायया ॥६०
इति वः कथितं पुण्यं सर्वपापप्रणाशनम् ।
युष्मभ्यं रोचते चान्यद्यत्तत् पृच्छन्तु सत्तमाः ॥६१

हे द्विजो ! जो कोई इस परम पुण्यमय कालिका देवी के चरित

का कीर्त्तन किया करता है उसको आधियाँ ( मानसिक चिन्ताऐं ) और व्याधियाँ नहीं होती है और वह दीर्घायु हो जाता है ॥ ५७ ॥ यह परमाधिक पवित्र है और यह कल्याण का बढाने वाला है । इसका एक बार भी श्रवण करके मनुष्य शिव लोक का गमन किया करता है ॥ ५८ ॥ जो श्राद्ध म आमन्त्रित विप्रों को इस महत् कालिका चरित का श्रवण कराता है उसके पितृगण कैवल्य को प्राप्त किया करते हैं— इसम तनिक भी सशय नही है ॥ ५६ ॥ जो ब्राह्मणों की सन्निधि में समागत होकर इसका श्रवण कराता है वहाँ पर शकर माया के सहित गमन करके इसका श्रवण किया करते हैं । आप लोगो के सामने यह परम पुण्यमय और समस्त पापों का विनाशक कह दिया है । हे सत्तमो ! अब आप लोगो को जो भी रुचता हो जो भी कुछ अन्य हो उसका श्रवण करिये ॥६०—६१॥



## ॥ गौरी शिव विहार वर्णन ॥

विचित्रमिदमाख्यात ब्रह्मन् कालीहरागमम् ।
पुण्यं पापहरं नित्य श्रुतिसौख्यप्रद वरम् ॥१
भूय कथय शर्वस्य कालीतत्त्वर्धमुत्तमम् ।
कथ जहार गौरी वा कथममृताय कालिका ॥२
केन वा कारणेनाशु कृष्णा गौरीत्वमागता ।
तन्न कथय तत्त्वेन मनिश्रेष्ठ द्विजोत्तम ॥३
इद तु महदाख्यान कथयिष्यामि वोऽधुना ।
महर्षयस्तच्छृणुध्वम् तत्त्वेन शुभद परम् ॥४
एतदोर्व पुरा राजा सगर पृष्टवान्मुनिम् ।
स त यथा समाचष्ट तद्वोऽद्य निगदाम्यहम् ॥५

पुराभूत् सोमवंशे च सगरो नाम पार्थिवः ।
स श्रीमान् बलवान् दक्षः सर्वशास्त्रार्थपारगः ॥६
सोऽभूदेकरथेनैव जित्वा सर्वान् महीभुजः ।
सार्वभौमो नरपतिः सर्वराजगुणैर्युतः ॥७

ऋषियों ने कहा--हे ब्रह्मन् ! यह काली और हर का समागम अतीव विचित्र आपने वर्णन किया है जो परम पुण्यमय—पापों का हरण करने वाला—नित्य और श्रेष्ठ तथा श्रवण करने से सुख प्रदान करने वाला है ॥ १ ॥ अब आप पुनः शिव का उत्तम तनु का अर्ध भाग वाली अथवा गौरी ने कैसे हरण किया था । वह कालिका किस प्रकार की है ॥ २ ॥ हे मुनियों मे श्रेष्ठ ! हे द्विजों मे उत्तम ! किस कारण से शीघ्र ही काली गौरीत्व को प्राप्त हो गई थी । हमको यह सब तात्त्विक रूप से कहिए ॥ ३ ॥ मार्कण्डे मुनि ने कहा—इस महान् आख्यान को इस समय मे मैं आपके सामने कहूगा । हे महर्षि गणो ! इस परम शुभ देने वाले का आप लोग सब श्रवण कीजिए ॥ ४ ॥ यही बात पहिले समय मे राजा सगर ने और्व मुनि से पूछी थी । उनने उससे जिस प्रकार से कहा था वही मैं आप लोगों को बतलाता हू ॥ ५ ॥ प्राचीन समय मे सोमवंश मे एक सगर नाम वाला राजा हुआ था । वह बलशाली—श्रीमान--दक्ष और समस्त शास्त्रों के अर्थो का पारगामी भी विद्वान् था ॥ ६ ॥ वह राजा अपने एक ही रथ के द्वारा समस्त नृपों को जीतकर सब राजा के उचित गुणों से समन्वित नृपति सार्वभौम अर्थात् चक्रवर्ती हो गया था ॥७॥

तं प्राप्तराज्यं राजानं सगरं पार्थिवोत्तमम् ।
सभाजयितुमत्यर्थं मुनयः समुपागताः ॥८
प्राच्योदीच्या महात्मानो दाक्षिणात्यास्तथोत्तराः ।
मुनयो ब्राह्मणाश्चैव नृपं द्रष्टुं समागमन् ॥९
आगतेष्वथ सर्वेषु महात्मा ज्वलनोपमः ।

और्वो नाम मुनिः श्रीमानागतो नन्दितुं नृपम् ॥१०
तमागतं मुनिं दृष्ट्वा ज्वलन्तमिव पावकम् ।
सपर्यया महत्या तु सगरस्तमपूजयत् ॥११
पाद्यमाचमनार्यं च दत्त्वैवार्घपुरोगमम् ।
निवेशयामास च तं मुनिश्रेष्ठं वरासने ॥१२
उवाच च महात्मानमौर्वं स सगरो नृपः ।
प्रणम्य च यथायोग्यं कुशलं त इति द्विजम् ॥१३
स च प्राह मुनिश्रेष्ठो नरराज सदा मम ।
सर्वत्र कुशलं त्वां तु द्रष्टुं कुशलमुत्सहे ॥१४

उस राज्य प्राप्त करने वाले राजाओं में अत्युत्तम राजा सगर को अभिनन्दित करने के लिये मुनिगण समागत हुए थे ॥ ८ ॥ पूर्व दिशा के रहने वाले—उत्तर के निवासी—दक्षिण के वासी तथा उत्तर के मुनिगण और ब्राह्मण नृप के दर्शन करने के लिये समागत हुए थे ॥६॥ सबके समागत होने पर इसके उपरान्त अग्नि के समान महान आत्मा वाले और्व नाम वाले श्रीमान् और्व मुनि नृप का अभिनन्दन करने के लिये आये थे ॥१०॥ आगत उन मुनिवर का दर्शन करके जो जलते हुए अग्नि के सदृश थे राजा सगर ने महती पूजा के द्वारा उनका अभ्यर्चन किया था ॥ ११ ॥ अर्घपूर्वक पाद्य और आचमनीय देकर उन मुनिश्रेष्ठ को राजा ने श्रेष्ठ आसन पर निवेशित किया था ॥ १२ ॥ फिर उस सगर राजा ने महात्मा और्व से कहा था। उसने समुचित रीति से प्रणाम करके द्विज से पूछा था कि आपका कुशल तो है ॥१३॥ और मुनि श्रेष्ठ ने कहा था कि हे नरराज मेरा सदा ही सर्वत्र कुशल है। मैं आपका दर्शन करने के लिए कुशलता के साथ उत्साह करता हूँ ॥१४॥

त्वत्तः कोऽन्योऽस्ति कुशली पृथिव्यां सर्वराजसु ।
य एकः सञ्जिगायाशु भवान् सकलपार्थिवान् ॥१५
कुशलं वर्धतां नित्यं तव राजवरोत्तम ।

यथा नीत्या सदाचारैः पृथिवीं शाधि भूपते ।।१६
तव वृद्धौ जगद्वृद्धिर्वृद्धौ चेष्टा ततः कुरु ।
शुभ्रांशुवृद्धौ सततं सागरस्येव वर्धनम् ।।१७
प्रथमं सद्गुणैरात्मा क्रियतां नृप योजनम् ।
ततः स्वभार्या महिषी क्रियतां तद्गुणैर्युता ।।१८
नित्यं संयोजिता चेत स्याद्वनिता स्वयमेव हि ।
स्वगुणेषु प्रवेक्ष्यन्ती महत्यपि धृतव्रता ।।१९
श्रूयते हिमवत्पुत्री शम्भुसंगतमानसा ।
क्रियाभ्युपायैर्बहुभिः शम्भुना सा प्रयोजिता ।।२०
ततोऽतिमहता प्रेम्णा शंकरस्याथ पार्वती ।
शरीरमर्धमहरत्तस्यैवानुमते सती ।।२१

आपने अधिक पृथिवी में समस्त राजाओं में कुशली है जिस एक ने ही आपने बहुत शीघ्र ही समस्त राजाओं को जीत लिया था ।।१५।। हे राज नरोत्तम ! आपका कुशल नित्य ही बढ़े । हे भूपते ! नीति के अनुसार सद् आचरणों के द्वारा पृथिवी का शासन करिये । ।। १६ ।। आपकी समृद्धि के होने पर जगत् की वृद्धि है अतएव उसी भाँति आप वृद्धि के लिये ही चेष्टा करिए । जैसे चन्द्र की वृद्धि होने पर सागर का निरन्तर वृद्धि हुआ करती है । १७ । हे नृप ! सबसे प्रथम सद्गुणों से अपनी आत्मा को अर्थात् अपने आपको योजित करिए। इसके उपरान्त उसके गुणों से समन्वित भार्या को महिषी बनाइये ।१८। यदि वनिता को नित्य ही संयोजित किया जावे तो वह स्वयं ही अपने गुणों के विषय में प्रवेक्षण करने वाली होती हुई महती और व्रतधारण करने वाली हो जाती है ।। १९ ।। ऐसा सुना जाता है कि शम्भु में सङ्गत मन वाली होती हुई हिमवान् की पुत्री बहुत सी क्रिया और अभ्युपायों के द्वारा वह शम्भु के द्वारा प्रयोजित की गई थी ।। २० ।। इसके अनन्तर शम्भु के अत्यधिक प्रेम से सती पार्वती ने

उनकी ही अनुमति से उनके आधे शरीर का हरण कर लिया था ।२१॥

अर्धनारीश्वरस्तेन तदा प्रभृति शकर ।
अवभन नृपशार्दूल नान्या भार्या गृहीतवान् ॥२२
तस्मात त्वमपि राजेन्द्र स्वजायामात्मनोत्तरे ।
गुणै सयोजय लघु सयोजय तत सुतम् ॥२३
इत्येवमाषित श्रुत्वा सगरोऽपि मुदान्वित ।
इद मुनिमपच्छन् स नृपति स्मितसन्तत ॥२४
कथ सा गिरिजा देवी कायार्धमहरत् सती ।
शकरस्य द्विजश्रेष्ठ तदहं श्रोतुमुत्सहे ॥२५
नीत्या यया वा योक्तव्या स्यात्मा भार्या सुतोऽथवा ।
ता नीति च सदाचारसहिता श्रोतुमुत्सहे ॥२६
राजनीति सना नीतिमन्येषा च कृतात्मनाम् ।
पृथक पृथक श्रोतुमिच्छुरह त्वा नायये द्विज ॥२७
यदि गह्यमिद ब्रह्मन्न तदा श्रोतम् सहे ।
तथा नाज्ञापयामि त्वा श्रोतमिच्छुश्च तत्समम् ॥
कृपया कथनीय चेत्तदा कथय सन्मुने ॥२८

तभी से लेकर भगवान् शङ्कर उसी कारण से अर्धनारीश्वर हो गये थे। हे नृप शार्दूल ! उन्होने फिर अन्य भार्या का ग्रहण नहीं किया था ।२२। इस कारण से हे राजेन्द्र ! आप भी अपनी जाया को उत्तर मे आत्मा से गुणो के द्वारा सयोजित कीजिये उसके उपरान्त लघु सुत को सयोजित करे ।२३। मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—राजा सगर भी इस और के द्वारा भाषित का श्रवण करके हर्ष से समन्वित हो गया था और मन्द मुस्कान से सयुत होकर उसने मुनि से यह पूछा था ।२४। सागर ने कहा—उस सती गिरिजा देवी ने शङ्कर भगवान् के शरीर का आधा भाग हरण किया था ? हे द्विज श्रेष्ठ !

श्रवण करना चाहता हू । २५ । इस नीति से अपनी आत्मा का अर्थात् अपने आपका भार्या का अथवा सुत का योजन करना चाहिए उस नीति का और सदाचार संहिता का भी मैं श्रवण करना चाहता हूँ । २६ । हे द्विज ! राजनीति—सत्पुरुषों की नीति और अन्य कृतात्माओं की नीति का मैं पृथक्-पृथक् श्रवण करने का इच्छा वाला हू मैं आपकी प्रार्थना करता हूँ । २७ । हे ब्रह्मन् ! यदि यह परम गोपनीय हो तो मैं नहीं सुनना चाहता हूँ । मैं उस भाति मे आपको कोई आज्ञा नहीं दे रहा हूँ और उसके ही समान मैं श्रवण करने का इच्छुक हूँ । कृपा करके आपको मुझे बतलाना चाहिए यदि यह बतलाने के योग्य हो तो हे मुनिवर ! आप कहिये ॥२८॥

इत्येवं सगरेणोक्तमर्वोऽपि द्विजसत्तम ।
प्रत्युवाच महात्मान कृपालुस्तत्र भूपती ॥२६
शृणु राजन प्रवक्ष्यामि यद् यत् पृष्टमिह त्वया ।
यथा हरस्य तन्वंग भूभृत्पुत्री पुराहरत् ॥३०
यथा नीतिस्त्वया कार्या यत्र यत्र नृपोत्तम ।
सर्वेषा च सदाचार क्रमाद वक्ष्यामि तच्छृणु ॥३१
यदोढा हिमवत्पुत्री शङ्करेण महात्मना ।
कियन्त स तदा काल तत्र निन्ये सहोमया ॥३२
रममाणस्तया सार्धं सानौ कुञ्जे दरीषु च ।
विजहार चिर तत्र पार्वती मोदयन् हर ॥३३
अथ काले तु सम्प्राप्ते शम्भु कैलासपर्वतम् ।
सगणो भार्यया सार्धमगच्छत्त्रिदिवोपमम् ॥३४
स त्वया क्रीडमानश्च त्यक्तध्यानात्मचिन्तन ।
तद्वक्त्रचन्द्रे नेत्राणि चकोरानिव चाकरोत् ॥३५

हुये उस महान् आत्मा वाले के प्रति कहा। २६। और्व ने कहा—हे राजन्! आप श्रवण कीजिए। आपने यहाँ पर जो-जो भी पूछा है उसे मैं आपको बतलाऊँगा। पहले पुराने समय मे हिमवान् की पुत्री ने जिस रीति से भगवान् हर के शरीर का आधा भाग का हरण किया था। ३०। हे नृपोत्तम! जहाँ-जहाँ पर आपको जैसी नीति करना चाहिये उसे और सबका सदाचार जो भी होना चाहिये इसे क्रम से ही मैं बतलाऊँगा—यह आप श्रवण कीजिए। ३१। जिस समय मे महात्मा शङ्कर ने हिमवान् की पुत्री के साथ विवाह किया था। वह उस समय मे कितने काल पर्यन्त वहा पर उमा के साथ रहे थे अर्थात् कितना समय व्यतीत किया था। ३२। भगवान् शम्भु शिखर पर—कुञ्ज मे और पर्वत की दरियो मे उसके साथ रमण करते हुये भगवान् हर ने पार्वती को प्रसन्न करते हुये वहाँ पर चिरकाल तक विहार किया था ॥३३॥ इसके अनन्तर काल के सम्प्राप्त होने पर भगवान् शम्भु अपने गणो के सहित और अपनी भार्या के साथ स्वर्ग के समान कैलास पर्वत पर चले गये थे। ३४। वे उस उमा के साथ क्रीडा करते हुये ध्यान और आत्मा का चिन्तन उन्होने सब कुछ त्याग दिया था और उनने उस उमा के मुख चन्द्र पर ही अपने नेत्रो को चकोर के ही भाँति बना लिया था अर्थात् वे सर्वदा उसके ही मुख का अवलोकन किया करते थे ॥३५॥

पुष्पाणि क्वचिदाहृत्य गिरिजां प्रति शकर ।
सर्वाङ्गसङ्गिनी माला विदधेऽतिमनोहराम् ॥३६
कदाचिदादर्शतले युगपच्चात्मनो मुखम् ।
मुख तथैवापर्णाया वीक्षाञ्चक्रे वृषध्वजः ॥३७
कदाचिन्मृगनाभीना विलेपैर्गन्धपत्रकम् ।
तस्या घनस्तनयुगे विलिलेख स्मरान्तकः ॥३८
गन्धसारविलेपेन तिलकान्यम्बिकातनौ ।
ललाटे चाकरोच्चारु चन्द्रवद्घनसन्धिपु ॥३९

उमानिर्मासससक्तकेशपाशेषु चित्रकम् ।
चन्दनागुरुकस्तूरीकुंकुमस्य विलेपनैः ॥४०
चकार येन तस्यास्तु केशपाशो व्यराजत ।
नर्तनायावतीर्णस्य शिखिपुच्छस्य साम्यधृक् ॥४१
जाम्बूनदमयाञ्छुद्धान् कुण्डलाद्यान मनोहरान् ।
अलङ्कारानुमा देहे समार्पयद्वृषध्वज ॥४२

किसी समय में गिरिजा के लिये पुष्पों का समाहरण करके भगवान् शङ्कर अत्यन्त सुन्दर उसके लिये माला बनाया करते थे जो कि उसके सर्व अङ्गों में नीचे तक लटकने वाली होवे । ३६ । किसी समय में दर्पण में एक ही साथ अपना मुख और उसी भाँति अपर्णा का अर्थात् उमा देवी का मुख वृषभ ध्वज देखा करते थे । ३७ । किसी अवसर पर कस्तूरिकाओं के द्वारा गन्धपत्रों के विलेपनों से उस उमा के घन दोनों स्तनों पर भगवान् शङ्कर निलेखन किया करते थे । ३८ । भगवान् शम्भु अम्बिका के शरीर पर रत्नसार का विलेपन करते थे और ललाट पर मृगाङ्क उसे सुन्दर किया करते थे । चन्द्र के समान घनी मणियों वाले उमा देवी के निर्यास से संसक्त केश पाशों में चित्रक लिखा करते थे । चन्दन—अगुरु (गूगल)—कस्तूरी और कुङ्कुम के विलेपनों के द्वारा विचित्र कर दिया करते थे जिससे उस देवी का केश पाश अर्थात् मस्तक के केशों का जूट विशेष रूप से शोभायमान हो जाता था । जो केशपाश नृत्य करने के लिये अवतीर्ण मयूर के पुच्छ की समता का धारण करने वाला हो जाया करता था ॥३६—४१॥ वृषभ ध्वज सुवर्ण से परिपूर्ण—शुद्ध—मनोहर कुण्डल आदि अलङ्कारों को उमादेवी के देह में समार्पित किया करते थे ॥४२॥

तैर्जाम्बूनदसम्भूतैर्योजितैर्गिरिजातनु ।
विभाति जलदापूर्णकालिकेव तडिद्गणैः ॥४३
सर्वदिव्यैरलङ्कारैर्नानारत्नैः सदर्शुकैः ।

सपूर्णमण्डिता काली सादृश्य प्रकृतेर्दधौ ॥४४
एवं सदा सानुरागस्तस्यां शम्भुर्जगत्पतिः ।
जगद्धिताय चिक्रीड काल्या दयितया सह ॥४५
काली च जगतां माता महामाया जगन्मयी ।
योगनिद्रा जगद् बुद्धिर्विद्याविद्यात्मिकाखिला ॥४६
प्रकृतिः परमा मूर्तिः सर्गान्तस्थितिकारिणी ।
सम्मोह्य शंकरं यत्नाज्जगतां च हितैषिणी ।
रेमे तेन समं देवी चन्द्रिकेव सुधांशुना ॥४७

उन सुवर्ण से विनिर्मित योजित अलङ्कारों से गिरिजा देवी का शरीर जलदो से आपूर्ण मे तड़ित गणो से कालिका की ही भाँति शोभित हो रहा था । ४३ । सम्पूर्ण दिव्य अलङ्कारों के द्वारा—अनेक प्रकार के रत्नो से तथा सुन्दर वस्त्रो से पूर्ण रूप से मण्डित हुई काली ने प्रकृति देवी की सदृशता को धारण किया था । ४४ । इस प्रकार से जगत् के पति भगवान् शम्भु सर्वदा उस काली मे अनुराग से युक्त होगये थे । उन्होंने जगत् के हित के लिये दयिता काली के साथ क्रीडा की थी । ।४५ । जगतों की माता—महामाया—जगन्म यी काली योग निद्रा, जगत् की बुद्धि—विद्या और अविद्या विद्या के स्वरूप वाली थी । वह परमा मूर्ति—प्रकृति और सर्ग—स्थिति और सहार के करने वाली थी । वह जगतों की हित की इच्छा करने वाली इसी कारण से भगवान् शङ्कर का सम्मोहन करके सुधांशु के साथ चन्द्रिका की ही भाँति उनके साथ उस देवी ने रमण किया था । ४७ ।

— ✿ —

## ॥ वेताल भैरव उत्पत्ति ॥

अथ कालक्रमेणैव प्रवृद्धास्ते महाबलाः।
शस्त्रास्त्रज्ञानकुशलाः शास्त्रार्थपरिनिष्ठिताः ॥१
सम्प्राप्तयौवना दीप्ता दुर्धर्षाः परिपन्थिभिः।
धर्मार्थज्ञानकुशला ब्रह्मण्याः सत्यवादिनः ॥२
सदा सहचरौ तत्र प्रीत्या वेतालभैरवौ।
अलर्को दमनश्चैव तथोपरिचरस्त्रयः।
सदा सहचरा नित्यं भ्रातरश्चान्द्रशेखराः ॥३
त्रिष्वात्मजेषु नृपतेः सदोपरिचरादिषु।
ममत्वमधिकं नित्यं प्रीतिस्नेहौ तथाधिकौ ॥४
वेताले भैरवे चापि चन्द्रशेखरभूभृत।
नास्त्येव तादृशी प्रीतिर्यादृशी तेषु जायते ॥५
न तौ दृष्ट्वा स नृपतिः कदाचिच्चन्द्रशेखरः।
आत्याह्लादतेऽजस्रं पुत्रबुद्ध्येव्यतेऽथवा ॥६
तौ वीरौ धर्मकुशलौ महाबलपराक्रमौ।
त्रैलोक्यविजये दक्षौ शस्त्रास्त्रग्रामपारगौ ॥७

और्व मुनि ने कहा—इसके अनन्तर वे काल क्रम से ही वे महान् बल वाले प्रवृद्ध होगये थे। वे शास्त्रों और अस्त्रों के ज्ञान में कुशल थे और शास्त्रों के अर्थों में परिणिष्ठित थे।१। वे यौवन के सम्प्राप्त करने वाले थे तथा परम दीप्त एवं परि पन्थियों के द्वारा दुर्धर्ष थे अर्थात् शत्रु गण उनके तेज को सहन नहीं कर सकते थे। वे धर्म और अर्थ के ज्ञान में परम प्रवीण थे तथा ब्रह्मण्य एवं सत्यवादी थे।२। वहाँ पर प्रीति से वेताल और भैरव सर्वदा सहचर थे। अलर्क—दमन और उपरिचर ये तीन थे। चन्द्रशेखर भाई सदा नित्य साथ में चरण करने वाले थे।३। राजा के तीन पुत्रों में जो उपचर प्रभृति थे उनमें

दोनो पुत्रों को भली भाँति प्रणत भी देखा करता था। ६। इसके अनन्तर राजा ने उपरिचर को यौवराज्य पद पर अभिषिक्त कर दिया था। वह सबसे बड़ा और समस्त राजा के गुणों से संयुत औरस पुत्र था। १०। जो पीछे नीतियों के द्वारा समस्त राजाओं को योजित करेगा। उपरिचर नाम वाला समस्त शास्त्रों में अर्थों में पारङ्गत था। ।११। राजा ने दमन के लिये तथा अलर्क के लिये दाय दिया था जिसमें बहुत धन रत्न थे तथा अधिक आसन और रथ थे। १२। भाग के द्वारा उतना धन रत्न आदि दाय के वित्त उन दोनों के लिये नहीं दिये थे जो कि वेताल भैरव थे इसके अनन्तर उन दोनों में क्रोध ने प्रवेश कर लिया था। वे दोनों ही क्रोध से अभिपरीति हो गये थे और वे दोनों इधर-उधर विचरण करने लग गये थे। उन दोनों वीरों ने भोगों के उपभोग करने की इच्छा ही नहीं की थी और वे तपश्चर्या का समाचरण करने के लिये उद्यत हो गये थे। उन दोनों के किसी भार्या से विवाह नहीं किया था अर्थात् वे दोनों अविवाहित थे तथा निरन्तर सदा ही निर्जन वन में वास किया करते थे ॥१४॥

तथाभूतौ तदा पुत्रौ देवौ वेतालभैरवौ।
तुबुधे चिन्तयाक्रान्ता देवी तारावती तदा ॥१५
राजोपरिचराद् भीता पत्युश्च चन्द्रशेखरात्।
नोवाच किंचित् सुधतीच्छन्नं तौ बोधयत्यपि ॥१६
एतस्मिन्नन्तरे विद्वान् कपोतो मुनिसत्तमः।
चित्रागदासगभोगो सन्तुष्टः सुरतोत्सवे. ॥१७
चित्रागदां परित्यज्य सपुत्रां सहचारिणीम्।
इयेष गन्तु स प्रोचे तदा चित्रागदा वचः ॥१८
चित्रागदे तपस्तप्तु गमिष्यामि तपोवनम्।
किं ते प्रियं करोमीह तं मे वद मनोहरे ॥१९
तुम्बुरुश्च सुवर्चाश्च तनयौ तव सुव्रत।

एतयोस्त्वं मुनिश्रेष्ठ प्रियं कुरु यथोचितम् ॥२०
मां चापि भगिनीगेहे संस्थाप्य द्विजसत्तम ।
तदा तपोवनं गच्छ यदि ते रोचतेऽनघ ॥२१

उस काल में देव वेताल और भैरव पुत्रों को उस प्रकार से रहने वाले हैं—ऐसा ज्ञान किया तो उस समय में देवी तारावती चिन्ता से समाक्रान्त हो गई थी अर्थात् उसे बहुत अधिक चिन्ता समुत्पन्न हो गई थी ॥१५॥ वह उपरिचर राजा से और अपने पति चन्द्रशेखर से भयभीत हो गई थी। वह सुन्दरी गुप्त रूप से उन दोनों का ज्ञान रखती हुई भी कुछ भी नहीं बोली थी ॥१६॥ इसी बीच में मुनियों में परम श्रेष्ठ और विद्वान् कपोत चित्राङ्गदा के साथ सम्भोग करने वाला और सुरतोत्सवों के द्वारा परम सन्तुष्ट होकर उस सहचारिणी एवं पुत्रों से युक्त चित्राङ्गदा का परित्याग करके उसने वहाँ से गमन करने की इच्छा की थी और उस अवसर उसने चित्राङ्गदा से यह वचन कहा था ॥१७—१८॥ मुनि ने कहा—हे चित्राङ्गदे ! मैं तपस्या का समाचरण करने के लिये अब तपोवन में गमन करूँगा। यहाँ पर मैं तेरा क्या प्रिय कार्य करूँ ? हे मनोहरे ! इसी को मुझे तुम बतलाओ ।१९। चित्राङ्गदा ने कहा—हे सुव्रत ! सुन्दर और सुवर्चा ये दो आपके पुत्र हैं। हे मुनिश्रेष्ठ ! आप इन दोनों का जो भी उचित हो वह प्रिय करो ॥२०॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! मुझको भी मेरी भगिनी के घर में संस्थापित करके हे अनघ आपको यदि रुचता है तो फिर आप तपोवन में गमन करिए ।२१।

इति श्रुत्वा वचस्तस्याः कपोतो मुनिसत्तमः ।
हिरण्यार्थं समालोच्य कुबेरसदनं ययौ ॥२२
प्रार्थयित्वा कुबेरं तु सुवर्णानां शतानि षट् ।
निष्काणां तु सहस्राणि स लेभे मुनिसत्तमः ॥२३
सत्र भागञ्च स्नानादानीत स सुवर्णकं ।

पुत्राभ्यां प्रददौ विप्रो भार्यायै च विशेषतः ॥२४
ततस्तां सहपुत्राभ्यां तैर्धनैररि भूरिभिः ।
चित्रांगदामतेनाथ पुत्रयोरपि सम्मते ॥२५
सुवर्चसं तुम्बुरुं च तथा चित्रांगदामपि ।
आमन्त्र्य मुनिशार्दूल करवीर पुरं ययौ ॥२६
तत्र गत्वा स कपोतो राजानं चन्द्रशेखरम् ।
राजोपरिचरं चैव वाक्यमेतदुवाच ह ॥२७
इयं ककुत्स्थजा भूप सर्वेषु विदिता पुरा ।
सद्योजातौ तथैवास्यामेतौ मे तनयौ शुची ॥२८

मुनिश्रेष्ठ कपोत यह उसके वचन का श्रवण करके भली भाँति विचार करके हिरण्य ( सुवर्ण ) के लिये कुबेर के भवन में गये थे ।२२। उसने कुबेर से छः सौ सहस्र सुवर्ण के निष्का की प्रार्थना की थी और उसने प्राप्त कर लिया था ॥ २३ ॥ वीथियों के सहित सौभार रत्नों के लाकर विप्र ने पुत्रों को दे दिया था और विशेष रूप से भार्या को दिया था ॥२४॥ इसके उपरान्त पुत्रों के सहित तथा बहुत से धनों के भी साथ चित्राङ्गदा के तथा पुत्रों के भी मत से सुवर्चा और तुम्बरु तथा चित्राङ्गदा को भी आमन्त्रित करके वह मुनि शार्दूल करवीरपुर में चला गया था ॥२६॥ वहाँ जाकर वह कपोत राजा चन्द्रशेखर से तथा राजा उपरिचर यह वाक्य बोला था ॥ २७ ॥ हे नृप ! यह ककुत्स्थ की पुत्री है और यह पहिले आपको भी जानी हुई है। उसी भाँति ये परम शुचि—सद्योजात ये दोनों इसके उदर से समुद्भूत मेरे पुत्र हैं ॥ २८ ॥

एभिर्वित्तै सम पुत्रौ मम त्वं प्रतिपालय ।
राजोपरिचरश्चापि पालयत्विह मे सुतौ ॥२९
अपुत्रस्य नृप पुत्रो निर्धनस्य धनं नृप ।
अमातुर्जननी राजा ह्यतातस्य पिता नृप ॥३०
अनाथस्य नृपो नाथो ह्यभर्तुं पार्थिव पतिः ।

अमृत्यस्य नृपो भृत्यो नृप एव नृणा सखा ।
सर्वदेवमयो राजा तस्मात् त्वामर्थये नृप ॥३१
तत. स राजा प्राह मुनिमेव द्विजोत्तमम् ।
करिष्ये त्वद्वचश्चाह राजोपरिचरश्च स. ॥३२
अथ चित्रागदा राजा क्षग्राह मुनिसम्मते ।
सुतौ च तस्य सधनौ ज्यायसे सूनवे ददौ ॥३३
स चोपरिचर प्रादाद्राज्यमर्धं सुवर्चसे ।
तथैव सचिवाध्यक्षमकरोत्तुम्बुरुं तदा ॥३४
कपोतश्चापि सुग्रीन पुत्रार्थं समवेक्ष्य च ।
जगामामन्त्र्य नृपतिं तपसे च तपोवनम् ॥३५

इन धन के साथ आप मेरे दोनों पुत्रों का प्रतिपालन करें । राजो परिचर भी यहा पर मेरे पुत्रों का परिपालन करें । २६। जो पुत्र हीन होता है उसका पुत्र नृप ही होता है और जो धन हीन होता है उसका धन भी नृप ही हुआ करता है। विना माता वाले की जननी नृप है और तात से रहित का पिता भी नृप ही हुआ करता है । ३०। अनाथ का नृप नाथ है और विना भर्त्ता वाले का पति नृप है। जिससे कोई भृत्यु न होवे वे उसका भृत्य राजा ही है और नृप ही मनुष्यों का सखा है। राजा सभी देवो से परिपूर्ण हुआ करता है इसीलिये हे नृप ! मैं आपसे प्रार्थना करता हूँ । ३१। और्व ने कहा—इसके अनन्तर उस राजा ने द्विजोत्तम उस मुनि से इस प्रकार से कहा था—मैं आपका वचन पूर्ण करूँगा और राजो परिचर भी करेगा ॥ ३२ ॥ इसके उपरान्त उस राजा ने मुनि की सम्मति से चित्राङ्गदा को ग्रहण कर लिया था। और उसने दोनों सुतों को जो धन के सहित थे बड़े पुत्र के लिये उसने दे दिया था । ३३। उस उपरिचर ने सुवर्चा को राज्य का आधा भाग दे दिया था। और उसी भाँति उस अवसर पर तुम्बरु को उसने सचिवों का अध्यक्ष बना दिया था । ३४। और कपोत भी पुत्र का अर्ध भाग देखकर परम

प्रसन्न हुआ और राजा का आमन्त्रण करके वह तप के लिए तपोवन को चला गया था ॥३५॥

पथि गच्छन् स कपोत. शम्भुपुत्रौ मनोहरौ ।
एकाकिनौ चरतन्तौ तु सूर्यचन्द्रमसाविव ॥३६
तयोर्ददर्श च सदा बदने वानराकृती ।
स्मृत्वा पूर्वकथा दृष्ट्वा तावपृच्छत् तपोधन. ॥३७
कौ युवा देवगर्भाभौ चरन्तौ विजने पथि ।
एकाकिनौ नरश्रेष्ठौ तन्मे वदतमीरितम् ॥३८
अथ तौ प्रणिपत्यैनं सम्भाष्य च समञ्जसम् ।
कपोताख्य मुनिश्रेष्ठमचतुः शंकरात्मजौ ॥३९
चन्द्रशेखरपुत्रौ नौ तारावत्या समुद्गतौ ।
विद्धि त्व मुनिशार्दूल प्रणमावः पद तव ॥४०
अवज्ञा वीक्ष्य नृपतेरावयोः सततं मुने ।
एकाकिनौ निर्जनेषु भ्रभावो मन्युना सदा ॥४१
किमर्थमात्मजौ पुत्रौ प्रणतौ सतत नृपः ।
अवज्ञाय महाभाग दायमात्रं न दित्सति ॥४२

मार्ग मे गमन करते हुए उस कपोत ने अकेले विचरण करते हुए—परम मनोहर और चन्द्र के ही समान हो भगवान् शम्भु के पुत्रों को देखा था। और उन दोनो के मुख मे बन्दर की सी—आकृति देखी थी। पूर्व में घटित कथा का स्मरण करके और उन दोनों को देखकर उस तपोधन ने उन से पूछा था। ३६। ३७। आप दोनो कौन हैं जो कि देव गर्भ के समान आभा वाले हैं और मार्ग मे उस वियावान मे एकाकी विचरण कर रहे हैं। हे नर श्रेष्ठो! यह मेरे कथित का आप उत्तर बतलाइए। ३८। इसके अनन्तर उन दोनों इनको प्रणिपात किया था और समञ्जस सम्भाषण किया था अर्थात् समुचित बातचीत की थी। उन शङ्कर के दोनो पुत्रो ने कपोत नाम वाले मुनि श्रेष्ठ से कहा

था । ३६ । हे मुनि शार्दूल ! हम दोनो चन्द्र शेखर के पुत्र हैं और तारावती के उदर मे समुत्पन्न हुए है । आप हमको जान लीजिए । हम आपके पदो मे प्रणाम करते हैं । ४० । हम दोनो की राजा से निरन्तर अवज्ञा देखकर हे मुने ! क्रोध से संयुत होते हुए हम सदा ही अकेले ही निर्जन वनो मे भ्रमण किया करते हैं । ४१ । सर्वदा प्रणत रहने वाले आत्मज पुत्रों को अब शाल करके नृप किस लिये हे महाभाग ! दान मात्र को भी देने की इच्छा नहीं करता है ।।४२।।

तस्मादावां तपस्तप्तुमिच्छावो द्विजसत्तम ।
उपदेशप्रदानेन चानुगृह्णाति चेद्भवान् ।।४३
ततस्तयोर्वचः श्रुत्वा प्रहस्य मुनिसत्तमः ।
भूतभव्यभवज्ज्ञानसंत्ताविदं मुनिरब्रवीत् ।।४४
न युवां तनयौ तस्य चन्द्रशेखरभूपतेः ।
तारावत्यां समुत्पन्नौ भवन्तौ शंकरात्मजौ ।।४५
सद्यो जातौ महावीर्यौ वेतालत्वे च सम्मतौ ।
भृङ्गिमहाकालसंज्ञौ शापाद् धरणिमागतौ ।।४६
युवयोरत्र तेनैव न दायं दित्सति प्रियम् ।
गच्छतं शरणं तातं शंकरं वृषभध्वजम् ।।४७
स एव युवयोः सर्वं करिष्यति महेश्वरः ।
किं वारयत्रेण तपसा चिरकालफलेन वै ।।४८
इत्युक्त्वा मुनिशार्दूलः कपोतः परमात्मधृक् ।
भूतभव्यभवज्ज्ञानन्ताभ्यां सर्वमयोचिवान् ।।४९

हे द्विज श्रेष्ठ ! इसी कारण से हम दोनो तप का समाचरण करने के लिये इच्छा कर रहे हैं यदि आप उपदेश के प्रदान के द्वारा हमारे ऊपर अनुग्रह करते हैं । ४३ । इसके अनन्तर उन दोनों के वचन का श्रवण करके मुनि श्रेष्ठ हँस कर उन दोनो से मुनि यह बोले थे जो कि भूत—भव्य और भवत् के ज्ञान से समन्वित थे । ४४ । मुनि ने

कहा—आप दोनों उस चन्द्रशेखर भूपति के पुत्र नहीं हैं। आप तो तारावती के उदर से समुत्पन्न हुए शङ्कर के ही पुत्र हैं। ४५। आप दोनों महावीर्य सद्योजात हैं और वेतालत्व में सम्मत हैं। आप भृङ्गि और महाकाल नाम वाले हैं। शाप के कारण से ही आप दोनों इस धरणी तल में समागत हुए हैं। ४६। तुम दोनों को यहाँ पर उसी कारण से वह प्रिय दाय नहीं देना चाहता है। आप अपने पिता वृषभध्वज भगवान् शङ्कर की शरणागति में गमन कीजिए। ४७। वे ही शम्भु तुम दोनों का सभी कुछ कर देंगे। इस उग्र तप में क्या लाभ है जिसका फल बहुत ही लम्बे समय में प्राप्त होता है। ४८। परम आत्मा को धारण करने वाले मुनि शार्दूल कपोत इतना कहकर जिनको अतीत वर्त्तमान और भविष्य का पूर्ण ज्ञान था। उन दोनों से उन ने सब कहा था ॥४६॥

यथा भृंगिमहाकालौ शप्तावबनिमागतौ।
यथा हरश्च गौरी च पृथिवीमागतौ नृप ॥५०
तारावती यथा शप्ता तेनैव मुनिना पुरा।
यथा तौ च समुत्पन्नौ तारावत्युदरे पुरा ॥५१
यथा वा नारदेनैव सशयच्छेदन नृपे।
तत्सर्वं कथयामास पुत्राभ्या गिरिशस्य तु ॥५२
तच्छ्रुत्वा तौ महात्मानौ तदा वेतालभैरवौ।
मुदा परमया युक्तौ ब भूवतुरनिन्दितौ ॥५३
मोदपूर्णौ तदा भूत्वा सिक्ताविव सुधारसं।
पुन पप्रच्छ कपोत वेतालो भैरवोऽपि च ॥५४
पितावयोर्महादेवस्त्वया सत्यमितीरितम्।
सोऽर्चनीयो यथावाभ्या सिद्धये मुनिसत्तम ॥५५
आवाभ्या च यथाराध्यो यत्र वाराधितो हर।
प्रसादमेष्यत्यचिरात् तन्नो वद महामते ॥५६

धन्यावनुगृहीतौ नौ यत् त्वया मुनिसत्तम ।
विज्ञापित मिद सर्वं हृच्छल्य चोद्धृत च नौ ॥५७
पुनरप्या दयस्व त्वं कृपामय मुनीश्वर ।
प्राप्स्यावो न चिराद् भर्गं यथा वद तथैव नौ ॥५८

जिस प्रकार से भृङ्गि और महाकाल को शाप प्राप्त हुआ था और वे धरणी पर समागत हुए थे, हे नृप ! जैसे भगवान् शम्भु और गौरी पृथिवी पर आगत हुए थे।५०। पहिले उसी मुनि के द्वारा तारावती को शाप दिया गया था। और पुराने समय में जिस तरह से वे दोनों तारावती के उदर से समुत्पन्न हुए थे।५१। अथवा जिस प्रकार से नारदजी के द्वारा नृप के संशय का छेदन हुआ था। वह सभी कुछ विशिष्ठ के पुत्रों से कह दिया था।५२। उस समय में उन दोनों महात्मा वेताल और भैरव ने यह श्रवण कर के परम हर्ष से संयुत हुए थे।५३। उस अवसर पर मोह में पूर्ण होकर सुधा रस से सिक्त के ही भाँति वे हो गये थे। फिर वेताल और भैरव ने कपोत मुनि से पूछा था।५४। हम दोनों के पिता महादेव हैं—यह आप ने सत्य ही कहा है। हे मुनि श्रेष्ठ ! वे जिस रीति से हम दोनों के द्वारा आराधना करने योग्य होवें अथवा जिस स्थान पर उनकी आराधना की जावे जिससे हम दोनों की सिद्धि होवे। जिसके द्वारा वे शीघ्र ही प्रसन्नता को प्राप्त हो जावें हे महामते ! यह ही हमको आप बतलाने की कृपा करें ॥५५॥५६॥ हम दोनों परम धन्य हैं कि आपने हम दोनों पर परम अनुग्रह किया है। हे मुनि श्रेष्ठ ! आपने यह सब विज्ञापित कर दिया है और हम दोनों के हृदय का शल्य आपने उद्धृत कर दिया है। अर्थात् हमारे हृदय में शल्य की ही भाँति जो दुःख था वह दूर कर दिया है।५७। हे मुनीश्वर ! आप तो कृपा से परिपूर्ण हैं। पुनः हमारे ऊपर दया कीजिये। जिस रीति से हम शीघ्र ही भर्ग को प्राप्त कर लेवें उसी भाँति आप हमको बतलाइये ॥५८॥

शृणु त्वं कथयाम्यद्य यत्र चाराधितो हर ।
नचिरादेव भवतोरायास्यति समक्षताम् ॥५६
नित्यं यत्र महादेवो वसन् भवति तुष्टये ।
युवा तत् सम्प्रवक्ष्यामि स्थानं गुह्यं प्रकाशितम् ॥६०
वाराणसी नाम परी गंगातीरे मनोहरे ।
वरणायास्तथा चासेर्मध्ये चापाकृति सदा ॥६१
स्वयं वृषध्वजस्तत्र नित्यं वसति योगिनाम् ।
सदा प्रीतिकरो योगी स्वयं चाध्यात्मचिन्तकः ॥६२
वियत्स्था सा परी नित्यं भर्गयोगबलाद् धृता ।
दिव्यज्ञानं ददात्येषा तत्र यो म्रियते नरः ॥६३

मुनि ने कहा—आप सुनिये, मैं आज बतलाता हूँ कि जहाँ पर आराधना किये हुए भगवान् हर शीघ्र ही आपके समक्ष में समागत हो जायेंगे । ५६ । जहाँ पर नित्य ही महादेव निवास करते हुये तुष्टि के लिये होते हैं आप दोनों को उस स्थान का बतला दूँगा । वह स्थान गोपनीय प्रकाशित है । ६० । वाराणसी नाम वाली पुरी है जो परम सुन्दर भागीरथी गङ्गा के तट पर बसी हुई है तथा वारणा के वाम में मध्य में सदा चाप की आकृति के समान आकृति वाली है । ६१ । वहाँ पर ही वृषभध्वज स्वयं नित्य ही निवास किया करते हैं । वे योगी सदा ही योगियों की प्रीति के करने वाले हैं । ये स्वयं योगी हैं और अध्यात्म चिन्तन करने वाले हैं । ६१ । वह पुरी आकाश में संस्थिता है और नित्य ही भगवान् भर्ग के योग बल से धारण की हुई है । वहाँ पर जो भी अपने प्राणों का त्याग कर मृत्यु को प्राप्त हुआ करता है तो यह पुरी उसको दिव्य ज्ञान का प्रदान किया करती है ॥६३॥

तस्मै स्वयं महादेव संसार-ग्रन्थिमुक्तये ।
स भूत्वा परमो योगी मृतस्तत्र भवान्तरे ॥६४
सुलभेनैव निर्वाणमप्नोति हरसम्मत ।

योगयक्तो महादेवः पार्वत्या सहितः सदा ॥६५
देवगन्धर्वयक्षाणां मानुषाणां च नित्यशः ।
ज्ञेयो हरः प्रकाशश्च क्षेत्रं तच्च प्रकाशितम् ॥६६
न तत्र कामदो देवो नचिराच्च प्रसीदति ।
आराधितश्चिर प्रीत्या निर्वाणाय प्रसीदति ॥६७
गौर्या विवर्जिता सा तु परी तत्र न गच्छति ।
योगस्थान महाक्षेत्रं कदाचिदपि शांकरी ॥६८
आसन्नं युवयोः क्षेत्रमिदं वाराणसी तु यत् ।
कथितं नातिदूरे च वर्तते नरसत्तमौ ॥६९
अपरं तु प्रवक्ष्यामि गुह्यं पीठं सदार्चितम् ।
हरगौरीसमायुक्त परं धर्मार्थकामदम् ॥७०

उस पुरुप को जो भी वाराणसी पुरी में प्राण त्याग किया करता है महादेव स्वयं ही ससार के आवागमन की ग्रन्थि के बन्धन का छुटकारा पाने के लिये कृपा किया करते हैं। वहां पर मृत होकर पुरुष दूसरे जन्म में उत्पन्न होकर परम योगी हो जाता है । ६४ । भगवान् हर के द्वारा सम्मत होता हुआ वह सुलभ उपाय के द्वारा ही वह पुरुष निर्वाण पद को प्राप्त हो जाता है अर्थात मुक्ति प्राप्त कर लेता है । योग से युक्त महादेव सदा पार्वती के सहित निवास किया करते हैं । ६५ । देव—गन्धर्व—यक्षों को और मनुष्यों को नित्य ही हर ज्ञेय ( जानने के योग्य ) और प्रकाश हैं और वह क्षेत्र प्रकाशित है । ६६ । वहां पर देव कामनाओं का प्रदान करने वाले नहीं हैं और शीघ्र ही प्रसन्न नहीं होते हैं । चिरकाल पर्यन्त प्रीति से आराधना किये हुए ही निर्वाण के लिये ही प्रसन्न हुआ करते हैं । ६७ । वह पुरी गौरी के द्वारा विवर्जित है । वह योग का स्थान महाक्षेत्र हैं वहाँ किसी समय में शाङ्करी देवी गमन नहीं किया करती है । ६८ । जो यह वाराणसी है वह आप दोनों का आसन्न क्षेत्र है ऐसा कहा गया है और वाराणसी है नर श्रेष्ठो !

समीप म ही विद्यमान है ।६६। दूसरा गोपनीय और सदा ही अर्चित पीठ को मैं बतलाऊँगा जो हर और गौरी से समायुक्त है और परम धर्म—अर्थ तथा काम के प्रदान करने वाला है ।।७०।।

तपसा चाति तीव्रेण चिराद् भवनि मोक्षदम् ।
नचिरात् कामदं पुण्य क्षेत्र पीठ निगद्यते ।।७१
चिरात् तु कामदो देवो न चिराद् यत्र ज्ञानद ।
तत्क्षेत्रमिति लोकेषु गद्यते पूर्ववन्दिभि. ।।७२
कामरूप महापीठ गुह्याद् गुह्यतम परम् ।
सदा सन्निहितस्तत्र पार्वत्या सह शकर ।।७३
न चिरात् पूजितो देवस्तस्मिन् पीठे प्रसीदति ।
पार्वती चानुगृह्णाति भर्गभक्त तु तत्र वै ।।७४
ददाति नचिरात् काम भक्ताय परमेश्वर ।
तत् तु पीठ प्रवक्ष्यामि शृणुत साम्प्रत युवाम् ।।७५
करतोया नदी पूर्व यावद् दिक्करवासिनीम् ।
त्रिशद् योजनविस्तीर्ण योजनैकशतायतम् ।।७६
त्रिकोण कृष्णवर्ण च प्रभूताचलपूरितम् ।
नदीशतसमायुक्त कालरूप प्रकीर्तितम ।।७७

करती है । ७४ । परमेश्वर अपने भक्त के लिये शीघ्र ही कामना को दिया करते हैं उस पीठ के विषय में मैं बतलाऊँगा । अब आप दोनों श्रवण कीजिए । ७५ । पूर्व जहाँ तक दिक्कर नासिनी है वर तोया नहीं है। वह तीस योजन विस्तार वाली है और एक शतयोजन आयत है। । ७६ । वह त्रिकोण—कृष्ण वर्ण से युक्त तथा बहुत से पर्वतों से पूरित है। सौ नदियों से समायुक्त है और काल रूप कीर्तित किया गया है ॥ ७७ ॥

शम्भुनेत्राग्निनिर्दग्धः कामः शम्भोरनुग्रहात् ।
तत्र रूपं यतः प्राप कामरूपं ततोऽभवत् ॥७८
तस्य पीठस्य वायव्यां नैऋ त्यां मध्यभागतः ।
ऐशान्यां च तथाग्नेय्यां मध्ये पार्श्वे च शंकरः ॥७९
स्वमाश्रमपदं कृत्वा षट्सु स्थानेषु शोभनम् ।
नित्यं वसति तत्रापि पार्वत्या सह नर्मभि. ॥८०
मध्ये देवीगृहं तत्र तदधीनं तु शकरः ।
नीलाख्ये पर्वतश्रेष्ठे पार्वती तत्र तिष्ठति ॥८१
ऐशान्या नाटके शैले शंकरस्य महाश्रमः ।
नित्यं वसति तत्रेशस्तदधीना च पार्वती ॥८२
अपरे चाश्रमाः सन्ति हरगौर्योः सदातनाः ।
नैतयोः सदृशः कोऽपि विद्यते शंकराश्रमः ॥८३
यत्राराध्यो महादेवो भवद्भ्यां नरसत्तमौ ।
तत्स्थानं मनसादाय प्रसादय वृषध्वजम् ॥८४

भगवान् शम्भु के नेत्र से भस्मी भूत हुए काम देव ने भगवान् शम्भु के अनुग्रह से वहाँ पर रूप को प्राप्त किया था इसी लिये तभी से वह कामरूप हो गया था । ७८ । उस पीठ के मध्य भाग से वायव्य में—नैर्ऋत्य में—ऐशानी में और आग्नेयी में मध्य में और पार्श्व में शङ्कर हैं । ७९ । इन छै स्थानों में परम शोभन अपना आश्रम का स्थान बना

कर यहाँ पर भी पार्वती के साथ नर्म कार्यों को करते हुए नित्य ही शंकर निवास किया करते हैं । ८० । मध्य में देवी का गृह है । वहाँ पर उसी के अधीन शंकर हैं । वहाँ पर नील नामक श्रेष्ठ पर्वत में पार्वती विराजमान रहती हैं । ८१ । ऐशानी दिशा में नाटक शैल पर भगवान् शङ्कर का महान् आश्रम है । वहाँ पर नित्य ही ईश्वर निवास किया करते हैं और उनके अधीन पार्वती रहती हैं । ८२ । और दूसरे हर तथा गौरी के सनातन आश्रम हैं किन्तु इन दोनों के सदृश कोई भी शंकर का आश्रम नहीं है । हे नरश्रेष्ठो ! जहाँ पर आप दोनों के द्वारा महादेव आराधना करने के योग्य है । उसी स्थान को मन से ग्रहण करके वृषभध्वज को प्रसन्न करिए ॥८३॥८४॥

कामरूप गमिष्यावो रहस्य नाटकाचलम् ।
गौरीहरौ स्थितौ यत्र नित्य सन्निहितौ मुने ॥८५
आराधनीयो भूतेशो ह्यवश्यमिह चावयो ।
यथैवाराधयिष्यावस्तथाचक्ष्व द्विजोत्तम ॥८६
येन मन्त्रेण वा देवो नचिरात् तु प्रसीदति ।
तत् त्व वद महाभागानुग्रहोऽस्त्यावयोर्यदि ॥८७
नाटक पर्वतश्रेष्ठ गच्छत नरसत्तमौ ।
तत्र नित्य महादेवौ रमतेऽपर्णया सह ॥८८
सन्ध्याचले तत्र मुनिराराधयति शकरम् ।
वशिष्ठो ब्रह्मण पुत्रस्त युवामनुगच्छतम् ॥८९
स च मन्त्र सतन्त्र च हराराधनकर्मणि ।
ज्ञापयिष्यति वा पृष्ट किल वेतालभैरवौ ॥९०
तपसे गन्तुमिच्छामि नेदानी कालयापना ।
युज्यते मम तस्मान्मा त्यजत वीरसत्तमौ ॥९१

वेताल और भैरव ने कहा—हे मुनिवर ! हम कामरूप को गमन करेंगे जो रहस्य नाटक पर्वत है । जहाँ पर गौरी और हर नित्य ही

सर्वे हरं चानुजग्मुरनुगच्छन्तमात्मजौ ।
अथ तौ तु नदीं प्राप्य कृष्णाजिनधरौ तदा ॥१००
आदाय तापसं भावं गंगातुल्यां दृषद्वतीम् ।
तपस्विनौ तु देवेन त्र्यम्बकेणाथ पालितौ ॥१०१
देवैः सह तदायातौ कामरूपाह्वयाश्रमम् ।
आसाद्य कामरूपं तु करतोयानदीजले ॥१०२
उपस्पृश्य ततस्तौ तु नन्दिकुण्ड नृपोत्तम ।
तत्र स्नात्वाप्युपस्पृश्य नदीं गत्वा जठोद्भवाम् ॥१०३
उपस्पृश्य च तौ तत्र नन्दिनं तपसा धृतम् ।
प्रणम्य जल्पिशं देवं जग्मतुर्नाटिकाचलम् ॥१०४
नाटकाचलमासाद्य प्रणम्य वृषभध्वजम् ।
आराधनोपदेशाय कपोतकवच स्मरौ ॥१०५

इसके अनन्तर उन दोनो वेताल और भैरव ने जो उस समय मे कृष्ण हिरन के चर्म को धारण करने वाले थे। एक नदी को प्राप्त किया था अर्थात् उनको आगे एक नदी मिली थी ॥१००॥ वे दोनो ही तापस के भाव को प्राप्त हुए थे। वह नदी दृषद्वती थी जो कि गङ्गा के ही समान परम पावन थी। भगवान् त्र्यम्बक देव के द्वारा वे दोनो तपस्वी पालित हुए थे ॥ १०१ ॥ उस समय मे देवगणो के सहित वे दोनो कामरूप नाम वाले आश्रम मे समापति हुए थे। कामरूप मे पहुँच कर कर तोया नदी का जल मिला था ॥ १०२ ॥ हे नृपोत्तम ! उन दोनो ने नदी के जल मे आचमन किया। फिर नन्दिकुण्ड पर पहुँचे थे। वहाँ पर आचमन तथा स्नपन करके फिर जठोद्भवा नदी पर गमन किया था ॥१०३॥ वहाँ पर दोनो ने उपस्पर्श किया था और वहाँ पर तप के द्वारा धृत नन्दि कुण्ड को प्रणाम किया तथा जल्पिश देव को प्रणिपात किया था और फिर नाटक नामक पर्वत पर गमन किया था ॥ १०४ ॥ नाटक नामक पर्वत पर पहुँच कर वृषभध्वज को

तपसा तु तयो भावौ भाव त्यक्त्वा तु मानुषम् ॥६७
यथाप्नुत सौरभाव विधास्यामि ह्यहं तथा ।
इत्युक्त्वा वामदेवोऽपि पार्वत्या सह पुत्रको ॥
गच्छन्तौ वियता स्नेहात् पश्चादनुययौ शिव ॥६८
शक्राद्यास्त्रिदशा सर्वे दिक्पालाश्च तथापरे ॥६६

इतना इस प्रकार से कहकर वह मुनि श्रेष्ठ कपोत वन म चला गया था। उन दोनो ने उस मुनि को प्रणाम किया था और फिर व दोनो अपने भवन को चले गये थे ॥ ६२ ॥ इसके अनन्तर उस समय म वे दोनो समय करके तपश्चर्या के लिये दीक्षित हुए थे। माता पिता से अनुज्ञा प्राप्त करके भाइयो को और अन्य बान्धवो को भी ज्ञापित करके उन दोनो महा मति वालो ने कामरूप के लिय प्रस्थान कर गये थे। ॥ ६३ ॥ उमा देवी के सहित भगवान् शङ्कर भी उन दोनो को गमन किये हुये जानकर इन्द्र के सहित समस्त देवो को सान्त्वना देते हुए की भाँति यह बोले थे ॥ ६४ ॥ ईश्वर ने कहा—हे सुरेश्वरो ! मेरे पुत्र दोना तप करने के लिए गये हैं। वे दोनो मेरी आराधन म चित्त वाले हैं। हे सुर श्रेष्ठो ! उन पर दया करो ॥ ६५ ॥ इन दोनो पुत्रो का जो कि वे ताल और भैरव नाम वाले है तपस्या से सत्कार करके मैं इनको गाणपत्य मे नियोजित करूँगा। हे निजरो ! आप लोग उन दोनो का सत्कार कर दो ॥ ६६ ॥ तप से उन दोनो के शरीर मानुष भाव को त्याग करके वे दोनो इसी शरीर से गणेशत्व को प्राप्त हो जायँगे ॥ ६७ ॥ जिस रीति से दोनो सौर भाव को प्राप्त हो जावें मैं वैसा ही करूँगा। इतना कहकर वामदेव भी पार्वती के साथ ही आकाश मार्ग से गमन करते हुए पुत्रो के पीछे स्नेह से शिव भी गये थे ॥६८॥ अपने पुत्रो के पीछे अनुगमन करते हुए भगवान् हर पीछे पीछे इन्द्र आदि सब देवगण—दिक्पाल और दूसरे लोग सब पीछे पीछे अनुगमन करने लग गये थे ॥६६॥

सर्वे हरं चानुजग्मुरनुगच्छन्तमात्मजौ ।
अथ तौ तु नदीं प्राप्य कृष्णाजिनधरौ तदा ॥१००
आदाय तापसं भावं गंगातुल्यां दृषद्वतीम् ।
तपस्विनौ तु देवेन त्र्यम्बकेणाथ पालितौ ॥१०१
देवैः सह तदायातौ कामरूपाह्वयाश्रमम् ।
आसाद्य कामरूपं तु करतोयानदीजले ॥१०२
उपस्पृश्य ततस्तौ तु नन्दिकुण्डं नृपोत्तम ।
तत्र स्नात्वाप्युपस्पृश्य नदीं गत्वा जठोद्भवाम् ॥१०३
उपस्पृश्य च तौ तत्र नन्दिनं तपसा धृतम् ।
प्रणम्य जल्पिशं देवं जग्मतुर्नाटकाचलम् ॥१०४
नाटकाचलमासाद्य प्रणम्य वृषभध्वजम् ।
आराधनोपदेशाय　　कपोतकवचस्मरौ ॥१०५

इसके अनन्तर उन दोनों वेताल और भैरव ने जो उस समय में कृष्ण हिरन के चर्म को धारण करने वाले थे। एक नदी को प्राप्त किया था अर्थात् उनको आगे एक नदी मिली थी ॥१००॥ वे दोनों ही तापस के भाव को प्राप्त हुए थे। वह नदी दृषद्वती थी जो कि गङ्गा के ही समान परम पावन थी। भगवान् त्र्यम्बक देव के द्वारा वे दोनों तपस्वी पालित हुए थे ॥ १०१ ॥ उस समय में देवगणों के सहित वे दोनों कामरूप नाम वाले आश्रम में समागत हुए थे। कामरूप में पहुँच कर कर तोया नदी का जल मिला था ॥ १०२ ॥ हे नृपोत्तम ! उन दोनों ने नदी के जल में आचमन किया। फिर नन्दिकुण्ड पर पहुँचे थे। वहाँ पर आचमन तथा स्नपन करके फिर जठोद्भवा नदी पर गमन किया था ॥१०३॥ वहाँ पर दोनों ने उपस्पर्शन किया था और वहाँ पर तप के द्वारा धृत नन्दि कुण्ड को प्रणाम किया तथा जल्पिश देव को प्रणिपात किया था और फिर नाटक नामक पर्वत पर गमन किया था ॥ १०४ ॥ नाटक नामक पर्वत पर पहुँच कर वृषभध्वज को

प्रणाम किया और आराधन के उपदेश के लिये कपोत के वचन का स्मरण किया था ॥१०५॥

जग्मतुर्दक्षिणा काष्ठा यत्र सन्ध्याचल स्थितः ।
कान्ता नाम नदी तत्र वशिष्ठेनादतारिता ॥१०६
तस्यास्तीरे महाशैल. स्निग्धच्छायलतातरुः ।
सन्ध्या वशिष्ठः कृतवास्तत्र यस्माद् विधेः सुत ॥१०७
अत सन्ध्याचल नाम तस्य गायन्ति देवताः ।
तत्रासाद्य वशिष्ठ तु साक्षादिव हुताशनम् ॥१०८
आराधयन्त गिरिश ध्यानसयुतमानसम् ।
तप श्रिया दीप्यमान द्वितीयमिव भास्करम् ॥१०९
प्रणम्य पुरतस्तस्य तदा वेतालभैरवौ ।
प्राजली तस्यतुर्भूप विनयानतकन्धरौ ॥११०
इद चाप्यूचतुस्तौ तु प्रणमन्तौ विधे. सुतम् ।
ताराक्षत्या समुत्पन्नौ चन्द्रशेखरभूभृत ॥१११
क्षेत्रे भर्गस्य तनयावावा जानीहि मानुषौ ।
आराधयितुमिच्छावो हर कार्यस्य सिद्धये ॥११२

फिर दोनो दक्षिण दिशा की ओर गमन कर गये थे जहाँ पर सन्ध्याचल सस्थित था । वहाँ पर कान्ता नाम की नदी थी जो वसिष्ठ मुनि ने अवतारित की थी ॥ १०६॥ उस नदी के तट पर एक महान् शैल था जिस पर घनी छाया वाले वृक्ष और लताऐं थीं । क्योंकि ब्रह्माजी के पुत्र वसिष्ठ जी ने वहाँ पर सन्ध्या वन्दना की थी ॥१०७॥ इसीलिये देवगण उस पवत का नाम सन्ध्याचल गाया करते हैं । वहाँ पर पहुच कर वसिष्ठ मुनि का दर्शन किया था जो साक्षात् अग्नि के ही तुल्य थे ॥१०८॥ वे वसिष्ठ मुनि भगवान् गिरिश की आराधना कर रहे थे और उनका मन ध्यान मे सयुक्त था । वे तपस्या की श्री से दीप्यमान थे और दूसरे सूर्य के ही समान प्रतीत हो रहे थे । १०९ ।

उस अवसर पर उनके आगे वेताल और भैरव ने प्रणाम किया था। हे भूप ! वे दोनो विनय से अवनत होते हुए हाथो को जोडे हुए स्थित हो गये थे ।११०। उन दोनो ने यह प्रणाम करते हुए विधाता के पुत्र से कहा था कि चन्द्र शेखर भूभृत् मे हम दोनो तारावती से उत्पन्न हुए है ॥१११॥ इस क्षेत्र मे भर्ग के पुत्र हम दोनो को मनुष्य ही जानिए। हम कार्य की सिद्धि की लिये भगवान् शम्भु की आराधना करने की इच्छा रखते है ॥११२॥

वाञ्छितस्य यदि त्व नावनुगृह्णासि सुव्रत ।
तयोस्तद् वचन श्रुत्वा वशिष्ठो मुनिसत्तम. ॥११३
उवाचेति युवा ज्ञातो मया सत्य हरात्मजो ।
हरस्याराधन कार्यं युवयोर्नरसत्तमो ॥११४
नवास्ति मम कृत्य किं तद्भावतमनिन्दितौ ।
पृपध्वजाराधनाय युवयोस्तु प्रयोजनम् ।
विद्यते तन्निमित्तं यत् तत् सिद्धमिति चिन्त्यत्यताम् ॥११५
येन मन्त्रेण नचिरान् सम्यगाराधितो हर. ।
प्रसादमेष्यत्यवनौ तन्नो वद महामुने ॥११६
यथा चाराधयिष्यावस्तत्र यद् यादृश. श्रम. ।
तत्सर्वं मुनिशार्दूल वक्तुमर्हसि चोत्तरम् ॥११७
यथा त्वदुपदेशेन प्राप्स्यावो नचिराद् हरम् ।
यथा वाचा मुनिश्रेष्ठ ह्यनुशाधि न तौ त्वयि ॥११८

हे सुव्रत ! यदि आप हम दोनो के अभीष्ट के विषय मे अनुग्रह करते हैं। उन दोनो के उस वचन का मुनियो मे श्रेष्ठ वसिष्ठजी ने श्रवण किया और उन्होने कहा था कि मैंने आप दोनो का ज्ञान प्राप्त कर लिया है और सत्य मे आप दोनो ही भगवान् शम्भु के आत्मज है। हे नरश्रेष्ठो ! आप दोनो को भगवान् शम्भु की आराधना करनी चाहिए ॥ ११३—११४ ॥ परम श्रेष्ठ आप दोनो यहाँ पर मेरा क्या

हृदय है यह बोलिए। वृषभध्वज की आराधना के लिए आप दोनों का प्रयोजन है। जो उसका निमित्त है वह सिद्ध हो गया है यही चिन्तन कीजिए ॥ ११५॥ वेताल और भैरव ने कहा—जिस मन्त्र के द्वारा अविलम्ब ही भली भाँति भगवान् शम्भु की आराधना की गई है। हे महामुने ! वह हमारे ऊपर अवनी (पृथ्वी) में प्रसन्नता को प्राप्त होंगे—यही हमको आप बतलाइए ॥ ११६ ॥ हे मुनि शार्दूल ! जिस रीति से हम आराधना करें—जो मन्त्र है और जैसा भी क्रम है—यह सभी आप उत्तर रूप में बताने के लिये योग्य होते हैं ॥ ११७ ॥ जिस रीति से आपके उपदेश से शीघ्र ही हर को प्राप्त कर लेवें। हे मुनिश्रेष्ठ ! आप अनुशासन कीजिए। हम दोनों आपके प्रति प्रणत हैं ॥११८॥

प्रसन्न एव भवतोर्वृषकेतु सहोमया ।
नचिरात् स्वयमेवात्र प्रसाद च समेष्यति ॥११९
सर्वैर्देवगणै सार्धं सभार्यो वृषभध्वज ।
आकाशमार्गेणायात पालयन स्वसुतौ गृहात् । १२०
किन्तु मानुपदेहो वामधिवास्य तपोव्रतं ।
स्वयन्नेष्यति कलास गाणपत्ये नियोज्य वाम् ॥१२१
अह चाप्युपदेक्ष्यामि यथा भर्गं युवा द्रुतम् ।
प्राप्स्यथ पार्वतीपुत्रावेकाग्र शृणुत तु तत् ॥१२२
चिरात् प्रसीदति ध्यानग्नचिराद् ध्यानापूजनात् ।
तस्माद् ध्यान पूजन च कथयाम्यद्य तत्त्वत ॥१२३
तेजोमय सदा शुद्धो ज्ञानामृतविवर्धित ।
जगन्मयश्चिदानन्द शौरिब्रह्मस्वरूपधृक ॥१२४
महादेवो महामूर्तिर्महायोगयुत सदा ।
जगन्ति तस्य रूपाणि तानि को गदितु क्षम ॥१२५
किन्तु यैरिह रूपैस्तु विचरत्येष शकर ।

तेषां यन्मे ज्ञानगम्यं तदभीष्टं निगदामि वाम् ॥१२६

वसिष्ठजी ने कहा—आप दोनों के ऊपर भगवान् वृषकेतु उमा-देवी के सहित प्रसन्न ही हैं। यहां पर स्वयं ही शीघ्र ही प्रसाद को प्राप्त हो जायेंगे ॥११६॥ समस्त देवगणों के साथ अपनी भार्या के साथ वृषध्वज गृह से अपने पुत्रों का पालन करते हुए आकाश के मार्ग के द्वारा समागत हैं ॥१२०॥ किन्तु आपके मनुष्य के देह का अधिवासन करके अर्थात् तपो व्रतों से संस्कार करके स्वयं ही कैलास पर ले जायेंगे। और गाणपत्य पराम्नाय दोनों का नियोजन करेंगे ॥ १२१ ॥ और मैं भी उपदेश कर दूंगा। जिससे आप दोनों ही शीघ्र ही भर्ग को प्राप्त कर लेंगे। हे पार्वती पुत्री ! उसे एकाग्र मन से श्रवण कीजिए ॥१२२॥ ध्यान से चिरकाल में प्रसन्न होते हैं और शीघ्र ध्यान पूजन से प्रसन्न होते हैं। इस कारण से आज तात्त्विक रूप से ध्यान और पूजन बतलाता हूं ॥ १२३ ॥ वे तेज से परिपूर्ण हैं—सदा शुद्ध स्वरूप हैं—ज्ञानामृत से विवर्धित हैं—जगत् से परिपूर्ण हैं—चित् (ज्ञान) और आनन्द रूप हैं—शौरि और ब्रह्मा के स्वरूप को धारण करने वाले हैं ॥ १२४ ॥ महादेव—महामूर्ति और सदा महान् योग से संयुत हैं—ये सम्पूर्ण जगत् उनके ही स्वरूप हैं उनका कथन करने में कौन समर्थ है ॥१२५॥ किन्तु जिन रूपों से ये भगवान् शङ्कर विचरण किया करते हैं उनमें से जो मेरे ज्ञान के द्वारा गम्य है उसमें जो भी अभीष्ट है आप दोनों को मैं कहता हूं ॥१२६॥

प्रथमं शृणुतं मन्त्रं ततोऽनुध्यानगोचरम्।
ततः क्रमं तु पूजाया क्रमाद् वृत्तं नरर्षभौ ॥१२७
समस्तानां स्वराणां तु दीर्घा ज्ञेयाः सबिन्दुकाः।
भ्रलुशून्या सार्धचन्द्रा उपान्तेनाभिसंहिता ॥१२८
एभिः पंचाक्षरैर्मन्त्रं पंचवक्त्रस्य कीर्तितम्।
क्रमात् सम्मदसन्दोह-नादगौरत्र-संज्ञकाः ॥१२९

रुद्र-भिषग्वर दोनों अश्विनी कुमार—देवमाता अदिति—स्वाहा-लक्ष्मी—सरस्वती ॥१०६—११२॥

कीर्तिर्लक्ष्मीर्धृ ति श्रीश्च सिनीवाली कुहूस्तथा ।
दितिश्च सुरसा चैव विनता कद्रूरेव च ॥११३
देवपत्न्यश्च या. प्रोक्ता देवमातर एव च ।
सर्वास्त्वामभिषिञ्चन्तु सिद्धाश्चाप्सरसा गणा ॥११४
नक्षत्राणि मुहूर्ताश्चा पक्षाहोरात्रसन्धय ।
सवत्सरा निमेषाश्च कला. काष्ठा क्षणा लवा. ॥११५
सर्वे त्वामभिषिञ्चन्त कालस्यावयवस्तथा ।
वैमानिका सुरगणा मनव सागरै. सह ॥११६
सरितश्च महानागा नागाः किंपुरुषास्तथा ।
वैखानसा महाभागा द्विजा वैहायसाश्च ये ॥११७
सप्तर्षय सदाराश्च ध्रुवस्थानानि यानि तु ।
मरीचिरत्रि पुलह पुलस्त्यः क्रतुरङ्गिराः ॥११८
भृगु सनत्कुमारश्च सनकश्च सनन्दन. ।
सनातनश्च दक्षश्च जैगीषव्योऽभिनन्दन. ॥११९

कीर्ति—लक्ष्मी—धृति—श्री—सिनी वाली—कुहू—दिति—सुरसा—विनता—कद्रू—जो देव पत्नियाँ कही गयी हैं वे और देव माताएँ—सिद्ध और अप्सराओं के गण सब आपका अभिषिञ्चन करें ॥ ११३—११४ ॥ नक्षत्र—मुहूर्त—पक्ष—अहोरात्र— सन्धि—सम्वत्सर—निमेष—कला—काष्ठा—क्षण—लव ये काल के सब अवयव आपका अभिषिञ्चन करें । वैमानिक—अर्थात् विमानों पर संस्थित रहने वाले सुरों का समुदाय—सागरों के सहित मनुगण—सरिताएँ—महानाग—नाग—किम्पुरुष—वैखानस—महाभाग द्विज और जो वैहायस हैं—अपनी दाराओं के साथ सप्तर्षि गण—जो ध्रुव में स्थान वाले हैं—मरीचि—अत्रि—पुलह—पुलस्त्य क्रतु—अंगिरा—

भृगु—सनत्कुमार—सनक—सनन्दन-दक्ष—जैबीगव्यअभिनन्दन॥११५
११६।११७।११८।११९॥

एकतश्च द्वितश्चैव त्रितो जावालिकाश्यपौ ।
दुर्वासा दुर्विनीतश्च कण्व कात्यायनस्तथा ॥१२०
मार्कण्डेयो दीर्घतमा शुनःशेफो विदूरथ ।
और्व संवर्तकश्चैव च्यवनोऽत्रि पराशर ॥१२१
द्वैपायनो यवक्रीतो देवरात सहात्मज ।
एते चान्ये च बहवो वेदव्रतपरायणा ॥१२२
सशिष्यास्तेऽभिषिञ्चन्तु सदाराश्च तपोधना ।
पर्वतास्तरवो नद्य पुण्यान्यायतनानि च ॥१२३
प्रजापति क्षितिश्चैव गावो विश्वस्य मातर ।
वाहनानि च दिव्यानि सर्वे लोकाश्चराचरा ॥१२४
अग्नय पितरस्तारा जीमूता खं दिशा जलम् ।
एते चान्ये च बहव पुण्यसंकीर्तना शुभा ॥१२५
तोयैस्त्वामभिषिञ्चन्तु सर्वोत्पातनिबर्हणं ।
इत्येव शुभदैरेतैर्दिव्यमन्त्रैस्तथापरं ॥१२६

एक-दो और तीन—जावालि—कश्यप—दुर्वासा—दुर्विनीत—कण्व—कात्यायन—मार्कण्डेय—दीर्घतमा—शुनःशेफ- विदूरथ—और्व—संवर्तक—च्यवन—अत्रि—पराशर—द्वैपायन—यवक्रीत—देवरात—सहात्मज—ये और अन्य जो भी वेद व्रत में परायण हैं वे अपने शिष्यों के सहित और अपनी दाराओं के साथ तप के ही धन वाले आपका अभिषिञ्चन करें । पर्वत—वृक्ष—नदियाँ और परम पुण्य आयतन। प्रजापति—क्षिति—गौयें—विश्व की मातायें – दिव्य वाहन—सब लोक चर और अचर—अग्नियाँ—पितर—तारा—जीमूत—आकाश—दिशायें—जल—ये और अन्य बहुत से पुण्य संकीर्तन वाले तथा शुभ मद उत्पातों के निबर्हण करने वाले जलों के द्वारा आपका अभिषिञ्चन

करे । इस प्रकार से इन शुभ प्रदाता दिव्य मन्त्रों के द्वारा तथा दूसरों के द्वारा अभिषेक करे ।।१२०—१२६।।

सोरैर्नाराणं रौद्रैर्ब्रह्मशक्रसमुद्भवं ।
अपोहिष्ठा हिरण्येति सम्भवेति सुरेति च ।।१२७
मानस्तोकेति मन्त्रेण गन्धद्वारेत्यनेन च ।
सर्वमंगलमांगल्ये श्रीश्च ते ग्रहयोगिभि. ।।१२८
इत्येव स्नानमासाद्य गात्रमावृत्य कम्वलं ।
सर्वमंगलमन्त्रेण वस्त्र कार्पासक धियात् ।।१२६
आचम्य च ततो देवान् गुरु विप्राश्च पूजयेत् ।
ध्वजच्छत्र चामर च घण्टा चाश्वान् गजास्तथा ।।१३०
मन्त्र जप्त्वा धारयेत् तु ततो गच्छेद्धुताशनम् ।
तत्र गत्वा वह्निमध्ये वह्नेः श्रीर्वीक्ष्य पार्थिव. ।।१३१
निमित्तान्यनिमित्तानि लक्षयेत् तत्र विन्दुभि. ।
दैवज्ञकञ्चुकयमात्यवन्दिपौरजनैर्वृत ।।१३२
वादित्रघोषैस्तुमलैस्तथा तौर्यत्रिकं शुभै. ।
श्रुत्वा शेषे पुन. शान्तिमाशीर्वाच्य च यं द्विजान् ।।१३३
पूर्णां विधाय विधिवद् दक्षिणा कनकान्विताम् ।
धान्यानि चाय वासांसि दत्त्वा कुर्याद् विसर्जनम् ।।१३४

विप्रगणों का अभ्यर्चन करना चाहिए। फिर ध्वज—छत्र—चामर—घोटा—अश्व—गज का मन्त्र का जप करके धारण करें और इसके अनन्तर हुताशन के समीप गमन करना चाहिए। वहाँ पर जा कर राजा वह्नि व मध्यम वह्नि की श्री का निरीक्षण करे।१३०-१३१। वहाँ पर विद्वानों के द्वारा निमित्तों का और अनिमित्तों को लक्षित करना चाहिए दैवज्ञ (ज्योतिर्विद्) कञ्चुकि—अमात्य—बन्दीजन—पुत्रासीजन से आवृत होते हुए तुमुल वाद्यों का ध्वनियास तथा शुभ तौर्यत्रिक के साथ युक्त होकर शाप में पुनः शान्ति करे और आमी चित्त करके द्विजों को विधिपूर्वक सुवर्ण से युक्त पूर्ण दक्षिणा देवे तथा ग्राम्य और वस्त्र देकर उन सबको विदा करे ॥१३२—१३४॥

ततः शपजलैः सर्वानमात्यादीन पुरोहितः ।
सेचयेच्चतुरङ्गं च बलं चापि सराष्ट्रकम् ॥१३५
एवं कृत्वा नृपः पश्चात् त्रिरात्र संयतो भवेत् ।
मासमैथुनहीनश्च कुर्यान्माङ्गल्यसेवनम् ॥१३६
पुष्यनक्षत्रयवना तु तृतीया यदि लभ्यते ।
तस्यां पूज्या सदा देवी चण्डिका श्रवणे हि ॥१३७
पञ्चालिकाविहाराद्यैः शिशुना कौतुकैस्तथा ।
वैवाहिकेन विधिना माहयेच्चण्डिकां शिवाम् ॥१३८
चतुष्पथेषु सर्वेषु देवदेवीगृहेषु च ।
पताकाभिरलं कुर्यादेवं भुवन्न सीदति ॥१३९
एवं कृत्वा शान्तियागं तथा पुण्याभिषेचनम् ।
चतुरङ्गैः समं राजा भार्याभिस्तु नरैः सह ॥१४०
राज्यमण्डलसंयुक्तः परत्रेह न सीदति ।
नातः परतरो यज्ञो नातः परतरोत्सवः ॥१४१

इसके अनन्तर पुरोहित शाप जल से समस्त अमात्यादिक का सेचन करे। तथा तुरङ्ग का—बल का—राष्ट्र का सेचन करना

चाहिए। इस प्रकार से करके पीछे राजा तीन रात्रि पर्यन्त पूर्ण तया सयम से युक्त होकर रहे। मांस का अशन—मैथुन से रहित रहे और माङ्गल्यो का सेवन करे॥१३५॥१३६॥ यदि पुष्य नक्षत्र से युक्त तृतीया तिथि का लाभ होता है उसमे सदा शङ्करके साथ चण्डिका देवीका अर्चन करना चाहिए।१३७। पान्चायिकी विहार आदिके द्वारा तथा शिशुओं के कौतुको से—वैवाहिक विधि से शिवा चण्डिका का मोहन करना चाहिए ॥१३८॥ समस्त चतुष्पथो (चौराहो) मे और देवो तथा देवियो के मन्दिरो मे पताकाओ को लगाकर उन्हे भूषित करे और ऐसा करता हुआ कभी भी दुख नही पाया करता है ॥१३९॥ इस रीति से शान्तियणा को सुसम्पन्न करके तथा पुष्प का अभिषेचन करके चतुरङ्गो के साथ—भार्याओ और नरो के साथ राज्य मण्डल मे समन्वित यहाँ पर और परलोक मे कभी भी दुखित नही हुआ करता है और न इससे बढा और श्रेष्ठ कोई भी यज्ञ होता है और न इससे उत्तम कोई उत्सव ही हुआ करता है ॥१४०॥१४१॥

नात परतरा शान्तिर्नात. परतर शिवम् ।
अनेनव विधानन नृपतेरभिषेचनम् ॥१४२
युवराज्याभिषक च कुर्याद्राजपुरोहित ।
नृपाभिषेककरणमादौ यदि समाचरेत् ॥१४३
अनेनव विधानेन स्थिर स्यान्नृपतिस्तदा ।
अयं यज्ञ समुद्दिष्ट शक्रार्थं ब्रह्मणा पुरा ।
एव यज्ञ नृप. कृत्वा परत्रह न सीदति ॥१४४

इससे बढ़कर कोई भी शान्ति नही है और इससे अधिक कोई कल्याण एव मङ्गल नही होता है। इस ही विधान से नृप का अभिषेचन होता है। और राजपुरोहित को चाहिए कि इसी विधान से युव राज का अभिषक करे। यदि आदि नृप का अभिषेक का समाचरण करता हो तो इसी विधान से नृप सदा स्थिर होता है। प्राचीन काल

में ब्रह्माजी ने इन्द्रदेव से यही यज्ञ इन्द्र के लिये ही कहा था। इसी भाँति राजा इस यज्ञ को करके यहाँ पर और परलोक में कभी भी दुःख नहीं पाया करता है ॥१४२-१४४॥



## ॥ शक्र ध्वजोत्सव वर्णन ॥

अथातः शृणु राजेन्द्र शक्रोत्थानं ध्वजोत्सवम् ।
यत् कृत्वा नृपतिर्याति न कदाचित् पराभवम् ॥१
रवौ हरिस्थे द्वादश्यां श्रवणेन बिडौजसम् ।
आराधयेन्नृपः सम्यक् सर्वविघ्नोपशान्तये ॥२
राजोपरिचरो नाम वसुनामापरस्तु यः ।
नृपस्तेनायमतुलो यज्ञः प्रावर्तितः पुरा ॥३
प्रावृट्काले च नभसि द्वादश्याममितेतरे ।
पुरोहितो बहुविधैर्वाद्यैस्तूर्यैः समन्वितः ॥४
प्रथमं शक्रकेत्वर्थं वृक्षमामन्त्र्य वर्धयेत् ।
सवत्सरो वाद्यैश्च कृतमङ्गलकौतुकः ॥५
उद्याने देवतागारे श्मशाने मार्गमध्यतः ।
ये जातास्तरवस्तांस्तु वर्जयेद् वासवध्वजे ॥६
बहुवल्लीयुतं शुष्कं बहुकण्टकसंयुतम् ।
कुब्जं वृक्षादनीयुक्तं लताच्छन्नतरुं त्यजेत् ॥७

और्व ने कहा—इसके अनन्तर हे राजेन्द्र ! अतएव आप शक्रोत्थान ध्वजोत्सव का श्रवण कीजिए जिसको सम्पादित करके राजा किसी समय में भी पराभव की प्राप्ति नहीं किया करता है ॥१॥ हरिस्थ रविवार के दिन में श्रवण से युक्त द्वादशी तिथि में राजा को इन्द्रदेव का समाराधन करना चाहिए। इसको भली भाँति करने से सब प्रकार के

विघ्नों की उपशान्ति हुआ करती है ॥२॥ राजो परिचर नाम वाला जिसका वसुनाम दूसरा है। नृप इसे करे। यह पहिले समय में अतुल यज्ञ प्रवृत्त हुआ था ॥३॥ नभ मास में वर्षा ऋतु में द्वादशी तिथि में शुक्ल पक्ष में पुरोहित बहुत प्रकार के बाद्यों और तूर्यों से समन्वित होवे ॥४॥ सबसे प्रथम इन्द्र के केतु के लिये वृक्ष का आमन्त्रित करके उसको वर्धित करना चाहिए। सम्वत्सर और वाधकि मङ्गल कौतुक किया हुआ होवे। उद्यान में—देवता के आगार में—श्मशान में और मार्ग के मध्य में जो भी तरुवर समुत्पन्न होवे उनका वासव ध्वज में वर्जन कर देना चाहिए ॥५॥६॥ जो बहुत वल्लियों से सयुत होवे-शुष्क हो-बहुत से काँटों से समन्वित हो—कुब्ज अर्थात् टेढ़ा हो वृक्ष दलीय युक्त हो तथा लताओं से छन्न तरु हो उसका परित्याग कर देना चाहिए ॥७॥

पक्षिवाससमाकीर्णं कोटरैर्बहुभिर्युतम् ।
पवनानलविध्वस्तं तरुं यत्नेन वर्जयेत् ॥८
नारीसञ्ज्ञाश्च ये वृक्षा अतिह्रस्वा अतिकृशा ।
तान् सदा वर्जयेद् धीरः सर्वदा शक्रपूजने ॥६
अर्जुनोऽप्यश्वकर्णश्च प्रियकोपक एव च ।
औदुम्बरश्च पञ्चैते केत्वर्थे ह्युत्तमा स्मृता ॥१०
अन्ये च देवदार्वाद्या शालाद्यास्तरवस्तथा ।
प्रशस्तास्तु परिग्राह्या नाप्रशस्ता कदाचन ॥११
धृत्वा वृक्षं ततो रात्रौ स्पृष्ट्वा मन्त्रमिमं पठेत् ।
यानि वृक्षेषु भूतानि तेभ्यः स्वस्ति नमोऽस्तु व ॥१२
उपहारं गृहीत्वेमं क्रियतां वासवध्वजम् ।
पार्थिवस्त्वां वरयते स्वस्ति तेऽस्तु नगोत्तम ॥१३
ध्वजार्थं देवराजस्य पूजेयं प्रतिगृह्यताम् ।
ततोऽपरेऽह्नि तं छित्त्वा मूलमष्टाङ्गुरा पुन ॥१४

जो वृक्ष पक्षियों के निवास से समाकीर्ण हो अर्थात् जिस पर बहुत से पक्षियों के घोंसले होवें—जो बहुत से कोटरों से समन्वित होवें—जो वायु और अग्नि से विध्वस्त हो गया हो ऐसे तरु का यत्न-पूर्वक वर्जित कर देवे। ८। जिन वृक्षों का नाम नारी वाला हो—जो अत्यन्त छोटा हो—जो बहुत ही कृश होवें—ऐसे इन सभी वृक्षों का धीर पुरुष इन्द्र के पूजन में सदा ही वर्जन कर देवे। ९। अर्जुन—अश्वकर्ण—प्रिय कोपक—और उदुम्बर—ये पाँच वृक्ष केतु के लिये उत्तम बताये गये हैं॥ १०॥ और अन्य देवदारु आदि तथा साल आदि वृक्ष जो भी प्रशस्त हैं उनका परिग्रहण करना चाहिये और जो अप्रशस्त हैं उनको कभी भी ग्रहण न करे॥ ११॥ वृक्ष को पकड़ करके रात्रि में स्पर्श करके इस निम्न कथित मन्त्र का पाठ करना चाहिए—जो प्राणी वृक्षों पर हैं उनके लिये कल्याण होवे और आपको नमस्कार है। यह उपहार ग्रहण करके इन्द्र की ध्वजा को करें। राजा आपका वरण करता है। हे नगोत्तम! आपका कल्याण होवे॥ १२—१३॥ देवराज इन्द्र की ध्वजा के लिए इस पूजा का परिग्रहण करिए। इसके अनन्तर दूसरे दिन में उसका छेदन करके फिर आठ अंगुल मूल का ग्रहण करे। १४।

जले क्षिपेत् तथाग्रस्य छित्वैव चतुरंगुलम्।
ततो नीत्वा पुरद्वारं केतुं निर्माय तत्र वै॥१५
शुक्लाष्टम्यां भाद्रपदे केतुं वेदीं प्रवेशयेत्।
द्वाविंशद्धस्तमानस्तु अधमः केतुरुच्यते॥१६
द्वात्रिंशत् तु ततो ज्यायान् द्वाचत्वारिंशदेव च।
ततोऽधिकः समाख्यातो द्वापञ्चाशत् तथोत्तमः॥१७
कुमार्यः पञ्च कर्तव्या शक्रस्य नृपसत्तम।
शालमय्यस्तु ताः सर्वा अपरा शक्रमातृका॥१८
केतोः पादप्रमाणेन कार्या शक्रकुमारिका।
मातृकार्धप्रमाणा तु मन्त्रिहस्तद्वयं तथा॥१९

एवं कृत्वा कुमारीश्च मातृका केतुमेव च ।
एकादश्यां सिते पक्षे यष्टिं तामधिवासयेत् ॥२०
अधिवास्य ततो यष्टिं गन्धद्वारादिमन्त्रकैः ।
द्वादश्यां मण्डलं कृत्वा वसावं विस्तृतात्मकम् ॥२१

तथा आग की ओर में चार अंगुल का छेदन करके उस जल में प्रक्षिप्त कर देवे। फिर पूर्व के द्वार पर ले जाकर वहाँ पर केतु का निर्माण करके भाद्रपद मास में शुक्ल पक्ष की अष्टमी तिथि में केतु का वेदी प्रवेश करना चाहिए। बाईस हाथ के मान वाला केतु अधम कहा जाता है ॥१५—१६॥ बत्तीस हाथ के मान वाला उससे ज्येष्ठ होना है। बयालीस हाथ के मान वाला भी होता है। इससे भी अधिक बावन हाथ के मान वाला उत्तम कहा गया है।१७। हे नृपश्रेष्ठ! इन्द्र की पाँच कुमारियाँ करनी चाहिएँ। वे सब काष्ठमयी होवें और दूसरी शक्रमातृकाएँ होनी चाहिए॥ १८॥ केतु के पाद के प्रमाण से ही शक्र कुमारिकाएँ करनी चाहिए। मातृका के अर्ध प्रमाण वाला तथा मन्त्री के दो हाथ करे। इस रीति से कुमारियों की रचना करके और मातृका तथा केतु को करके एकादशी तिथि में शुक्लपक्ष में उस यष्टि को अधिवासित न करे॥ १९—२०॥ फिर यष्टि का अधिवासन करके जो 'गन्ध द्वारा' आदि मन्त्रों के द्वारा किया जाना चाहिए। द्वादशी तिथि में विस्तृतात्मक वासव मण्डल करे।२१।

अच्युतं पूजयित्वा तु शक्रं पश्चात् प्रपूजयेत् ।
शक्रस्य प्रतिमां कुर्यात् काञ्चनीं दारवीं च वा ॥२२
अन्यतैजससम्भूतां सर्वाभावे तु मृन्मयीम् ।
तां मण्डलस्य मध्ये तु पूजयित्वा विशेषतः ॥२३
ततः शुभे मुहूर्ते तु केतुमुत्थापयेन्नृप ।
वज्रहस्त सुरारिघ्न बहुनेत्र पुरन्दर ।
क्षेमार्थं सर्वलोकानां पूजां प्रतिगृह्यताम् ॥२४
एह्येहि सर्वामरसिद्धसंघैरभिष्टुतो वज्रधरामरेश ।

समुत्थितस्त्व श्रवणाद्यपादे गृहाण पूजां भगवन्नमस्ते ॥२५
एवमुक्तस्तन्त्रोक्तैर्दहनप्लवनादिभि ।
इति मन्त्रेण तन्त्रेण नाना नैवेद्यवेदनै ॥२६
अपूपं पायसं पानैर्गुडैर्नानाभिरेव च ।
भक्ष्यैर्भोज्यैश्च विविधं पूजयेच्छ्रीविवृद्धये ॥२७

भगवान् अच्युत का अर्चन करके पीछे शक्रदेव का पूजन करना चाहिए। इन्द्रदेव की प्रतिमा का निर्माण सुवर्ण के द्वारा अथवा काष्ठ के द्वारा करना चाहिए ॥ २२ ॥ अन्य किसी उत्तम धातु के द्वारा निर्माण करावे अथवा सबके अभाव में मृत्तिका से परिपूर्ण करे। उस प्रतिमा को मण्डप के मध्य में स्थापित करके विशेष रूप से अर्चन करे ॥ २३ ॥ इसके अनन्तर किसी परम शुभ मुहूर्त में राजा केतु को उत्थापित करे। हे पुरन्दर ! आपके हाथ में वज्र धारण किए हुए हैं आप असुरों के हनन करने वाले हैं—आपके बहुत नेत्र हैं। समस्त लोकों के कल्याण करने के लिये यह पूजा ग्रहण कीजिए ॥ २४ ॥ हे अमरों के स्वामिन ! आप वज्र के धारण करने वाले हैं और सभी देवगणों के द्वारा अभिष्टुत हैं आप यहाँ पर आगमन कीजिए—यहाँ पदार्पण करिए। आप श्रवण के आद्य पाद में समुत्थित हुए हैं—आप इस पूजा का ग्रहण कीजिए। हे भगवन् ! आपकी सेवा में नमस्कार समर्पित है ॥ २५ ॥ इस रीति से उक्त तन्त्रों में वर्णित दहन और प्लवन आदि के द्वारा इस मन्त्र से और तन्त्र से तथा अनेक नैवेद्यों के निवेदनों से—अपूपों से—पायस से—पान—गुड़ और अनेक तरह के भक्ष्यों से—भोज्यों से श्री की विशेष वृद्धि के लिए पूजा करनी चाहिए ॥२६—२७॥

घटे तु दशदिक्पालान् ग्रहांश्च परिपूजयत् ।
साध्यादीन् सकलान् देवान् मातृः सर्वा अनुक्रमात् ॥२८
ततः शुभे मुहूर्ते तु ज्ञानी बर्धकिसंयुत ।
केतूत्थापनभूमिं तु यत्नवेद्यास्तु पश्चिमे ॥२९

विप्रैः पुरोहितैः सार्धं गच्छेद्राजा सुमङ्गलैः ।
रज्जुभिः पञ्चभिर्बद्धं यन्त्रश्लिष्टं समातृकम् ॥३०
कुमारीभिस्तु संयुक्तं दिक्पालानां च पट्टकैः ।
बृहद्भिरतिकान्तैश्च नानाद्रव्यैः सुपूरितैः ॥३१
यथावर्णैर्यथादेशे योजितैर्वस्त्रवेष्टितैः ।
युक्तं तं किङ्किणीजालैर्बृहद्घण्टौघचामरैः ॥३२
भूषितं मकुरैरुच्चैर्माल्यैर्बहुविधैस्तथा ।
बहुपुष्पैः सुगन्धैश्च भूषितं रत्नमालया ॥३३
चित्रमाल्याम्बरैश्चैव चतुर्भिरपि तोरणैः ।
उत्थापयेन्महाकेतुं राजकीयैः शनैः शनैः ॥३४
तमुत्थाय महाकेतुं पूजितं मण्डलान्तरे ।
प्रतिमां तां नयेन्मूलं केतोः शक्रं विचिन्तयन् ॥३५

घट में दिक्पालों और ग्रहों का अर्चन करे। अनुक्रम से आद्य आदि समस्त देवों का और सब मातृकाओं का पूजन करना चाहिए। इसके अनन्तर किसी शुभ मुहूर्त में वर्धकि से समन्वित ज्ञानी यज्ञ वेदी के पश्चिम में केतुमूलायन की भूमि में विप्रों और पुरोहितों के साथ राजा गमन करे। सुमङ्गल पाँच रज्जुओं से सुबद्ध—यन्त्र में शिलष्ट—मातृकाओं के सहित—कुमारियों से संयुक्त और दिक्पालों के पदकों से युत—बृहत् अतिकान्त सुपूरित अनेक द्रव्यों से यथा वर्ण और यथा देश में वस्त्र से वेष्टित किये हुए योजितों से युक्त उसको जो किङ्किणी के जालों से तथा बड़े घण्टाओं से और चामरों से भूषित है—मुकुरों से उच्च- माल्यों से बहुत प्रकार के सुगन्धित बहुत से पुष्पों से भूषित तथा रत्नों की माला से अमङ्गल अद्भुत—अद्भुत माल्यों और अम्बरों से तथा चारों तोरणों से राजकीयों के द्वारा धीरे-धीरे महाकेतु को उत्थापित करे। मण्डलान्तर में पूजित उस महाकेतु को उठाकर इन्द्रदेव का चिन्तन करते हुए उस प्रतिमा को केतु के मूल में ले आवे ॥२८-३५॥

यजेत् न पूर्ववत् तत्र शची मातलिमेव च ।
जयन्त तनय तस्य वज्रमैरावतं तथा ॥३६
ग्रहांश्चाप्यथ दिक्पालान् नर्वाश्च गणदेवता ।
अपृथक् पूजयेत् नु बलिभिः पायसादिभिः ॥३७
पूजितानां च देवानां सततं होमं समाचरेत् ।
होमान्ते तु बलिं दद्यात् वासवाय महात्मने ॥३८
तिलं घृत चाक्षत च पुष्प दूर्वां तथैव च ।
एतैस्तु जुहुयात् देवान् स्वैः स्वैर्मन्त्रैर्नरोत्तम ॥३९
ततो होमावसाने तु भोजयेद् ब्राह्मणानपि ।
एव सम्पूजयेन्नित्य सप्तरात्र दिने दिने ॥४०
ब्राह्मणैः सहितो राजा वेदवेदाङ्गपारगैः ।
सर्वत्र शक्रपूजायां यजेत् परिकीर्तितः ॥४१
त्रातारमिति मन्त्रोऽयं वासवस्य प्रियः परः ।
एवं कृत्वा दिवाभागे शक्रोत्थापनमादितः ॥४२

वहाँ पर पूर्व की ही भाँति उसका यजन करे तथा शची—मातलि—उसके पुत्र जयन्त और ऐरावत का भी अर्चन करना चाहिए ॥ ३७ ॥ ग्रहों का—दिक्पालों का—सर्पों का—गणदेवों का अलगों में—बलियों के द्वारा और पायस आदि से पूजन करना चाहिए ॥३७॥ अर्चन किये हुए देवों का निरन्तर होम का समाचरण करे । होम के अन्त में बलि देने को महात्मा वासव के लिये देनी चाहिए ॥ ३८ ॥ हे नरोत्तम ! तिल—घृत—अक्षत—पुष्प—दूर्वा—इनके द्वारा अपने-अपने मन्त्रों से देवों का हवन करना चाहिए ॥ ३६ ॥ इसके उपरान्त होम के अन्त में ब्राह्मणों को भोजन करावे । इसी रीति से सात रात्रि पर्यन्त दिन-दिन में नित्य भली भाँति अर्चन करना चाहिए ॥ ४० ॥ वेदों और वेदाङ्ग शास्त्रों के पारगामी विद्वान ब्राह्मणों के सहित राजा सर्वत्र इन्द्र की पूजा में कीर्तित किया गया है ॥ ४१ ॥ 'त्रातारम्'

इन्द्र का परम प्रिय है। इस प्रकार से करके दिवा के भाग मे शक्र का उत्थापन करे ॥४२॥

श्रवणर्क्षयुतायां तु द्वादश्यां पार्थिवः स्वयम् ।
अन्तपादे भरण्यां तु निशि शक्रं विसर्जयेत् ॥४३
सुप्तेषु सर्वलोकेषु यथा राजा न पश्यति ।
षण्मासान्मृत्युमाप्नोति राजा दृष्ट्वा विसर्जनम् ॥४४
शक्रस्य नृपशार्दूल तस्मान्नेक्षेत तन्नृपः।
विसर्जनस्य मन्त्रोऽयं पुराविद्भिरुदीरितः ॥४५
सार्धं सुरासुरगणैः पुरन्दरः शतक्रतोः ।
उपहारं गृहीत्वेम महेन्द्रध्वज गम्यताम् ॥४६
सूतके तु समुत्पन्ने वारे भौमस्य वा शनेः ।
भूमिकम्पादिकोत्पाते वासवं न विसर्जयेत् ॥४७
उत्पाते सप्तरात्रं तु तथोपप्लवदर्शने ।
व्यतीत्य शनिभौमौ च ह्यन्यर्क्षेऽपि विसर्जयेत् ॥४८
सूतके स्वयं संप्राप्ते व्यतीते सूतके पुनः ।
यस्मिन तस्मिन् दिने चैव सूतकान्ते विसर्जयेत् ॥४९

श्रवण नक्षत्र से युक्त द्वादशी तिथि मे राजा स्वयं भरणी के अन्तिम चरण मे रात्रि मे शक्र का विसर्जन करना चाहिए ॥ ४३ ॥ समस्त लोगों के सुप्त हो जाने पर जैसे राजा देखता है। राजा विसर्जन को देखकर छै मास मे मृत्यु को प्राप्त हो जाता है। हे नृप शार्दूल ! इस कारण से नृप शक्र का विसर्जन नहीं देखे। पुरावेत्ताओं के द्वारा विसर्जन का यह मन्त्र कहा गया है ॥ ४४—४५ ॥ सुर—असुर गणो के साथ पुरन्दर शत क्रतुका इस उपहार का ग्रहण कर है महेन्द्रध्वज ! गमन कीजिए ॥ ४६ ॥ सूतक के उत्पन्न होने पर भौम अथवा शनिवार मे—भूकम्प आदि उत्पात के आने पर वासव का विसर्जन नहीं करना चाहिए ॥ ४७ ॥ उत्पात होने पर तथा उपप्लव के दर्शन होने पर

सात रात्रि को व्यतीत करके तथा शनिवार और भौमवार को छोड़कर अन्य नक्षत्र में भी विसर्जन कर देना चाहिए ॥ ४८ ॥ सूत के अप्राप्त हो जाने पर सूतक के अन्त में जिस किसी भी दिन में विसर्जन कर देवे ॥४६॥

तथा केतुं नृपो रक्षेत् पतन्ति शकुना यथा ।
न केतौ नृपशार्दूल यावन्नहि विसर्जनम् ॥५०
शनैः शनैः पातयत् तु यथोत्थापनमादितः ।
कृतं तथा यथा भग्ने केतौ मृत्युमवाप्नुयात् ॥५१
विसृष्टं शक्रकेतुं तु सालङ्कारं तदा निशि ।
क्षिपेदनेन मन्त्रेण स्वगाधे सलिले नृप ॥५२
तिष्ठ केतो महाभाग यावत् संवत्सरं जले ।
भवाय सर्वलोकानामन्तराय विनाशक ॥५३
उत्थापयेत् तूर्यरवैः सर्वलोकस्य वै पुरः ।
रहो विसर्जयेत् केतुं विशेषो यः प्रपूजने ॥५४
एवं यः कुरुते पूजां वासवस्य महात्मनः ।
स चिरं पृथिवीं भुक्त्वा वासवं लोकमाप्नुयात् ॥५५
न तस्य राज्यं दुर्भिक्षं नाधयो व्याधयः क्वचित् ।
स्यास्यन्ति मृत्युर्नाकाले जनानां तत्र जायते ॥५६
तत्तुल्यः कोऽपि नान्योऽस्ति प्रियः शक्रस्य पार्थिव ।
तस्य पूजा सर्वपूजा केशवाद्याश्च तद्गताः ॥५७
सकलकलुषहारि व्याधिदुर्भिक्षनाशं
सकलभवनिवेश सर्वसौभाग्यकारि ।
सुरपतिगृहगामिर्वार्चनं शक्रकेतोः
प्रतिशरदमनेकैः पूजयेच्छ्रीविवृद्धयै ॥५८

राजा के द्वारा उसी भाँति केतु की रक्षा करनी चाहिए जिससे हे नृप शार्दूल ! केतु पर शकुन पतन न करें जब तक उसका विसर्जन

न होवे ॥५०॥ जिस प्रकार से आदि से उत्थापन होवे धीरे-धीरे पातन करना चाहिये। केतु के भग्न होने पर मृत्यु की प्राप्ति होती है ॥५१॥ हे नृप ! अलङ्कारों के सहित विसर्जन किये हुए शक्र केतु को रात्रि मे अगाध जल मे निम्न वर्णित मन्त्र के द्वारा प्रक्षिप्त कर देवे ॥५२॥ हे महाभाग केतो ! आप विघ्नों के विनाश करने वाले हैं। समस्त लोकों के भव के लिये आप जब तक सम्वत्सर होवे जल मे स्थित रहें ॥५३॥ समस्त लोकों के आगे तूर्य की ध्वनि के साथ उत्पादन करे और एकान्त में केतु का विसर्जन करना चाहिए। यही पूजन मे विशेषता है ॥५४॥ इस रीति से महात्मा वासव की जो पूजा किया करता है वह बहुत समय तक पृथ्वी का उपयोग करके अन्त मे वासव (इन्द्र) के लोक की प्राप्ति किया करता है ॥५५॥ उसके राज्य मे कभी दुर्भिक्ष नही हुआ करता है और कही पर भी व्याधियाँ तथा आँधियाँ नही होती हैं तथा मनुष्यो की अकाल मे कभी मृत्यु भी नही हुआ करती है ॥५६॥ हे पार्थिव ! उसके समान अन्य कोई भी इन्द्रदेव का प्रिय नही होता है। उसकी पूजा सब की ही पूजा है। भगवान् केशव आदि वहाँ पर ही सब विराजमान रहा करते हैं ॥५७॥ समस्त कलुषों का अपहरण करने वाला-व्याधि और दुर्भिक्ष का नाशक—सकल भवों का निवेश—सब प्रकार के सौभाग्य का सम्पादन करने वाला—शक्र केतु का सुरपति के गृह की वाणियों से वाचन प्रिय शरत्काल मे अनेकोपचारों के द्वारा श्री वृद्धि के लिये पूजन करना चाहिए ॥५८॥



## ॥ राजा के पालनीय नियमादि ॥

ज्येष्ठ दशहरायां तु विष्णोरिष्टि नृप श्रृणु।
येन वा विधिना कुर्यादिष्टि विष्णोर्नृपः सदाः ॥१

प्रत्यब्दं पार्थिवः कुर्यात् प्रतिमां काञ्चनीं हरेः ।
अन्यतेजोमयीं वापि दारवीं वा शिलामयीम् ॥२
तां प्रतिष्ठाप्य विधिना मानोन्मानैस्तु शिल्पिभिः ।
प्रतिष्ठां विधिवत् तस्याः कुर्याद् विप्रैः पुरोहितैः ॥३
तां संस्थाप्य सुरागारे स्वयं वा यत्नतः कृते ।
वासुदेवस्य बीजेन पूर्वोक्तविधिना तथा ॥४
सर्वोपचारैर्भक्त्या तु वासुदेवं प्रपूजयेत् ।
पूजान्ते संस्कृते वह्नौ कुण्डमध्ये स्थितो द्विजः ॥५
आज्यैः सहस्रं जुहुयादाहुतीनां हरेः प्रियम् ।
सपूज्य वासुदेवं तु होमं कृत्वा ततो द्विजः ॥६
नृपस्यानुमते तां तु प्रतिमां मण्डलं नयेत् ।
प्रतिमायाः कपोलौ द्वौ स्पृष्ट्वा दक्षिणपाणिना ॥७

और्व ने कहा—हे नृप ! ज्येष्ठ मास के दशहरा में भगवान् विष्णु की इष्टि के विषय में अब आप श्रवण कीजिये जिस विधि से नृप को सदा भगवान् विष्णु की इष्टि करनी चाहिए ॥१॥ प्रतिवर्ष राजा को भगवान् हरि की सुवर्ण की प्रतिमा का निर्माण कराना चाहिए अथवा किसी अन्य उत्तम धातु के द्वारा बनवावे या काष्ठ की अथवा शिला मयी प्रतिमा की रचना करानी चाहिए ॥२॥ शिल्पियों के द्वारा उसका निर्माण करावे और मानोन्मानों से उसकी विधि के साथ प्रतिष्ठा करे। विप्रों और पुरोहितों के द्वारा विधि-विधान के साथ उसकी प्रतिष्ठा करनी चाहिए ॥ ३ ॥ उसकी संस्थापना किसी देवालय में करावे या स्वयं द्वारा निर्मित देवालय में करे। पूर्व में वर्णित विधि से वासुदेव के बीज से सभी उपचारों के द्वारा भक्ति के द्वारा भक्ति के साथ वासुदेव भगवान् का अभ्यर्चन करे। पूजा के अन्त में संस्कार किये हुए अग्नि में जो कि कुण्ड के मध्य में स्थित होवे फिर द्विज घृत से हरि भगवान् की प्रिय एक सहस्र आहुतियों से हवन करे। द्विज भली भाँति

वासुदेव का पूजन करके फिर होम करे ॥४॥५॥६॥ नृप की अनुमति से उस प्रतिमा को मण्डल मे ले जावे। प्रतिमा के दोनों कपोलो का दाहिने हाथ से स्पर्श करना चाहिए ॥७॥

प्राणप्रतिष्ठा कुर्वीत तस्या देवस्य वै हरे ।
कृताया तु प्रतिष्ठाया प्राणाना नृपसत्तम ॥८
विष्णुप्राणास्ता प्रतिमामायान्ति नियत स्वयम् ।
प्राणेष्वथागतेष्वस्या देवत्व नियत भवेत् ॥९
अकृताया प्रतिष्ठाया प्राणाना प्रतिमासु च ।
यथापूर्वं तथाभाव स्वर्णादीना न विष्णुता ॥१०
अन्येषामपि देवाना प्रतिमास्वपि पार्थिव ।
प्राणप्रतिष्ठा कर्तव्या तस्या देवत्वसिद्धये ॥११
सुवर्ण तु सुवर्णं स्याच्छिला दारु तथा शिला ।
अन्यच्च स्वस्वरूप स्यात् प्राणस्थानमृते सदा ॥१२
वासुदेवस्य बीजेन तद विष्णोरित्यनेन च ।
तथैवाङ्गाङ्गिमन्त्राभ्या प्रतिष्ठामाचरेद्धरे. ॥१३
तथैव हृदयेऽङ्गुष्ठ दत्वा शश्वच्च मन्त्रवित् ।
एभिर्मन्त्रैः प्रतिष्ठाप्य हृदयऽपि समाचरेत् ॥१४

*उस प्रतिमा मे हरिदेव का प्राण प्रतिष्ठा करे। हे नृपश्रेष्ठ !* प्राणो की प्रतिष्ठा के करने पर भगवान् विष्णु के प्राण नियत रूप से उस प्रतिमा मे आ जाया करते हैं। प्राणो के समागत हो जाने पर इस प्रतिमा मे नियत रूप से देवत्व हो जाया करता है ॥ ८—९ ॥ प्राणों की प्रतिष्ठा के न करने पर प्रतिमाओ मे जैसा पहिले भाव होता है वैसा ही स्वर्ण आदि का भाव बना रहता है और उनमे विष्णु का भाव नहीं होता है ॥ १० ॥ हे पार्थिव ! अन्य देवो की भी प्रतिमाओ मे भी प्राण प्रतिष्ठा करनी चाहिए तभी उसमें देवत्व की सिद्धि हुआ करती है ॥ ११ ॥ प्राण स्थान के बिना सदा सुवर्ण सुवर्ण ही रहता

है—शिला शिला है और काष्ठ केवल काष्ठ ही रहा करता है। सभी अपने ही स्वरूप में रहते हैं ॥१२॥ वासुदेव के बीज से— तद्विष्णो' इत्यादि से तथा अङ्ग—अङ्गी मन्त्रों के द्वारा भगवान् हरि की प्रतिष्ठा का समाचरण करना चाहिए ॥ १३ ॥ इसी भाँति मन्त्रों के ज्ञान रखने वाला हृदय में निरन्तर अंगुष्ठ को देकर इन मन्त्रों के द्वारा प्रतिष्ठा करके हृदय में भी समाचरण करे ॥ १४ ॥

अस्यै प्राणाः प्रतिष्ठन्तु अस्यै प्राणाः क्षरन्तु च ।
असौ देवत्वसंख्यायै स्वाहेति यजुरुच्चरन् ॥१५
अङ्गमन्त्रैरङ्गिमन्त्रैर्वेदिकैरित्यनेन च ।
प्राणप्रतिष्ठा सर्वत्र प्रतिमासु समाचरन् ॥१६
प्रतिमापूजनं कुर्यादात्मन्यपि च मन्त्रवित् ।
प्राणप्रतिष्ठां प्रथमं पूजाभावविशुद्धये ॥१७
अस्मिन् प्राणप्रतिष्ठा तु प्रतिमापूजनादृते ।
न कश्चित् तु बुधः कुर्यात् कृत्वा मृत्युमवाप्नुयात् ॥१८
विष्णोरिष्टिमिमां कृत्वा दशम्यां पार्थिवाधम ।
तस्यामेव तु पर्णायां प्रतिमां स्थापयेत् ततः ॥१९
एवं दशहरायां तु कृत्वेष्टिं पार्थिवो हरेः ।
सर्वान् कामानवाप्नोति निर्विघ्नोऽपि स जायते ॥२०
स्थापयस्यां श्रियं देवीं कुन्दैः संपूजयेत्सदा ।
वासवं गजराजस्यमुपहारैस्तथोत्तमैः ॥२१

इसके लिए प्राण प्रतिष्ठा होवे—इसके लिए प्राण क्षरण करें—यह देवत्व की संख्या के लिए स्वाहा—यह मनु का उच्चारण करे—॥ १५ ॥ वैदिक अङ्ग मन्त्रों से और अङ्गी मन्त्रों से और इसके द्वारा सबंत्र प्रतिमाओं में प्राणों की प्रतिष्ठा का समाचरण करना चाहिए ॥ १६ ॥ मन्त्रों के ज्ञान रखने वाले पुरुष को प्रतिमा के पूजन में आत्मा में भी करना चाहिए। पूजा के भाव की विशुद्धि के लिए प्रथम

प्राण प्रतिष्ठा करनी चाहिए ॥ १७ ॥ इसमें प्राण प्रतिष्ठा को प्रतिमा के पूजन के बिना किसी भी बुध पुरुष को नहीं करना चाहिए। ऐसा करके मृत्यु को प्राप्त किया करता है ॥ १८ ॥ नृपश्रेष्ठ दशमी में इस भगवान् विष्णु की इष्टि को करके उसके पूर्ण हो जाने पर ही फिर उस प्रतिमा को स्थापित करे ॥ १९ ॥ इस प्रकार से राजा दशहरा में हरि भगवान् की इष्टि को करके सभी मनोरथों की प्राप्ति कर लिया करता है और वह विघ्नों से भी रहित होता है ॥२०॥ श्री पञ्चमी में श्री देवी का कुन्द के पुष्पों के द्वारा उस समय में प्रकृष्ट रूप से पूजन करना चाहिए। गजराज पर संस्थित वासव का उत्तम उपहारों के द्वारा अर्चन करे ॥२१॥

लक्ष्म्यास्तन्त्र महामन्त्र वासवस्य पुरोदितम् ।
अत्रापि पूजने ग्राह्य मण्डलादि यथाक्रमम् ॥२२
एव कृते पजने तु श्रीपञ्चम्या विशेषत ।
श्रीयुतो नृपतिर्भूयान्न श्रीहानिमवाप्नुयात् ॥२३
सदाचारविशेषोऽयं कथितस्तव पार्थिव ।
निषेधे तु विशेषाश्च शृणु यन श्रियेष्यते ॥२४
असापज्य तथा विष्ण शिवमग्नि परन्दरम् ।
अदत्त्वा च तथा दान च भुञ्जीत नृप क्वचित् ॥२५
हावयेदग्निहोत्र त नित्यमेव परोहितं ।
अकृत्वा चाग्निहोत्र त भञ्जन्नरकमाप्नुयात् ॥२६
नारक्षिते गृहे राजा रत्नदीपविवर्जिते ।
स्वपेत् तथा स्त्रिया सार्धं व कदाचन सविशेत् ॥२७
भुक्त्वान्न श्रीफल नाद्यात् तथा धात्रीफल नृप ।
बुद्धिक्षयकरा ह्येता माष आसवमृत्तिका ॥२८

यहाँ पर पूजन में भी वासव का पहिले कहे हुए लक्ष्मी के तन्त्र महातन्त्र का ग्रहण करना चाहिए और क्रम के अनुसार मण्डल आदि

ना भी ग्रहण करे ॥ २२ ॥ इस प्रकार से पूजन के करने पर और श्री पञ्चमी में विशेष रूप से किये जाने पर नृप श्री से समन्वित होता है और कभी भी श्री की हानि को नहीं प्राप्त किया करता है ॥ २३ ॥ हे पार्थिव ! यह सदाचार विषय मैंने आपके सामने वर्णित कर दिया है और निषेध में विषयों का श्रवण कीजिए जिससे श्री के द्वारा इष्ट किया जाता है। २४। भगवान् विष्णु का भली भाँति पूजन न करके तथा शिव—अग्नि तथा पुरन्दर का पूजन न करके तथा दान न देकर राजा को कभी भी भोजन नहीं करना चाहिए। २५। पुरोहितों के द्वारा नित्य ही अग्नि होत्र का हवन कराना चाहिए। अग्नि होत्र न करके भोजन करने वाला नरक को प्राप्त किया करता है ॥ २६ ॥ रत्नदीप से रहित अरक्षित गृह में राजा को स्त्री के साथ शयन नहीं करना चाहिए और कभी वहाँ बैठना भी नहीं चाहिए ॥ २७ ॥ अन्न खाकर श्री फल का अशन न करे तथा भूप धात्री फल को भी न खावे। माष—आसन और मृत्तिका ये सब बुद्धि के क्षय करने वाले होते हैं ॥ २८ ॥

निम्बाटरुपच्युताश्च बुद्धिवृद्धिकरा मता ।
वृद्धिक्षयकरा नित्यं त्यजेद्राजा च भोजनं ॥२९
भक्षयेदन्वहं बुद्धिवृद्धिहेतुं नृपोत्तम ।
न पर्याणविहीनं तु प्रारोहेदासनं नृप ॥३०
न यानं न गजं नाश्वमारोहेद्दीनमासनं ।
नक्तन्तु विचरेद्राजा कदाचिदपि निर्जने ॥३१
मदद्दत्तु न भुञ्जीयात कदाचिदपि भोजनं ।
कदाचिन्नापि सेवेत ह्यष्टम्यां मासमैथुनं ॥३२
दर्शश्राद्धं गयाश्राद्धं तिलैस्तर्पणमेव च ।
न जीवत्पितृको भूप कुर्यात् कुलघ्नमाप्नुयात् ॥३३
न क्षेत्रजादीस्तनयान राज्ये राजाभिषेचयेत् ।

पितृणा शुद्धये नित्यमौरसे तनये मनये सति ॥३४
औरस क्षेत्रजश्चैव दत्तः कृत्रिम एव च ।
गूढोत्पन्नोऽपविद्धश्च भागार्हास्तनया इमे ॥३५

निम्ब—अरक्ष्य न्यून वृद्धि की वृद्धि के करने वाले हैं—ऐसा माना गया है। जो वृद्धि के करने वाले हैं राजा को उनका भेदन न त्याग कर देना चाहिए ॥२६॥ नृपों मे उत्तम को प्रतिदिन वृद्धि के जो हेतु हो उन्ही का भक्षण करना चाहिए। राजा को पर्याय पर विहीन आसन पर आरोहण नहीं करना चाहिए ॥३०॥ जो आसनो में हीन होवे ऐसे यान पर—अश्व और हाथी पर भी आरोहण नृप न करे। किसी भी समय मे राजा एक अकेला निर्जन वन मे विचरण न करे।३१। राजा को चाहिए किसी भी समय मे भोजन म मद के कारण पदार्थ का अशन न करे। अष्टमी तिथि मे कभी भी मास और मैथुन का सेवन न करे ॥३२। दर्शश्राद्ध—गया श्राद्ध- तिलो स तर्पण वह राजा न करे जिसका पिता जीवित होवे। ऐसा करके पाप को प्राप्त किया करता है ॥३३॥ राजा को राज्य पर क्षेत्रज तनयो का अभिषेक नही करना चाहिए जबकि और सपुत्र होवे तो उसके होते हुय पितृगणो की शुद्धि के लिय और सपुत्र का ही अभिषेक करे ॥३४॥ और स—क्षेत्र अ—दत्तव—कृत्रिम—गूढोत्पन्न —अप विद्ध—य पुत्र भाग के योग्य हुआ करते हैं ॥३५॥

कानीनश्च सहोढश्च क्रीत पौनर्भवस्तथा ।
स्वयदत्तश्च दासश्च षडते पुत्रपामुला ॥३६
अभावे पूर्वपूर्वेषा परान् सर्मभिषेचयेत् ।
पौनर्भव स्वयदत्त दास राज्ये न योजयेत् ॥३७
दत्ताद्याश्चापि तनया निजगोत्रेण सस्कृता ।
आयान्ति पुत्रता सम्यगन्यबीजसमुद्भवा ॥३८
पितुर्गोत्रेण य पुत्र सस्कृत पृथिवीपते ।

आचूडान्त पुत्र न पुत्रता याति चान्यत ॥३६
चूडान्ता यदि सस्करा निजगोत्रेण सस्थिताः ।
दत्ताद्यास्तनयास्ते स्युरन्यथा दास उच्यते ॥४०
ऊर्ध्वं तु पचमाद् वर्षाद् दत्ताद्याश्च सुतान्नृप ।
गृहीत्वा पचवर्षीय पुत्रेष्टि प्रथम चरेत् ॥४१
पौनर्भव तु तनया जातमात्र समानयेन ।
कृत्वा पौनर्भवष्टोम जातमात्रस्य तस्य वै ॥४२

कानीन (कन्या मे उत्पन्न)—सहोढ—क्रीत (धन देकर खरीदा हुआ)—पौनर्भव—स्वय दत्त—और दास—ये छै पुत्र पांसुल होते हैं। ॥३६॥ पूर्व-पूर्वों के अभाव मे दूसरो का अभिषेक करे। जो पौनर्भव-स्वय दत्त और दास हो उसका कभी भी राज्य मे भोजन नहीं करे। ॥३७॥ दत्तक आदि पुत्र भी जो निज गोत्र के द्वारा सस्कार किये गये होवें वे अन्य के वीर्य मे समुत्पन्न हुए पुत्रता को प्राप्त हुआ करते हैं। ॥३८॥ पिता के गोत्र से राजा का जो पुत्र सस्कार किया हुआ है वह चूडा कर्म पर्यन्त पुत्र नहीं होता है अन्य मे ही पुत्रता को प्राप्त होता है ॥३९॥ यदि चूडान्त सस्कार निज गोत्र मे संस्थित होवें वे दत्तक आदि पुत्र होते हैं अन्यथा दास कहा जाया करता है ॥४०॥ हे नृप ! पाँचवें वर्ष से ऊपर दत्तक आदि पुत्रों को ग्रहण करके प्रथम पाँच वर्षीय पुत्रेष्टि का समाचरण करना चाहिये ॥४१॥ पौनर्भव पुत्र को जैसे ही समुत्पन्न होवे उसे समानीत करे पौनर्भवष्टोम को जातमात्र उसका करे ॥४२॥

सर्वास्तु कुर्यात् सस्कारान् जातकर्मादिकान्तर ।
कृते पौनर्भवष्टोमे सुत. पौनर्भव स्मृत ॥४३
एकोद्दिष्ट पितु कुर्यान्न श्राद्धं पार्वणादिकम् ।
क्रीता या वनिता मूल्यै सा दासीति निगद्यते ॥४४
तस्या यो जायते पुत्रो दास. पुत्रस्तु स स्मृतः ।

न राज्ञो राज्यभाक् स स्याद् विप्राणां नापि श्राद्धकृत्॥४५
अधम सर्वपुत्रेभ्यस्त तस्मात् परिवर्जयेत् ।
पुराण धर्मशास्त्राणि संहिताश्च मुनीरितः ॥४६
नाध्यापयेन्नृप शूद्रविहितानि यनृच्छया ।
यस्य राज्ये सदा शूद्रा पराण संहितां तथा ॥४७
पठन्ति स्यात स हीनाग राजा राष्ट्रेण सान्वय ।
संहाद वा वामन शूद्र पराण संहिता स्मृतिम् ॥४८
पठन्नरकमाप्नोति पितृभि सह पापकृत ।
शूद्रेभ्यो विहित यत्र त यज्ञ मन्त्र उदाहृतः ॥४९
तदपि ब्राह्मणाद ग्राह्या इय शूद्रै सदैव हि ।
स गोजलैन्नप शूद्र स्वधान्याहस्य दर्शने ॥५०

करना चाहिये। राजा शूद्र को व्यवहार के दर्शन में शूद्र को दीक्षित न करे ॥४६—५०॥

निवोज्य तत्र तं भूपस्तामिस्रे तेन पच्यते ।
हीनायुश्च भवेल्लोके राजा वापि सहायक: ॥५१
काणं व्यङ्गमपुत्रं वा नाभिज्ञमजितेन्द्रियम् ।
न ह्रस्वं व्याधितं वापि नृप: कुर्यात् पुरोहितम् ॥५२
कृपणस्य धन राजा न गृह्णीयात् कदाचन ।
न द्विजानां तथा दद्याद् धनानि विपुलान्यपि ॥५३
नारोहेत् कामुकोन्मत्तगज राजा कदाचन ।
आरुह्य कामुकस्तं तु परत्रेह विषीदति ॥५४
अनायुष्यं न कुर्यात् तु कर्म भूप: कदाचन ।
सतत चायुषो वृद्ध्यै यतेत सकलैर्धनै: ॥५५
न क्रूरवारे नाष्टम्यां न षष्ठ्यां च नृपोत्तम: ।
अञ्जनाभ्यञ्जने कुर्यात् ताम्बूलस्यापि भोजनम् ॥५६

राजा उसका नियोजन करके उससे तामिस्र नामक नरक में पीड़ा पाया करता है। लोक और सहायक राजा भी हीनायु हो जाता है। ॥५१॥ राजा को चाहिए कि वह काणाव्यङ्ग अर्थात् विशेष अङ्ग वाला अथवा अङ्गहीन—पुत्र रहित—अनभिज्ञ—अजितेन्द्रिय—बहुत छोटे कद वाला—रोगी को कभी अपना पुरोहित न बनावे ॥५२॥ राजा को चाहिये कि वह कभी कृपण के धन का ग्रहण न करे। द्विजों को बहुत अधिक धन भी नहीं देवे ॥५३॥ राजा कभी भी कामुक और उन्मत्त हाथी पर आरोहण न करे। उस कामुक पर समारोहण करके इस लोक में और परलोक में विषाद को प्राप्त किया करता है ॥५४॥ राजा को किसी भी समय में ऐसा कोई भी कर्म नहीं करना चाहिए जो आयु के क्षय करने वाला होवे। सम्पूर्ण धन के द्वारा राजा को अपनी आयु की वृद्धि के लिये यत्न करना चाहिए ॥५५॥ किसी भी क्रूर वार में दिन-

करके सदा वीर्य का वर्द्धन करे ॥६१॥ जो भक्ष्य वीज के क्षय करने वाला होवे उसको—भोज्य को—पानक—क्षार शाक आदि—बहुत खट्टे और बहुत तिक्त (चरपरा) का वर्जन कर देना चाहिए ॥६२॥ कासे के पात्र में और चाँदी के पात्र में स्थित तथा नदी का जल शुक्र की वृद्धि करने वाला है तथा वीर्य के क्षय करने वाला है इसका वर्जित कर देवे ॥६३॥

ताम्राय स्वर्णशीशाना पात्रस्थ फलवर्मणो ।
शुक्रवृद्धिकर तोय तदुपाशीत यत्नत ॥६४
सर्वमूलेषु कृत्येषु सदाचारेषु तिष्ठत ।
भुक्त्वेह विविधान् भोगानिन्द्र स्याल व्रजेत् परम् ॥६५
एवमौर्वस्तु सगर प्रशास मुनिपुङ्गव ।
शास्त्राणि चैव सर्वाणि सदाचाराश्च गृह्यकान् ॥६६
बहुश कथयामास सगराय महात्मने ।
तन्नास्ति यत परौर्वेण कथित सगराय न ॥६७
राजनीति मता नीतिर्यच्चान्यच्छास्त्रसम्भवम् ।
संहितासु पुराणेषु यच्चागमये स्थितम् ॥६८
सर्वं शुश्राव सगरो मुखादौर्वस्य धीमत ।
नैषा तु कथित किंचिदुद्धृत्य द्विजसत्तमा ॥६९
विष्णुधर्मोत्तरे पूर्वं मया रहसि भाषितम् ।
राजनीति सदाचार वेदवेदाङ्गसङ्गतम् ॥७०
रहस्य सतत विष्णोर्वीर्यस्य द्विजसत्तमा ।
यच्चानुदितमन्यत्र गदित वा समश्रयम् ॥७१
ग्रन्थच्छेदेन तेष युष्मभ्य कथित द्विजा ।
अनन्तमशयच्छेदि पुराण कान्तिवाह्नयम् ।
योऽभ्यसेत सतत विप्र स वेदाना फल लभेत् ॥७२

ताम्र—सोना—सुवर्ण—शीशा के पात्र में स्थित तथा फल और

चर्म में स्थित जल वीर्य की वृद्धि करने वाला होता है ऐसे ही जल का यत्न पूर्वक सेवन करना चाहिए। ६४॥ सम्पूर्ण मूल कृत्यों में और सदा चारों में स्थित रहने वाला इस लोक में अनेक भोगों का उपभोग करके परम इन्द्र के स्थान को प्राप्त किया करता है ॥६५॥ मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—मुनियों में परम श्रेष्ठ और्व ने इस रीति से राजा सगर को शासित किया था। और उन्होंने सब शास्त्रों को—गुह्यकों को और सदाचारों को बहुत बार महात्मा सगर से कहा था। ऐसा कुछ भी नहीं था जो पहिले और्व ने सगर राजा को कह कर न सुना दिया होवे ॥६६॥६७॥ राजनीति—सत्पुरुषों की नीति और जो भी कुछ शास्त्रों में सम्भव है—संहिताओं में—पुराणों में और जो आगमों के समुदाय में है राजा सगर ने सभी कुछ धीमान् और्व के के मुख से श्रवण किया था। हे द्विजश्रेष्ठो! उनका कुछ उद्धृत करके कहा था ॥६८—६६॥ मैंने पूर्व में विष्णु धर्मोत्तर में रह स्थल में कहा था। राजनीति—सदाचार—वदों और वेदों के अङ्गशास्त्रों से मङ्गल विष्णु का रहस्य है हे द्विज श्रेष्ठो उसका वीक्षण कर लो। अन्य स्थल में जो नहीं कहा है अथवा संशय के सहित कहा है। हे द्विजो! उनमें आप लोगों के लिये सम्पूर्ण संशयों का छेदन करके कह दिया है। जो नहीं कहा है उस संशय का छेदन करने वाला कालिका नामक पुराण है। जो विप्र इसका निरन्तर अभ्यास किया करता है वह वेदों के पठन का फल प्राप्त किया करता है ॥७१—७२॥



## ॥ सदाचार वर्णन ॥

संक्षेपतः सदाचारो विशेषो राजनीतिषु।
श्रुतस्त्वद्वचनादौर्व सगराय यथोक्तवान् ॥१

विष्णुधर्मोत्तरे तन्त्रे बाहुल्य सर्वत पुन: ।
द्रष्टव्यस्तु सदाचारो द्रष्टव्यास्ते प्रसादतः ॥२
भूयो न संशयो योऽस्ति तदनुक्तं त्वया पुरा ।
छिन्धि विप्रेन्द्र पृच्छाम परं कौतूहलं हि न: ॥३
अपुत्रस्य गतिर्नास्ति श्रूयते वेदलोकयो ।
वेतालभैरवौ यातौ पुरा वै तपसे गिरिम् ॥४
पूर्वस्त्वकृतदारौ तौ तयो पुत्रा न च श्रुता. ।
न जाता अथवा जाता यदि जाता द्विजोत्तम ।
तेषां तु सम्यगिच्छामि श्रोतुं स स्थानमुत्तमम् ॥५
अपत्रस्य गतिर्नास्ति निश्चित चेति सत्तमा ।
स्पृष्ट्वाऽपत्यैर्वा पत्रवन्तो हि स्वर्गता ॥६
जातापत्यौ च तौ विप्र यौगौ वेतालभैरवौ ।
तयोर्वंशान प्रवक्ष्यामि शृण्वन्तु च महर्षय ॥७

ऋषियों ने कहा—तन्त्र में सदाचार और राजनीतियों में विशेष को और्व ने राजा सगर से जिस तरह से कहा था वह आपके वचन से श्रवण किया है। फिर सबने बाहुल्य विष्णु धर्मोत्तर तन्त्र में सदाचार देखना चाहिए वह आपके ही प्रसाद से देखने के योग्य है ॥१॥२॥ फिर जो हमको संशय है जो पहिले आपके द्वारा नहीं कहा गया है। हे विप्रेन्द्र ! उसका छेदन कीजिए। हम आप से पूछते हैं। हमारे हृदय में बहुत ही अधिक कौतूहल है ॥३॥ वेदों और लोक में भी यह सुना जाता है कि जो पुत्र रहित है उनकी गति नहीं होती है। प्राचीन समय में वैताल और भैरव तप के लिए पर्वत पर गये थे ॥४॥ पूर्व में वे दोनों ही दाराओं के न ग्रहण करने वाले थे। उन दोनों के पुत्र नहीं सुने गये हैं। हे द्विजोत्तम ! वे हीं उत्पन्न नहीं हुए थे अथवा जनक उत्पन्न हुए थे। उनका उत्तम स्थान मैं भली भाँति से श्रवण करने की इच्छा करता हूँ ॥४॥५॥ मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—हे सत्तमो ! बिना पुत्र

वाले की गति नहीं होती है यह निश्चित ही है। अपने पुत्रों के द्वारा अथवा भाई के पुत्रों के द्वारा पुत्रों वाले स्वर्ग में गये हैं ।६। हे विप्रो ! वे दोनों उत्पन्न सन्तानों वाले थे धीर वेताल भैरव थे। अब मैं उन दोनों के वंशों को बतलाऊँगा। हे महर्षि गणो ! आप श्रवण कीजिए ।।७।।

सम्यक सिद्धिमवाप्यैव यदा वेतालभैरवौ ।
हरस्य मन्दिरं प्राप्तौ कैलासं प्रतिहर्षितौ ।।८
तदा हरस्य वजनान्नन्दी तौ रहसि द्विजा ।
प्राहेद वचन तथ्य सान्त्वयन्निव वोधकृत ।।९
अपुत्रौ पुत्रजनने भवन्तौ शङ्करात्मजौ ।
यतता जातपुत्रस्य सर्वत्र सुलभा गति ।।१०
पन्नाम नरकं पुत्रविहीन परिपश्यति ।
न तपोभिर्न धर्मेण तन्मोचयितुमीश्वर ।।११
केवलात पुत्रजननात् तस्मान्मोक्ष प्रजायते ।
तदुत्पादयना पुत्र भवन्तौ देवयोनिषु ।।१२
अमर्त्यता तु युवयो. क्षीरपानादजायत ।
कात्यायन्यास्तत पुत्रानमर्त्या स्वसमा यत. ।।१३
तस्माद् यथा तथा पुत्रानुत्पाद्य सुरयोनिषु ।
प्रियौ भवन्तौ शिवयोर्भवत न चिरादिति ।।१४

जिस समय में वेताल और भैरव दोनों भली भाँति सिद्धि को प्राप्त करके ही कैलाश के प्रति हर्षित होते हुए भगवान् हर के मन्दिर में प्राप्त हुए थे ।।८।। हे द्विजो ! उस समय में भगवान् हर के वचन से नन्दी ने एकान्त में उन दोनों से सान्त्वना देते हुए वोध करने वाला यह तथ्य वचन कहा था ।।९।। नन्दी ने कहा—आप दोनों पुत्र सहित भगवान् शङ्कर के आत्मज हैं। पुत्र के जन्म लेने में यत्न कीजिए। समुत्पन्न पुत्र वाले की सर्वत्र सुलभ गति हुआ करती है ।।१०।। जो पुत्र से हीन पुरुष होता है वह पुन्नाम वाले नरक को देखा करता है। उस का मोचन

उधर गमन करते हुए अपने पुत्रो के समुत्पादन के लिये चेष्टा करने लग थे ॥१६॥ इसके अनन्तर एक समय मे इस भैरव ने हिमवान् पर्वत के प्रस्थ मे परम सुन्दरी और श्रेष्ठ उर्वशी अप्सरा को देखा था ॥१७॥ इसके उपरान्त परम कामुक होकर इसने उर्वशी से सुरतोत्सव की याचना की थी। वेश्या के भाव से परम प्रसन्न होती हुई उसने उससे यथेच्छ कहा था ॥१८॥ इसके अनन्तर भैरव ने उसके साथ सुरतोत्सव की क्रीडा की थी। और वह प्रसन्न हुई उर्वशी मे सुरत कौलिया के द्वारा परम प्रसन्न हुआ था ॥१९॥ सुप्रसन्न हुई उर्वशी मे भैरव के तेज स बाल सूर्य के समान प्रभा वाला सद्योजात पुत्र ने जन्म ग्रहण किया था ॥ २० ॥ उस पुत्र का परित्याग करके उर्वशी अपने स्थान को चली गयी थी भैरव पुत्र को लेकर पीछे अपने स्थान को चला गया था ॥ २१ ॥

सत्कृत्य तनय त तु भैरवो मोदसयुत ।
सुवेशमिति तन्नाम चकार सगणाधिप ॥२२
अथ त जातवयस शक्रसूर्यसमप्रभम् ।
विद्याधराधिपत्ये त सुवेशमभ्यषेचयत् ॥२३
स तु विद्याधराध्यक्षस्तनयामतिसुन्दरीम् ।
येमे गन्धर्वराजस्य धृतराष्ट्राह्वयस्य च ॥२४
तस्या तस्य सुतो जज्ञ रुरुर्नाम मनोहर ।
रुरोस्तु तनयो बाहुर्मेनाव्ययामभ्यजायत ॥२५
बाहोस्तु पुत्राश्चत्वारस्तपनाऽङ्गद ईश्वर ।
कुमुदोऽभूत् कनीयास्तु चार्वत्या तु मनोहर ॥२६
कुमदस्य सुतो जज्ञे दवसेनो महाबल ।
स देवसेन पृथिवीमवतीर्य मनोहर ॥२७
मान्धातुर्यौवानश्वस्य तनया केशिनी मुदु ।
वरयामास भार्यार्थे मृद्वङ्गीमप्सर समाम् ॥२८

भैरव ने बहुत ही आनन्द से युक्त होकर उस पुत्र का सस्कार करके गणाधिपो के सहित उसका नाम उसने सुवंश—यह रक्खा था ।।२२।। इसके अनन्तर उचित अवस्था के प्राप्त करने वाले और इन्द्र तथा सूर्य के तुल्य कान्ति से युत उस सुवंश को विद्याधरो के आधिपत्य में अभिषेक कर दिया था।२३। उसने विद्याधरो के अध्यक्ष की अत्यन्त सुन्दरी पुत्री के साथ विवाह कर लिया था जो कि गन्धर्वो का राजा और धृतराष्ट्र नाम वाला था ।।२४।। उसमे उसके परम सुन्दर रुरु नाम वाले पुत्र ने जन्म ग्रहण किया था। रुरु का पुत्र बाहु ने मैनाकी मे जन्म लिया था। ।।२५।। बाहु के चार पुत्र उत्पन्न हुये थे जिनके नाम तपन—अङ्गद—ईश्वर और कुमुद थे। कुमुद सबसे छोटा था। कुमुद का पुत्र परम सुन्दर चार्वती मे उत्पन्न हुआ था जो महान् बलवान् देवसेन नाम वाला था। वह परम मनोहर देवसेन पृथिवी पर अवतीर्ण हुआ था। उसने मान्धाता यौवनाश्व की केशिनी नाम वाली पुत्री का जो बहुत ही कोमल अङ्गो वाली अप्सरा के समान थी अपनी भार्या बनाने के लिए वरण किया था ।।२६।।२७।।२८।।

यौवनाश्वोऽपि मान्धाता शक्रस्य वचनाद् ददौ ।
केशिनी तनयां स्वीयां देवसेनाय वाञ्छया ।।२६
केशिनीमुपयम्याथ देवसेनस्तया वराह् ।
वाराणस्यां शम्भुपुर्यां हरमाराधयच्छिवम् ।।३०
आराधितो हरः प्रीतस्तस्येप्ट प्रददौ वरम् ।
सोऽप्याददे हरात् तस्मादिष्टमेव वरत्रयम् ।।३१
यावच्च सूर्यो भविता तावन् स्थास्यति संतति ।
अस्यामेव नगर्या य मद्वशस्यापि राज्यता ।।३२
प्रसन्नो मम वशे त्व नित्यमेव भविष्यसि ।
इत्यादाय वर सोऽपि देवसेनो महाधृती ।।३३
शङ्करस्य प्रसादेन चिर ता बुभूजे पुरीम् ।

देवसेनोऽथ केशिन्या जनयामास पुत्रकान् ॥३४
यूय शृणुत सप्तैतान्नामत कीर्तितास्तथा ।
सुमना वसुदानश्च ऋतुधृग् यवन कृती ॥३५

*यौवनाश्व मान्धाता ने भी इन्द्र के वचन से अपनी पुत्री केशिनी को इच्छा से ही देव सेन के लिये प्रदान कर दिया था ॥२९॥ देवसेन ने केशिनी के साथ विवाह करके उसी को साथ में लेकर उसने शम्भु की पुरी वाराणसी में भगवान हर शिव की आराधना की थी ॥३०॥ आराधना किये हुए भगवान् शिव परम प्रसन्न हो गये थे और उसका अभीष्ट वरदान उसे दे दिया था। उसने भी उन भगवान् शम्भु से अपने अभीष्ट तीन वरदान प्राप्त किये थे ॥३१॥ जब तक भगवान् भास्कर रहें तभी तक मेरी सन्तति स्थित रहेगी—इसी नगरी में मेरे ही वंश की राजता रहे ॥ ३२ ॥ मेरे वंश पर आप नित्य ही परम प्रसन्न रहेंगे। इन वरों को प्राप्त करके महान् धृती वह दवमन ने भी भगवान् शङ्कर की प्रसन्नता में उस पुरी का चिरकाल तक उपभोग किया था। देवसेन ने केशिनी के उदर से पुत्रों को जन्म ग्रहण कराया।॥ ३३—३४ ॥ अब आप लोग उन सातों के नामों का श्रवण कीजिए जो कि कीर्तित किये जा रहे हैं। सुमना—वसुदान—ऋतुधृक्—यवन—कृती—नील—विवर्ग—ये सात पुत्र थे जो समस्त शास्त्रों के विशारद थे। ये सभी वंश के करने वाले परम श्रेष्ठ देव सेन के पुत्र थे ॥३५—३६॥*

नीलो विवर्गी ह्येते वै सर्वशास्त्रविशारदा ।
सर्वे वंशकरा पुत्रा देवसेनस्य सत्तमा ॥३६
अथ काले तु सम्प्राप्ते देवसेनोऽपि भार्यया ।
पुत्रेषु राज्य नि:क्षिप्य यातो विद्याधरालयम् ॥३७
ततस्ते तस्य तनया कृत्वा सुमनसा नृपम् ।
वसुदानादय सर्वे बुभुजुश्चात्तमां श्रियम् ॥३८
जाता सुमनस पुत्रास्तस्य शूरा महाबला ।

सुमतिश्च विरूपश्च सत्य शास्त्रार्थपारगा ॥३६
सुमतेरभवत् कन्या सुत. सत्यस्य डिण्डिम ।
विरूपस्याभवद् गाधिर्गाधेर्मित्रोऽभवत् सुत ॥४०
तेषा कल्पोऽभवद्राजा कल्पात् तु विजयोऽभवत् ।
यो विजित्य क्षिति सर्वां पार्थिवान् भूरितेजस ॥४१
शक्रस्यानुमते चक्रे खाण्डव शतयोजनम् ।
यत् सव्यसाची ह्यदहत् पाण्डुपुत्र. प्रतापवान् ।
आवहत् परमां प्रीति ज्वलनस्य महात्मन ॥४२

इसके अनन्तर समय के सम्प्राप्त होने पर देवसेन भी भार्या के सहित अपने पुत्रों पर राज्य का भार डाल कर विद्याधर क्षय को चला गया था ।३७। इसके उपरान्त उसके पुत्रो ने सुमनस को राजा बना कर वसुदाम आदि सबने उत्तम श्री का उपयोग किया था ।३८। सुमनस के तीन शूर और महा बलवान् पुत्र समुत्पन्न हुए थे । ये सभी शास्त्रों के अर्थ के पारगामी विद्वान थे उनके नाम सुमति—विरूप और सत्य थे । ।३६। सुमति की एक कन्या हुई और सत्य का पुत्र डिण्डिम हुआ था । विरूपका गाधि हुआ और गाधि का सुत मित्र नामक हुआ था ।४०। उनका राजा कल्प मे विजय हुआ था जिसने सम्पूर्ण पृथ्वी को जीत कर बहुत तेज वाले राजाओ का शक्र की अनुमति से सौ योजन का खाण्डव किया था जिसको सव्य साची अर्जुन ने श्री पाण्डु का प्रताप वाला पुत्र था दग्धार कर दिया था और महान् आत्मा वाले अनल की परमाधिक प्रीति का वहन किया था ।४१।४२।

कथ स खाण्डव चक्रे विजयः शतयोजनम् ।
तद् वय श्रोतुमिच्छाम कथयस्व तपोधन ॥४३
सोमवशेऽभवद्राजा महाबलपराक्रम ।
धीर. सुदर्शनो नाम चारूप प्रतापवान् ॥४४
स वै हिमवतो नातिदूरे गत्वा महावनम् ।
सिंहान् व्याघ्रान् समुत्सार्य क्वचिच्चापि तपोधनान् ॥४५

खाण्डवी नाम नगरीमकरोत् तत्र शोभनाम् ।
त्रिंशद्योजनविस्तीर्णामायता शतयोजनाम् ॥४६
उच्चप्राकारसंयुक्ता साट्टालाम्युदतोरणाम् ।
निम्नाभिरतिदीर्घाभिः परिखाभिः समावृताम् ॥४७
अधृष्यामपरैर्वीरैर्नानाजनसमावृताम् ।
दीर्घिकाभिश्चोपवनैर्बहुभिश्चाप्सरोगणैः ॥४८
आकीर्णा च तथारामैरुत्तमैरपि मानवैः ।
सोत्सवाः सततं यत्र जना देवान् दिवि स्थितान् ॥४९
स्पर्धन्ते स्म मुदा युक्ता आसा-भोगसमन्विताः ।
स यं मरुत्तो राजा खात्वा भूमिं विदार्य च ॥५०

खाण्डवी मे रोपित किया था ॥ ५४—५५ ॥ भगवान् विष्णु से भी विष्णु ने उस नृप सुदर्शन को उपचार किया था और प्राय देवों का तथा मनुष्यों का जयशाली वाराणसी के स्वामी विजय को कृत सान्निध्य को युद्ध के लिये उसके वैर मे योजित किया था ॥५६—५७॥

विजयो विवर प्राप्य महाबलपराक्रम ।
सुदर्शनस्य नृपतेरवस्कन्दमथाकरोत् ॥५८
असहन् स ह्यवस्कन्ध विजयस्य सुदर्शन ।
चतुरङ्गबलेनाशु युद्धायाभिमुखोऽभवत् ॥५९
विजयो रथमारुह्य नियोज्य चतुरङ्गिणीम् ।
तत सुदर्शन योद्धुं सम्मुखोऽभवदञ्जसा ॥६०
तदा महायुद्धमासीद्विजयेन महात्मना ।
सुदर्शनस्य नृपतेर्वृत्रवासवयोर्यथा ॥६१
सुदर्शनस्य सेनानी रुमण्वान्नाम वीर्यवान् ।
यावन रथमारुह्य विजय समुखोऽभ्ययात् ॥६२
अक्षौहिण्यस्तु सन्नास्य परिवार्य समन्तत ।
व्यग्रमत्ता शत्रुसेना यावनोमुद्यतायुध ॥६३

महान् बल और पराक्रम वाले विजय ने विवर की प्राप्ति करके नृप सुदर्शन का अव स्कन्दन किया था ॥ ५८ ॥ उस सुदर्शन ने विजय के अव स्कन्ध को सहन किया था और चतुरङ्गिणी सेना से शीघ्र ही युद्ध करने के लिये समुद्यत हो गया था ॥ ५९ ॥ विजय अपने रथ पर समारूढ होकर चतुरङ्गिणी का नियोजित करके फिर सुदर्शन के साथ युद्ध करने के लिए शीघ्र ही सम्मुख हुआ था ॥ ६० ॥ फिर महात्मा विजय के साथ महान् युद्ध हुआ था । सुदर्शन राजा का युद्ध ऐसा ही था जैसे वृत्रासुर और इन्द्र का युद्ध हुआ था ॥ ६१ ॥ सुदर्शन का सेनानी जिसका नाम रुमण्वान् था बहुत ही अधिक वीर्यवान् था । वह सोने के रथ पर सवार होकर विजय के सम्मुख हुआ था ॥ ६२ ॥

उद्यत आयुधों वाला होकर इसने उसकी सात अक्षौहिणी सेना को चारों ओर से घेर कर जितनी भी शत्रु की सेना थी उसको आक्रान्त कर दिया था ॥६३॥

विजयस्य च सेनानी सञ्जय स रिपुञ्जय ।
नागानीकेन जग्राह रुमण्वन्त ससैनिकम् ॥६४
तयोर्महदभूद् युद्ध सेनान्योर्वीरयोर्महत् ।
ववर्ष शरवर्षेण रुमण्वानथ सञ्जयम् ॥६५
कुर्वंश्चापि महानाद गज दृष्ट्वेव केशरी ।
रुमण्वानथ विशत्या बाणैर्विद्ध्वाथ सञ्जयम् ॥६६
क्षुरप्रेण धनुस्तस्य चिच्छेद कृतहस्तवत् ।
सोऽपि कार्मुकमादाय तदाऽन्यत् सञ्जयस्त्रिभि ॥६७
बाणैर्विव्याध भल्लेन धनुश्चिच्छेद तत्क्षणात् ।
शतान्यष्टौ च नागाना सहस्राणि च षट्पद् ॥६८
पत्तीना वाजिना त्रीणि सहस्राणि समन्तत ।
सञ्जयो निर्जघानाशु बाणवर्षै सुदारुणै ॥६९
अथान्यद् धनुरादाय रुमण्वान कुपितो भृशम् ।
भल्लेन सारथेरस्य शिर कायादपाहरत् ॥७०

विजय का जो सेनानी था उसका नाम सञ्जय था और वह रिपुओं का जीतने वाला था । हाथी की सेना के द्वारा उसने सैनिकों के सहित रुमण्वान के सामने समुपस्थित की थी ॥ ६४ ॥ उन दोनों वीर सेनानियों का बहुत भारी युद्ध हुआ था । इसके अनन्तर रुमण्वान् ने शरों की वर्षा से सञ्जय को घेर लिया था ॥६५॥ गज को देखकर केसरी की ही भाँति बड़ी भारी गर्जना करते हुए ही रुमण्वान् ने बीस बाणों के द्वारा सञ्जय को बेध दिया था ॥ ६६ ॥ कृत हस्त की तरह क्षुरप्र के द्वारा उसके धनुष को छिन्न कर दिया था । उस सञ्जय ने भी उसी समय में धनुष लेकर तीन बाणों के द्वारा प्रहार किया था

॥ ६७ ॥ बाणों से वेधन किया था और भाले से उसी क्षण में धनुष को काट दिया था। आठ सौ हाथियों पाँच छै हजार पत्तियों को और तीन सहस्र अश्वों का सञ्जय ने अपने चारों ओर सुदारुण बाणों की वर्षा से शीघ्र ही मार गिराया था ॥ ६८—६९ ॥ इसके अनन्तर दूसरी ओर से धनुष ग्रहण करके बहुत ही अधिक कुपित हो गया था और भालेके द्वारा इसके सारथि का शिर शरीर से काटकर अलग गिरा दिया था ॥७०॥

हयांश्चास्य चतुर्भिस्तु बाणैर्निन्ये यमक्षयम् ।
चतुर पञ्चभिर्बाणैर्विव्याध चापि सञ्जयम् ॥७१
सञ्जयोऽप्यतिवेगेन गदामादाय तत् क्षणात् ।
अवतीर्य रथोपस्थाद्दुमप्यजन्तमधावत ॥७२
स धावन्तं सञ्जयं तं समभ्यान् द्रुतहस्तवत् ।
शरवर्षेण महता वारयामास सञ्जयम् ॥७३
गदया भ्रामयमाणो निवार्य शरवर्षणम् ।
आससाद रणे वक्त्रं वेगवानिव महागजम् ॥७४
आसाद्य तां गदां गुर्वीमाविध्यामीव सञ्जय ।
मूर्ध्नैव प्रहारेण सद्य स व्यपाद्यत् ॥७५
स पपात महावीरः पृथिव्यां गदया हतः ।
वज्राहतो यथा शैलः प्रभूतवनसंयुतः ॥७६
इत्यन्तं निहतं दृष्ट्वा राजा सुदर्शन ।
क्रोध-संरक्तनयनो ज्वलन् इव पावक ॥७७

रुमण्वान ने शरो की वर्षा के द्वारा सच्छादित करके सञ्जय को वारित कर दिया था ॥ ७३ ॥ उसने गदा के फिराने से सिंह जैसे महान् गज हटा दिया करता है उसी भाँति शरो की वर्षा करने वाले रुमण्वान को हटाकर उसके समीप में प्राप्त हो गया था ॥ ७४ ॥ सञ्जय ने उसके पास पहुँच कर उस बड़ी भारी गदा को अविद्ध करके अपने एक ही प्रहार के द्वारा रथ के सहित उसको व्यपोथित कर दिया था ॥ ७५ ॥ गदा से हत होकर वह महान् वीर पृथ्वी म गिर गया था। जैसे वन के मध्य म भिन्न माल का फूला हुआ वृक्ष वज्र म हत होकर गिर जाया करता है ॥ ७६ ॥ राजा सुदर्शन ने रुमण्वान को गिरा हुआ देखकर वह धूम के सहित पावक की ही भाँति शोक और कोप से समाविष्ट हो गया था ॥७७॥

जज्वालाकुलदेहोऽपि क्रोधेनातीव सयुत ।
आरुह्य जवनैरश्वैर्युक्त वैयाघ्रकृत्तिना ॥७८
रथ काचन-चित्राग सिंहध्वज-विभूषितम् ।
आमुक्तो धनुरादाय विस्फाय च पुन पुन ॥७९
ससैन्य सञ्जय राजा समाद्रवत वेगवान् ।
अथास्य निशितै शस्त्रै सेनामग्रगता भृशम् ॥८०
व्यहनत सकला राजा मृगानिव मृगाधिप ।
एकामक्षौहिणीमग्रगामिनी विपुलौजसाम ॥८१
क्रोशद्वयेन व्यहनत् तमासीव दिवाकर ।
हत्वा चाक्षौहिणीमेकामासाद्य सञ्जय नृप ॥८२
वार्णं पष्ट्या तु विव्याध ध्वजमेकेन चिच्छिदे ।
सञ्जयोऽप्यथ विंशत्या हृदि विद्ध्वा सुदर्शनम् ॥८३
ललाटे त्वेकबाणेन प्राविध्यत् कृतहस्तवत् ।
क्षुरप्रेणास्य कोदण्ड छित्वा राज प्रतापवान् ॥८४

अत्यधिक क्रोध से युक्त होकर समाकुल देह वाला भी वह

ज्वलित होगया था। वह वेगवान् अश्वों से युक्त और व्याघ्र के चर्म में सयुत सुवर्ण के चित्रित अङ्गा वाले—सिंह की ध्वजा में भूषित रथ पर आरूढ होकर आमुक्त धनुष को ग्रहण करके वारम्वार विस्फारित करता हुआ वेगवान् राजा ने सैनिकों के सहित सञ्जय को समाढवित किया था। इसके अनन्तर अपने पैने अस्त्रों के द्वारा सेना के आगे बहुत ही अधिक सम्पूर्ण सेना का सिंह हिरनों को जैसे निहत करता है ठीक उसी भाँति हनन कर दिया था। बहुत ओज वाले वीरों की अभ गामिनी एक अक्षौहिणी सेना हनन कर दिया था ॥७८—८१॥ जैसे सूर्य अन्धकारों को नष्ट कर दिया करता है उसी भाँति दो कोश तक निहनन किया था। राजा एक अक्षौहिणी सेना का हनन करके सञ्जय के समीप मे प्राप्त हो गया था।८२। राजा ने आठ बाणो से वेधन किया था। और एक बाण के द्वारा ध्वजा को छिन्न कर दिया था। इसके उपरान्त सञ्जय ने भी बीस बाणो स सुदर्शन के हृदय म वेधन किया था।८३। कृत हस्त की भाँति एक बाण से ललाट में वेध किया था। क्षुरप्र के द्वारा प्रताप वाले ने राजा के दण्ड को छिन्न कर दिया था ॥८४॥

सारथिं दशभिर्वाणैः पुनर्विव्याध सञ्जय ।
कोदण्डमन्यमादाय तदा राजा सुदर्शन ॥८५
शरवर्षेण तीक्ष्णेण ववर्षातीव सञ्जयम् ।
तयोर्महदभूद् युद्ध मुनिविस्मयकारकम् ॥८६
शस्त्रैस्त्रैर्मृ शं तीक्ष्णैर्बलिवासवयोरिव ।
तत सुदर्शनो राजा भल्लेनास्य दृढ धनु ॥८७
चिच्छेद सारथिं चास्य जघान निशितै शरै ।
स्वय समस्य वाहान स सञ्जय परवीरहा ॥८८
धनुरन्यत् समादाय परिवार्य सुदर्शनम् ।
विव्याध दशभिर्वाणैर्धनुरप्यच्छिनद् दृढम् ॥८९

शरासनान्तरं राजा समादाय सुदर्शन ।
सञ्जयस्य चतुर्वाहाञ्छरैर्निन्ये यमक्षयम् ॥६०
मुष्टौ धनुश्च चिच्छेद त च विव्याध पञ्चभि ।
विरथश्छिन्नबाहश्च सञ्जय खड्गचर्मणी ॥६१

सञ्जय ने फिर दश बाणो से सारथि का वेधन उसी समय मे कर दिया था। फिर राजा सुदर्शन ने अपना धनुष का आदान किया। ।८५। अत्यधिक शरों की तीव्र वर्षा से सञ्जय का निमग्न-सा कर दिया था। उन दोनों का मुनियो के विस्मय उत्पन्न करने वाला महान् युद्ध हुआ था।८६। बलि और वामन इन्द्र की ही तरह मे वह युद्ध बहुत ही तीक्ष्ण शस्त्रो से तथा अस्त्रों से हुआ था। फिर राजा सुदर्शन ने अपने भाले के द्वारा इसके दृढ धनुष को काट गिराया था।८७। उसने अपने पैने बाणो के द्वारा इसके सारथि का हनन कर दिया था। उस सञ्जय ने जो शत्रु के वीरो का हनन करने वाला था स्वयं ही अपने वाहनो को नियमित करके अन्य धनुष का आदान करके सुदर्शन को फेर कर दश बाणो से वेधन किया था और इसके सुदृढ धनुष का छेदन कर दिया था।८८।८९। सुदर्शन ने अन्य धनुष का ग्रहण करके सञ्जय के चार वाहो का यमपुरी भेज दिया था।९०। मुट्ठी मे रहने वाले धनुष को छिन्न कर दिया था और पाँच बाणो से उसको विद्ध कर दिया था। सञ्जय रथ से हीन होकर जिसके बाह छिन्न हो गये थे उसने खड्ग और ढाल को ग्रहण किया था।९१।

आदाय सम्मुख राजेऽभ्यद्रवत् कुपितो भृशम् ।
तस्य चाप तत. खड्ग क्षुरप्रेण सुदर्शन. ॥९२
द्विधा चिच्छेद भल्लेन चर्म चाप्यच्छिनत्तदा ।
अथ द्रुत तदोपेत्य सञ्जय. स्यन्दनोत्तमम् ॥९३
सुदर्शनस्य सूत तु कराभ्या पातयन् क्षितौ ।
रथाभ्याशे गतस्यास्य सञ्जयस्य सुदर्शन. ॥९४

शिरश्चिच्छेद खड्गेन ततोऽसौ न्यपतद् भुवि ।
स पपात तदा तस्य रथाभ्याशे महाबल ॥६५
कृत्त परशुनाऽरण्ये पुष्पित शालवृक्षवत् ।
सञ्जय पतित दृष्ट्वा विजय क्रोधमूर्च्छित ॥६६
महता शङ्खनादेन नादयस्तु नभ स्थलम् ।
रथेन स्वर्णचित्रेण व्याघ्रचर्मविराजिना ॥६७
केतुना वृषभेणाथ योजनार्धोच्छ्रितेन च ।
नादयन् ककुभ सर्वा रथौघपरिवेष्टित ॥६८
विमुञ्चञ्छरवर्षाणि समाद च सुदर्शनम् ।
आसाद्य त नृप भूपो विजय परवीरहा ॥६९

खड्ग और ढ ल को लेकर अत्यधिक कुपित होते हुए राजा के सम्मुख धावा किया था। फिर सुदर्शन ने क्षुरप्र के द्वारा उसके चाप और खड्ग के टुकडे कर दिये थे।६२। उस अवसर मे भाले से ढाल के दो टुकडे कर दिये थे। इसके उपरान्त शीघ्र ही समीप मे जाकर सञ्जय उसके उत्तम रथ पर पहुँच गया था और सुदर्शन के सारथि को उसने अपने हाथो से भूमि पर दिया था। रथ के समीप मे गये हुए इस सञ्जय का शिर खड्ग से काट डाला था और फिर वह भूमि पर गिर गया था। वह महान् बलवान् उसके रथ के ही समीप म उस समय मे गिर गया था ॥६३—६५॥ वन म पुष्पो वाले शाल के वृक्ष की ही भाँति कटा हुआ और गिरे हुये सञ्जय का अवलोकन करके विजय क्रोध से मूर्च्छित हो गया था। ६६। बडे भारी शख की ध्वनि स नाद करते हुए जिससे आकाश मे गू ज हो उठी थी। व्याघ्र के चर्म से विराजित—स्वर्ण से चित्रित—रथ के द्वारा जो वृषभ केतु स युक्त था जो कि केतु आधे योजन ऊँचा था—सभी दिशाओ म गू ज करता हुआ रथों के समुदाय से परिवेष्टित होकर शरो की वर्षा करते हुये सुदर्शन के समीप मे प्राप्त हुआ था। शत्रु के वीरो के हनन करने वाला राजा विजय उस राजा के पास पहुँच गया था ॥६७—६९॥

हृदि विद्ध्वा त्रिभिर्बाणैस्तिष्ठतिष्ठेति चाब्रवीत् ।
सुदर्शनोऽपि विजयं नदन्तं कुञ्जरोपमम् ॥१००
दशभिर्निशितैर्बाणैर्विद्ध्वा चिच्छेद तद् धनु ।
अर्थेन छिन्नधन्वानं अशुदेशे त्रिभि शरैः ॥१०१
निर्भिद्याथ महानादं ननाद स सुदर्शन ।
सोऽन्यद्धनु समादाय कङ्कपत्रैस्त्रिभि शरैः ॥१०२
विव्याध हृदये वीरो विजयोऽपि सुदर्शनम् ।
ततस्तन्नृपमुद्दिश्य महाशक्ति सुदीपिताम् ॥१०३
नागकन्या कोपयुक्ता लेलिहानामिवातुलाम् ।
स्वर्णदण्डा सुतीक्ष्णाग्रां तैलधौतां सुनिर्मलाम् ॥१०४
समुद्यम्याथचिक्षेप विजय शात्रवं प्रति ।
सुदर्शनस्य हृदयं सा शक्ति प्रविवेश ह ॥१०५

उसने तीन बाणों के द्वारा हृदय में बेधन करके खड़ा रह खड़ा रह-यह बोला था। सुदर्शन ने भी हाथी के समान गर्जन करते हुए विजय को अपने दश बाणों के द्वारा बेधन करके उसके धनुष को काट गिराया था। इसके अनन्तर कटे हुए धनुष वाले इसको तीन बाणों से शत्रु को बिद्ध कर दिया था। और फिर सुदर्शन ने महान नाद किया था उसने भी दूसरे धनुष का आदान किया था कङ्क पत्र वाले तीन शरों के द्वारा वीर विजय ने सुदर्शन के हृदय में बेधन किया था। इसके उपरान्त नृप का उद्देश्य करके उसने सुदीपित महा शक्ति का ग्रहण किया था।१००—१०३। वह महा शक्ति कोप से युक्त जीभ को लप लपाती हुई अनुपम नाग कन्या के ही तुल्य थी। उसमें सुवर्ण का दण्ड लगा हुआ था—उसका अग्रभाग बहुत ही तीक्ष्ण था—वह तैल से धुली हुई सुनिर्मल थी। ऐसी महा शक्ति को लेकर विजय ने शत्रु की ओर उसका प्रक्षेपण किया था। और वह शक्ति सुदर्शन के हृदय में प्रवेश कर गयी थी।१०४—१०५।

स विह्वलो रथोपस्थे ह्यधोवक्त्र उपाविशत् ।
तस्मिन् मोह-समापन्ने नृपतौ च सुदर्शने ॥१०६
तस्याग्रतस्तथा पार्श्वे ये स्थितास्तत्र सैनिकाः ।
तान् सर्वानहनद्राजा क्षणमात्राद् द्विजोत्तमाः ॥१०७
रथान् दशसहस्राणि तावन्त्येव च दन्तिनाम् ।
पञ्चविंशसहस्राणि वाजिनां च तरस्विनाम् ॥१०८
लक्षद्वयं तु पत्तीनां क्षणमात्रादपोथयत् ।
स तु लब्ध्वा ततः संज्ञां धनुरादाय वै दृढम् ॥१०९
शरवर्षेण विजयं ववर्ष स सुदर्शनः ।
निवार्य शरवर्षेण विजयं तु सुदर्शनः ॥११०
भल्लेन कार्मुकं सज्यं तस्य चिच्छेद तत्क्षणात् ।
सारथेस्तु शिरः कायाद् भल्लेनापाहरत् ततः ॥१११
हयांश्च चतुरश्चास्य प्रेषयामास मृत्यवे ।
अथैनं विरथं भूपं दशभिः कङ्कपत्रिभिः ॥११२

वह विह्वल होकर नीचे की ओर मुख वाला रथ के ही समीप में बैठ गया था। उस नृप सुदर्शन के मोह को प्राप्त हो जाने पर उसके आगे की ओर तथा पार्श्व में वहाँ पर जो सैनिक स्थित थे हे द्विजोत्तमो! राजा ने एक ही क्षण भर में उन सब को मार गिराया था।१०६।१०७। दश हजार रथों को—और उतने ही हाथियों का—बड़े वेग वाले अश्वों की बीस हजार संख्या और दो लाख पदातियों को क्षण भर में मार गिराया था। इसके उपरान्त होश में आकर तथा सुदृढ़ धनुष लेकर सुदर्शन ने विजय के ऊपर शरों की वर्षा की थी।१०८।१०९।११०। उसके सज्य कार्मुक को भाले के द्वारा उसी क्षण में छिन्न कर दिया था। और सारथि का शिर काय से दूर कर दिया था।१११। और इसके चार अश्वों को मृत्यु के मुँह में भेज दिया था। इसके अनन्तर बिना रथ वाले राजा को दश कङ्कपत्रों के द्वारा—विद्ध कर दिया था।११२।

विव्याध हृदये भूयो ननाद च सुदर्शनः ।
स च्छिन्नधन्वा विरथो गदामादाय वेगवान् ॥११३
विजयो विजयाकाङ्क्षी सुदर्शनमधावत ।
आपतन्तं महावीरं बाणवर्षैः सुदर्शनः ॥११४
ववर्ष वर्षासु यथा वारिदः पृथिवीधरम् ।
विजयः शरवृष्टिं तां प्राच्छाद्य स्वशरेण वै ॥११५
गदया तं रथारूढमाससाद तु तत्क्षणात् ।
आसाद्य तं महावीर्यं विजयोऽस्य सुदर्शनम् ॥११६
शीर्षे प्रहृत्य गदया पातयामास भूतले ।
गिरेः शृङ्गं यथा तुङ्गं वज्राशनिविदारितम् ॥११७
तथा सुदर्शनो राजा दारितो गदयाऽपतत् ।
तस्मिन्निपतिते वीरे सेनाभिस्तस्य सैनिकाः ॥११८
भयात् संप्राद्रवंस्तस्माद् दिशश्च प्रदिशस्तथा ।
नष्टेषु तस्य सैन्येषु विजयः खाण्डवीं पुरीम् ॥११९

सुदर्शन ने फिर हृदय में वेधन करके फिर गर्जना की थी । वह कटे हुए धनुष वाला और बिना रथ वाला होकर वेग से युक्त ने गदा का आदान किया था ॥ ११३ ॥ विजय की इच्छा वाले विजय ने सुदर्शन पर धावा किया था । सुदर्शन ने ऊपर से पतन करने वाले महान् वीर पर बाणों की वर्षा की थी जैसे वर्षा ऋतु में बादल पर्वत पर वर्षा किया करता है । विजय ने उस बाणों की अपने शरों से प्रच्छादित करके गदा से उसी क्षण में रथ पर समारूढ़ हुए उसके समीप में समासादन किया था । उस महान वीर्य वाले के पास पहुँच कर सुदर्शन के शिर में प्रहार करके उसको भूमि पर गिरा दिया था । जिस प्रकार से वज्र के द्वारा विदीर्ण किया गया पर्वत का ऊँचा शिखर गिरा करता है ॥ ११४—११७ ॥ सुदर्शन गदा के प्रहार से विदारित होकर गिर गया था । उस वीर के गिर जाने पर उसकी सेना के सैनिक उस युद्ध स्थल से डर से

भीत होते हुए दिशा—विदिशाओं में भाग गये थे। उसकी सेना के सैनिकों के नष्ट होजाने पर विजय ने खाण्डवी नाम वाली नगरी में प्रवेश किया था ॥११८—११९॥

प्रविश्य ददृशे तत्र राशीभूतान् गिरीनिव ।
सुवर्णानां च रत्नानां सञ्चयान् बहुशः पुनः ॥१२०
दृष्ट्वा सरांसि तत्रैव प्रफुल्लकमलानि च ।
हंसकारण्डवानादैर्नादितानि समन्ततः ॥१२१
राशीन् सुवर्णरत्नानां पर्वतानिव विस्तृतान् ।
पुष्पितान् देववृक्षांश्च भ्रमद्भ्रमरभूषितान् ॥१२२
प्रासादान् विपुलाञ्छुभ्रान् कैलाससदृशान् गजान् ।
प्रस्फुटांश्च सुगन्धाढ्यान् प्रतिगेहं व्यवस्थितान् ॥१२३
उत्फुल्लनयनो राजा विजयः परवीरहा ।
मेनेऽमरावतीं तां तु पुरीम् क्षितिगतामिव ॥१२४
तं वीक्षन्तं नरपतिं नगरीं तां सुरेश्वरः ।
समेत्य विजयं प्राह सान्त्वयन् श्लक्ष्णया गिरा ॥१२५

उसने नगरी में प्रवेश करके वहाँ पर एकत्रित पर्वतों की ही भाँति राशीभूत सुवर्णों की तथा रत्नों के ढेरों को बहुत तादाद में देखा था ॥ १२० ॥ वहाँ पर खिले हुए कमलों वाले सरोवरों को देखा था जो हंसों और कारण्डवों के नाद से सभी ओर से निनादित थे।१२१। पर्वतों के ही समान सुवर्णों और रत्नों के ढेरों को देखा था—घूमते हुए भौंरों से विभूषित और पुष्पित देव वृक्षों को देखा था।१२२। बहुत से शुभ्र प्रासादों को तथा कैलास के सदृश हाथियों को देखा था जो प्रस्फुट और सुन्दर गन्ध से युक्त प्रत्येक घर में व्यवस्थित थे।१२३। शत्रुओं का हनन करने वाले विजय राजा के नेत्र प्रफुल्लित हो गये थे। उसने उस नगरी को भूमि पर समागत हुई अमरावती ही माना था।१२४। उस परम सुन्दर नगरी को देखते हुए राजा के पास सुरेश्वर ने आकर परम श्लक्ष्ण वाणी से उसको सान्त्वना देते हुए विजय से कहा था।१२५।

राजन् महावनमिदमासीद् देवगणावृतम् ।
न च गन्धर्वयक्षाणां मुनीनां च मनोहरम् ॥१२६
सर्वानुत्सार्य देवादीन् मम चाप्यप्रिये रतः ।
भङ्क्त्वा वनमिदं गुह्यमुत्साह्य च तपोवनम् ॥१२७
खाण्डवी नगरी चक्रे हठाद्राजा सुदर्शनः ।
तदिदं पुनरेव त्वं वनं कुरु नरोत्तम ॥१२८
तत्राहं विहरिष्यामि तक्षकेण समं रहः ।
मुनीनां च तपःस्थानमतुलं ते प्रसादतः ।
भविष्यति च यक्षाणां किन्नराणां च पार्थिव ॥१२९
एतच्छ्रुत्वा वचस्तस्य शक्रस्य विजयस्तदा ।
वनमेवाकरोत् तान्तु खाण्डवी शक्रगौरवात् ॥१३०
गच्छन्तु भो यथास्थानं प्रजाः सर्वा यथेच्छया ।
येषां वाञ्छास्ति लोकानां मद्राज्यगमने पुनः ॥१३१
वाराणसीं ते गच्छन्तु मयैव प्रतिपालिताम् ।
ततस्तस्य वचः श्रुत्वा जना केचिन्निजास्पदम् ॥१३२
जग्मुर्वाराणसीं केचिद् विजयेनाभिपालिताम् ।
ततो धनानां तान् राशीन् रत्नानां च पृथक् पृथक् ॥१३३
मणीनां वनवानां च कुप्यानां विजयस्तथा ।
विविधैर्वारयामास पुरीं वाराणसीं प्रति ॥१३४

इन्द्रदेव ने कहा—हे राजन् ! यह महावन देवगणों से समावृत था। यह गन्धर्व—यक्ष और मुनियों से समावृत और परम मनोहर था। राजा सुदर्शन ने देव आदि सबको यहाँ से उत्सारित करके मेरे अप्रिय कार्य करने में रत होता हुआ उसने इस वन का भङ्ग करके गुह्य तपोवन को उत्साहित करके राजा ने हठ से खाण्डवी नगरी की रचना की थी। हे नरोत्तम! आप पुनः इसको उत्तम वन बना दीजिए।१२६-१२८॥ वहाँ पर मैं तक्षक के साथ एकान्त में विहार करूँगा। यह

आपके ही प्रसाद से मुनिगणों के तपश्चर्या करने का अनुपम स्थान होगा। हे पार्थिव! यह यक्षों का और किन्नरों का भी उत्तम स्थान हो जायगा ॥ १२९ ॥ मार्कण्डेय महर्षि ने कहा—उस समय में इन्द्रदेव के इस वचन का विजय ने श्रवण करके इन्द्रदेव के गौरव से उस खाण्डवी नगरी को विस्तृत वन ही बना दिया था ॥ १३० ॥ समस्त प्रजाजन को इच्छा के अनुसार यथा स्थान पर गमन कर जावें। जिन लोगों की पुन मेरे राज्य में गमन करने की इच्छा होवे व वाराणसी में गमन कर जावें जो कि मेरे द्वारा ही प्रतिपालित पुरी है। इसके उपरान्त मनुष्यों ने उसके वचन का श्रवण किया और कुछ लोग अपने ही स्थान को गमन कर गये थे ॥ १३१—१३२ ॥ और कुछ लोग विजय नृप के द्वारा अभिपालिता वाराणसी में चले गये थे। इसके अनन्तर धनों की तथा रत्नों की राशियों को अलग-अलग और मणियां—कनकों और पुष्पों की राशियां को विजय ने अनेक साधनों के द्वारा वाराणसी नगरी को ही ओर वाहित करा दिया था ॥१३३—१३४ ॥

गन्धर्वाणां च देवानां यदानीतं हठात् पुरा।
रत्नदार्वादिकं यत् तु विजयं तत् प्रसाद्य च ॥१३५
तैस्तैर्नीतं च खाण्डव्यां स्वस्थानं हनिर्हर्षितं।
त्रिंशद्योजनविस्तीर्णां शतयोजनमायताम् ॥१३६
तां पुरीं विजयश्चक्रे नचिरादेव व वनम्।
तस्मिञ्छक्रस्य सम्मत्या तक्षकः सहितो गणः ॥१३७
उवास सुचिरं तत्र ततोऽमून्निर्जनं वनम्।
तत्र देवाः सगन्धर्वाः क्रीडन्तेऽप्सरसां गणाः ॥१३८
आशसन्तश्च विजयं रणेषु विजयावहम्।
प्राप्तेऽष्टाविंशतितमे युगे द्वापरशेषतः ॥१३९
वह्निर्ब्राह्मणरूपेण भिक्षां जिष्णुमयाचत।
दातुमङ्गीकृते भिक्षां तदा पाण्डुसुतेन वै ॥१४०

गन्धर्वों की और देवों की जो पहिले हठ से रत्न दारु आदि की राशियाँ लाई गयी थी और विजय के समीप में थीं—विजय को प्रसन्न करके उन—उन्होंने प्रतिर्हापित होकर खाण्डवी में अपने स्थान को नीत किया था। विजय ने तुरन्त ही तीस योजन विस्तीर्ण सौ योजन आयत उस पुरी को वन बना दिया था। उस वन में इन्द्रदेव की सम्मति से अपने गणों के साथ तक्षक ने निवास किया था।१३५—१३७। वहीं पर तक्षक बहुत समय तक रहा था और फिर वह निर्जन वन बन गया था। वहाँ पर गन्धर्वों के साथ देवगण और अप्सराओं के समुदाय आनन्द की क्रीडा किया करते हैं।१३८। वे सब युद्धों में विजय प्रदान करने वाले विजय की चर्चा किया करते थे। अट्ठाईसवें युग के प्राप्त होने पर द्वापर के शेष में वह्नि ने विष्णु से ब्राह्मण के रूप में भिक्षा की याचना की थी। पाण्डु के सुत के द्वारा भिक्षा देने की स्वीकृति दे दी गई थी।।१४०।।

वह्नि स्वरूपमास्थाय जिष्णु वचनमब्रवीत् ।
अहमग्निः पाण्डुपुत्र यज्ञभागाभिभोजनात् ।।१४१
व्याधितोऽहं ततो व्याधि तम त्व नाशयाधुना ।
खाण्डवं नाम विपिन सपविमृगराक्षसम् ।।१४२
यदि त्व मां भोजयितुं शक्नोषि श्वेतवाहन ।
तदा मम ह्यसौ व्याधिरपयास्यति नो चिरात् ।।१४३
पुरा तु विजयो राजा खाण्डवी नाम तां पुरीम् ।
भस्मरवा वन यत्नाक्के तेन तत् खाण्डव वनम् ।।१४४
मदर्थं देवविहित वन तु श्वेतवाहन ।
विरोधात् तत् तु शक्रस्य न स्वय भोक्तुमुत्सहे ।।१४५
तस्मात् त्राहि महाभाग वने तस्मिन्नियोजय ।
यथाहं सकल भोक्तुं शक्नोमि त्वत्प्रसादतः ।।१४६
तस्य तद्वचन श्रुत्वा सव्यसाची महाबलः ।
दाहयामास विपिन तत्सर्वं प्राणिसयुतम् ।।१४७

वाहन ने अपने स्वरूप में स्थित होकर विष्णु से यह वचन कहा था—हे पाण्डु पुत्र ! मैं अग्नि हूँ—यज्ञ भागों के अभि भोजन में मैं व्यथित हो रहा हूँ। अब आप ही मेरी इस व्याधि का विनाश कीजिए। खाण्डव नाम वाला विपिन है जो पक्षी—मृग और राक्षसों से समन्वित है ॥१४१—१४२॥ हे श्वेत वाहन ! यदि आप मुझको भोजन कराने में समर्थ हैं तभी मेरी यह व्याधि शीघ्र ही नष्ट हो जायगी ॥ १४३ ॥ पहिले समय में विजय नाम वाले वे खाण्डवी नाम की उस पुरी को भङ्ग करके इसको वन बना दिया था इसी कारण से यह खाण्डव वन है। हे श्वेत वाहन ! यह देवों के द्वारा विहित वन मेरे ही लिए था। इन्द्रदेव के विरोध में मैं स्वयं इसका भाग करने का उत्साह नहीं करता हूँ ॥१४४—१४५॥ हे महाभाग ! इसी कारण से आप परित्राण करिए और उस वन में नियोजन कीजिए। जिस रीति से मैं सम्पूर्ण का भोग करने के लिए आपके प्रसाद से मैं समर्थ हो सकता हूँ ॥ १४६ ॥ महान् बलवान् सव्यसाची ने उसके इस वचन का श्रवण करके उस सम्पूर्ण वन को जो कि प्राणियों से समन्वित था दग्ध कर दिया था ॥१४७॥

देवकीतनयेनासौ वासुदेवेन पालित ।
खाण्डव दाहयामास ज्वलनस्य हिते रत ॥१४८
सुप्रीत प्रददौ तस्मादर्जुनाय महात्मने ।
वह्निर्धनुश्च गाण्डीव वारुण देवनिर्मितम् ॥१४९
अक्षय्ये चेषुधी दिव्ये कृपाइत्याश्चतुरो हयान ।
हनुमताधिष्ठित तु महान्त वानरध्वजम् ॥१५०
खड्ग च त्रिशिख तीक्ष्ण दत्त्न सव्यसाचिने ।
नीरोगश्चाभवद् वह्निस्तथा जिष्णुप्रसादत. ॥१५१
सर्वाधिकेन धनुषा तेन खड्गेन चेतुना ।
तदश्वस्यन्दनेनापि विजिग्ये फाल्गुनो रिपून् ॥१५२

एवं भैरववंशेषु सञ्जातो विजयो नृपः ।
खाण्डवं नाम विपिनं चकार सुमहाकृती ॥१५३
विजयस्य सुता जातास्त्रयोदश महाबलाः ।
द्युतिमान् सौम्यदर्शी च भूरिः प्रद्युम्न एव च ॥१५४
क्रतुस्तुण्डो विरूपाक्षो विक्रान्तोऽथ धनंजयः ।
प्रहर्ष प्रबलः केतुस्तथोपरिचरोऽपरः ॥१५५

यह देवकी के आत्मज भगवान् वासुदेव के द्वारा पालित है। अग्नि के हित करने में रति रखने वाले ने उस खाण्डव वन को जला दिया था ॥१४८॥ परम प्रसन्न होकर वह्नि ने इसी कारण से महात्मा अर्जुन को गाण्डीव धनुष जो देवों द्वारा निर्मित और वारुण था प्रदान किया था ॥ १४६ ॥ और अक्षय—दिव्य औषधियाँ दी थीं और सुरूप में मयुत चार अश्व—हनुमानजी से अधिष्ठित वानर ध्वजा वाला महान् रथ—वज्र—तीक्ष्ण त्रिगाब अग्नि ने सव्य साची ( अर्जुन ) को दिये थे। तथा विष्णु के प्रसाद से वह्नि रोग से रहित होगया था ॥१५०—१५१॥ फाल्गुन ( अर्जुन ) ने उन वाणों से—उस धनुष से—वज्र से—केतु से उन अश्वों वाले रथ से शत्रुओं पर विजय प्राप्त की थी ॥१५२॥ इस प्रकार से भैरव के वंशों में विजय नृप जो महा आकृति वाला था उसने खाण्डव को विपिन कर दिया था ॥ १५३ ॥ विजय राजा के महान् बल वाले तेरह पुत्र हुए थे। उनके नाम द्युतिमान—सौम्यदर्शी—भूरि—प्रद्युम्न—क्रतु—तुण्ड-विरूपाक्ष—विक्रान्त—धनञ्जय—प्रहर्ष-प्रबल—केतु और उपरिचर थे ॥ १५४—१५५ ॥

एषां राजाऽभवद् वीरः शेषोपरिचरस्तु यः ।
वाराणस्यां नगर्यां यो यज्ञलक्ष पुराऽकरोत् ॥१५६
लक्षयज्ञकरः कोऽपि नासीन्नापि भविष्यति ।
राजा क्षितौ महाभागो यथोपरिचरस्तथा ॥१५७
एषां सूतिप्रसूतैश्च व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ।

चिरेण तान् क. सख्यातुं शक्नोति भुवि मानुष. ॥१५८
क्रमाद् भैरववशेन व्याप्त लोकत्रयं स्थिदम् ।
एतद् व. कथित विप्रा. सन्तानं भैरवस्य तु ॥१५६
येषा श्रुत्वा कथामात्र नापुत्रो जायते नरः ।
इद य कीर्तयेत् पुण्य चरित विजयस्य तु ॥१६०
सतत विजयस्तस्य जायते न पराभव ।
एकाग्रमनसा यस्तु शृणुयादिदमुत्तमम् ।
तस्य वशस्य विच्छेदो न कदाचिद् भविष्यति ॥१६१

इन सबका राजा वीर हुआ था जो शेपोपरिचर था जिसने वाराणसी नगरी मे पहिले एक लाख यज्ञ किये थे ॥ १५६ ॥ एक लाख यज्ञों के करने वाला कोई भी नही हुआ था और न भविष्य मे भी होगा। पृथ्वी मे महाभाग राजा था वह जैसा उपरिचर था वैसा ही था ।१५७। इनके पुत्र—पौत्र—प्रपौत्रो से ही यह सम्पूर्ण जगत् व्याप्त है। भूमण्डल मे ऐसा कौन-सा मनुष्य है जो बहुत लम्बे समय में भी उनकी गिनती कर सकता हो। अर्थात् ऐसा कोई भी मनुष्य नही है ॥१५८॥ क्रम से भैरव के वश से यह तीनो ही लोक व्याप्त हो रहे हैं। हे विप्रो ! यह मैंने आपके समक्ष मे भैरव की सन्तति का वर्णन कर दिया है। इनकी केवल कथा ही का श्रवण करके जो पुत्र रहित होवे ऐसा वह कभी भी हो नही सकता है। विजय के इस परम पवित्र चरित्र का कीर्तन किया करता है उसका सदा ही विजय ही होता है और पराभव कभी भी नही हुआ करता है। जो एकाग्र मन से इस उत्तम चरित्र का श्रवण करता है उसके वश का विच्छेद कभी भी नहीं हुआ करता है और न होगा ही ॥१५६—१६१॥



## ॥ षोड शोपचार वर्णन ॥

उपाचारान् प्रवक्ष्यामि शृणु षोडश भैरव ।
यैः सम्यक् तुष्यते देवी देवोऽप्यन्यो हि नन्दितः ॥१
आसनं प्रथमं दद्यात् पौष्पं दारवमेव वा ।
वास्त्र वा चार्मणं कौश मण्डलस्योत्तरे सृजेत् ॥२
यदैव दीयते पद्मे मण्डलस्य तदुत्सृजेत् ।
वाक्पुष्पतोयैः कुसुमं विना यच्छादकं भवेत् ॥३
पद्मस्य तद्बहिर्देशे द्वारादौ विनिवेदयेत ।
अर्घ्यं पाद्य चाचमनं स्नानीयं नेत्ररञ्जनम् ॥४
मधुपर्कं च गन्धं च पुष्पं पद्मे निवेदयेत् ।
प्रतिमासु च प्रद्योग्य गात्रे दातुं च तत् तनौ ॥५
दद्याद् योग्य तु पुरतो नैवेद्यं भोजनादिकम् ।
पौष्पासन यद् विहितं यस्य तद् यदि गर्भकम् ॥६
निवेदयेत् तदा पद्मं विपुलं द्वारि चोत्सृजेत् ।
पौष्पं पुष्पौघरचितं कुशसूत्रादिसंयुतम् ॥७
अतिप्रीतिकर देव्या ममाप्यन्यस्य भैरव ।
यज्ञकाष्ठसमुद्भूतमासनं मसृणं शुभम् ॥८

श्री भगवान् ने कहा—हे भैरव ! मैं अब सोलह उपचारों का वर्णन करता हूँ। उनका आप श्रवण कीजिए। भक्ति भाव से जिनसे जिनसे देवी भली भाँति से सन्तुष्ट हुआ करती है और अन्यदेव भी परम प्रसन्न होते हैं।१। सबसे प्रथम आसन देना चाहिए। वह आसन पौष्प हो अथवा काष्ठ का होवे। चाहे वह वस्त्र का हो—चर्म का हो या कौश होवे। उसे मण्डल के उत्तर की ओर ही सृजन करना चाहिए। ।२। जिस समय में वह पद्म में दिया जाता है उसे मण्डल के उत्तर में ही रखे। कुसुम के बिना वाक् पुष्प और जल से जो छादक होवे।३। उस पद्म के बाहिर के भाग में द्वार आदि पर विशेष रूप से निवेदित

करना चाहिए। अर्घ्य—पाद्य—आचमन—स्नानीय—नेत्र रञ्जन—मधुपर्क—गन्ध और पुष्प पग में निवेदित करे। और प्रतिमाओं में और गात्र में देने के लिये जो भी योग्य होवे वह तनु में देना चाहिए। और नैवेद्य भोजन आदि जो होवे वह आगे देना चाहिए। पीप्पा सव जो जिसको विहित किया गया है वह यदि गर्भक हो तो उस समय में पद्म से निवेदन करना चाहिए और विपुल को द्वार में उत्सृजन करे। पीप्प जो होता है वह पुष्पों के समुदाय से रचित हुआ करता है और कुश तथा सूत्र आदि से सयुत होता है। हे भैरव! यह देवी का—मेरा और अन्य का भी अत्यधिक प्रिय करने वाला होता है। यज्ञ के काष्ठ से समुद्भूत आसन मसृण और शुभ हुआ करता है। ४—८।

नोच्छ्राय नातिविस्तीर्णमासन विनियोजयेत्।
अन्यद दारुभव चापि दद्यादासनमुत्तमम् ।।९
सकण्टक क्षीरयुत दारुसारविवर्जितम्।
चैत्यश्मशानसम्भूत वर्जयित्वा विभीतकम् ।।१०
वल्कल कोपज शाण वस्त्रमेतत् त्रय मतम्।
रोमज कम्बल चैतदनेन तु चतुष्टतम् ।।११
अनेन रचित दद्यादासन चेष्टभूतय।
सिंहव्याघ्रतरक्षूणा छागस्य महिषस्य वा ।।१२
गजाना तुरगाणा च कृष्णसारस्य चमण।
चमरस्याथ रामस्य मृगाणा नवभेदिनाम् ।।१३
चर्मभि सर्वदेवानामासन प्रीतिद श्रुतम्।
वस्त्रेषु कम्बल शस्तमासन देवतुष्टये ।।१४
राङ्कव चार्मण श्रेष्ठ दारव चन्दनोद्भवम्।
यच्चासन कुशमय तदासनमनुत्तमम् ।।१५
सर्वेषामपि देवानामृषीणा च यतात्मनाम्।
योगपीठस्य सदृशमासन स्थानमुच्यते ।।१६

आसन ऐसा होना चाहिए जो बहुत ऊँचा न होवे और न बहुत विस्तृत होना चाहिए। ऐसे ही आसन को विनियोजित करे। अन्य लकड़ी से बनाया हुआ भी उत्तम दवे।६। वह आसन दारु (काष्ठ) के भार से रहित तथा काँटों से युक्त एवं और न मथुन—चैत्य श्मशान में समुत्पन्न औदि भी तब का छोड़कर ही काष्ठ का आसन बनाना चाहिए।१०। वस्त्र के आसन के लिये वल्कल (वृक्ष की छाल)—कापस और शाण अर्थात् सनका—ये ही तीन आसन माने गये है। रोमज अर्थात् रोमों से बनाया हुआ कम्बल—ये चार होते है।११। अपने इष्टदेव की मूर्ति के लिये इसके द्वारा विरचित आसन ही देना चाहिए। सिंह—व्याघ्र—तरक्षु—छाग—महिष—गज—तुरग—कृष्ण रुरु सूकर—राम य मृगो के नौ भेद हैं।१२। इनके चर्मों के द्वारा आसन बनाया जाया करता है जो सभी देवों के निय प्री त का देने वाला होता है—ऐसा सुना गया है। कम्बों के आसनों में कम्बल का आसन प्रशस्त होता है और देवो की तुष्टि के लिये हुआ करता है।१४। चर्म के आसन में रुरु के चर्म का आसन श्रेष्ठ होता है तथा काष्ठ के आसनो में चन्दन का श्रेष्ठ माना गया है।१५। सभी देवों का मयन मानस वाले ऋषियों का योग पीठ के सदृश आसन तथा स्थान कहा जाता है ॥१६॥

आसनस्य प्रदानेन सौभाग्य मुक्तिमाप्नुयात्।
शम्बरो रोहितो रामो न्यङ्कुरङ्कुशशो रुरु ॥१७
एणश्च हरिणश्चेति मृगा नवविधा मता।
हरिणश्चापि विज्ञेयो पञ्चभेदोऽत्र भैरव ॥१८
ऋष्य खड्गो रुरुश्चैव पृषतश्च मृगस्तथा।
एते बलिप्रदानेषु चर्मदानेषु कीर्तिता ॥१९
सर्वेषा तैजसाना च आसन श्रेष्ठमुच्यते।
आयसं वर्जयित्वा तु काम्यं सीसकमेव वा ॥२०

शिलामय मणिमय तथा रत्नमय मतम् ।
आसन देवनाम्यस्तु मुक्त्यं भुक्त्यं समुत्सजेत् ॥२१
अत्रैव साधकाना च आसन शृणु भैरव ।
यत्रासीन पूजयस्तु सर्वसिद्धिमवाप्नुयात् ॥२२
ऐन्धन चार्मण वास्त्र तैजस च चतुष्टयम् ।
आसन साधकाना च सतत परिकीर्तितम् ॥२३
तत् सर्वमासन शस्त पूजाकर्मणि साधके ।
न यथेष्टासनो भूयात् पूजाकर्मणि साधक ॥२४

देवी के लिये आसन के समपण से परम सौभाग्य और मुक्ति की प्राप्ति की जाया करती है। मृग नौ प्रकार के माने गये है अर्थात् निम्नाङ्कित इनके नौ भेद होत है—शम्बर—रोहित—राम—न्यङ्कु—अङ्कुशाग—रुरु—राण और हरिण—ये नौ भेद हैं। हे भैरव ! हरिण भी यहाँ पर पाँच भेदों वाला समझना चाहिए।१७।१८। ऋष्य—खड्ग—रुरु—पृषत—तथा मृग—ये बलि के प्रदान करने म तथा चर्म दान में कीर्तित किये गये है।१६। और सभी तैजसो के आसन परम श्रेष्ठ कहे जाया करत हैं। धातु के आसनो म केवल लौह को छोडकर कांसा—सीसा—शिलामय—मणिमय—ये रत्नमय माने गये है। देवताओ के लिये आसन मुक्ति अर्थात् सासारिक सुखो के उपभोग और मुक्ति अर्थात् सासारिक बन्धनो म छुटकारा पाने के लिय समुत्सृजित करना चाहिए।।२०।२१। हे भैरव ! और यहाँ पर ही साधना करने वालो के आसनो के विषय मे भी श्रवण कर लीजिए। जिन पर बैठ कर अभ्यर्चन करता हुआ सब प्रकार की सिद्धियो को प्राप्त कर लिया करता है।२२। साधकों के लिये चार प्रकार के आसन निरन्तर बताये गये है—ऐन्धन (काष्ठका)—चार्मण (चमक)—वास्त्र (वस्त्रका)—और तैजस अर्थात् धातु निर्मित ये चार हैं। १३। साधक को पूजा के कर्म म वे सभी आसन प्रशस्त होते हैं ॥२४॥

काष्ठादिकासन कुर्यात् सितमेव सदा बुधः ।
चतुर्विंशत्यङ्गुलेन दीर्घं काष्ठासन मतम् ॥२५
षोडशांगुलविस्तीर्णमुच्छ्राय         चतुरंगुलम् ।
षडङ्गुलं वा कुर्यात् तु नोच्छ्रितञ्ज्ञान आचरेत् ॥२६
पूर्वोक्तं वर्जयेद् वर्ज्यमासन पूजनेऽप्यपि ।
वस्त्रं द्विहस्तान्नो दीर्घं सार्द्धहस्तान्न विस्तृतम् ॥२७
न त्र्यङ्गुलात् तथोच्छ्रायं पूजाकर्मणि साश्रयेत् ।
यथेष्ट चार्मण कुर्यात् पूर्वोक्त सिद्धिदायकम् ॥२८
षडङ्गुलाधिकं कुर्यान्नोच्छ्रित च कदाचन ।
काम्बलं चार्मणं शैलं महामायाप्रपूजने ॥२९
प्रशस्तमासन प्रोक्तं कामाख्यायास्तथैव च ।
त्रिपुरायाश्च सतत विष्णोश्चापि कुशासनम् ॥३०
बहुदीर्घं बहूच्छ्रायं तथैव बहुविस्तृतम् ।
दारुभूमिसम प्रोक्तमाश्मापि सर्वकर्मणि ॥३१
पृथक् पृथक् कल्पयेत्तु वहिर्द्वारि तथासनम् ।
न पत्रमासन कुर्यात् कदाचिदपि पूजने ॥३२

बुध पुरुष को चाहिए कि सर्वदा काष्ठ आदि का आसन सित ही रक्खे। काष्ठ का आसन चौबीस अंगुल प्रमाण वाला दीर्घ होना चाहिए—यही शास्त्र—सम्मत होता है ॥ २५ ॥ सोलह अंगुल के विस्तार से युक्त और चार अंगुल ऊँचाई वाला होना चाहिए। अथवा छै अगुल ऊँचा करे। इससे ऊँचा कभी नही करे ।२६। पूर्व में कहे हुए को वर्जित कर देवे । जो आसन वर्जित हैं वह पूजन मे वर्जन के ही योग्य होता है । वस्त्र का आसन दो हाथ से बड़ा नही होना चाहिए । और डेढ हाथ से अधिक विस्तृत नहीं होवे । ।२७। तीन अगुल से ऊँचा आसन कभी भी पूजा के कर्म मे साश्रित नहीं करना चाहिए । चर्म का आसन जितना भी अभीष्ट हो करे।

पूर्व मे वर्णित आसन सिद्धि का प्रदान करने वाला हुआ करता है।२८। छै अगुल से ऊँचा कभी भी नहीं करना चाहिये। कम्बल का आसन तथा चर्म का आसन और शैल अर्थात् शिला का आसन महामाया के प्रकृष्ट पूजन मे परम प्रशस्त आसन कहा गया है तथा कामाख्या देवी के यजन मे इसी को श्रेष्ठ बताया गया है। सदा त्रिपुरा देवी के पूजन मे और भगवान् विष्णु के अर्चन मे भी कुशा का आसन प्रशस्त माना गया है।२५।३०। बहुत दीर्घ—बहुत ऊँचा—और बहुत विस्तार वाला काष्ठ और भूमि के समान ही कहा गया है और पाषाण का भी आसन सभी कर्मों मे प्रशस्त होता है।३१। द्वार मे बाहिर आसन पृथक्-पृथक् ही कल्पित करे। पत्रो का आसन कभी पूजन मे नही करना चाहिए ॥३१॥३२।

न प्राण्यङ्ग-समुद्भतमस्थिज द्विरदादृते।
मातङ्गदन्तसञ्जात काम्यिकेष्वासन चरेत् ॥३३
चार्म पूर्वोदित ग्राह्य तथा गन्धमृगस्य च।
सलिले यदि कुर्वीत देवताना प्रपूजनम् ॥३४
तत्राप्यासन आसीनो नोत्थितस्तु कदाचन।
तोये शिलामय कुर्यादासन कौशमेव वा ॥३५
दारव तैजस वापि नान्यदासनमाचरेत्।
आसनारोपणस्थान स्थानाभावे तु पूजक ॥३६
आसन कल्पयित्वा तु मनसा पूजयेज्जले।
यद्यासितु न सस्थान विद्यते तोयमध्यत ॥३७
अन्यत्र वा तदा स्थित्वा देवपूजा समाचरेत्।
इत्येतत् कथित पुत्र पूज्यपूजकसङ्गतम् ॥३८
आसन पाद्यमनुना शृणु वेताल भैरव।
पादार्थमुदक पाद्य केवल तोयमेव तत् ॥३६
तत् तैजसेन पात्रेण शखेनापि प्रदापयेत्।
धर्मार्थकाममोक्षाणा सस्थान पाद्यमिष्यते ॥४०

गज को छोड़कर किसी भी प्राणी के अङ्ग से निर्मित आसन तथा अस्थियों से रचित आसन ग्रहण नहीं करे। मातङ्ग के दाँतों से निर्मित आसन कामिक कर्मों में समाचरित करना चाहिए ।३३। चर्म का आसन नहीं ग्रहण करना चाहिए जो पूर्व में कहा गया है। तथा गन्ध मृग के चर्म का आसन लेवे। यदि जल में देवताओं का पूजन करे। वहाँ पर भी आसन पर बैठे हुए साधक को कभी भी उठना नहीं चाहिए। जल में शिलामय अथवा कुशा का ही आसन करे ॥३४॥३५॥ काष्ठ का अथवा तैजस अर्थात् धातु निर्मित आसन का ग्रहण करे तथा अन्य आसन को नहीं समाचरण करे। स्थान के अभाव में तो पृथक् आसन का आरोप के सम्थान को ही आसन कल्पित करके मन से जल में पूजन करे। यदि जल के मध्य में बैठने का सम्थान नहीं होवे तो अन्य स्थान में ही बैठकर उस समय में देव की पूजा का समाचरण करना चाहिए। हे पुत्र ! यहाँ आपको मैंने पूज्य और पूजक का जो मङ्गल विषय है वह सब कह बता दिया है ।३६।३७।३८। हे वेताल भैरव ! आसन और इसमें पाद्य का श्रवण कीजिए। चरणों के प्रक्षालन के लिए जो जल है वही पाद्य होता है अथवा केवल वह जल ही होता है।३९। वह पाद्य किसी उत्तम धातु से निर्मित पात्र के द्वारा और शंख के द्वारा भी देना चाहिए। पाद्य धर्म-अर्थ-काम और मोक्ष का सम्थान होता है ॥४०॥

तदासमोत्तर दद्यान्मूलमन्त्रेण सर्वतः।
कुशपुष्पाक्षतैश्चैव सिद्धार्थैश्चन्दनैस्तथा ॥४१
तोयैर्गन्धैर्यथालब्धैरर्घ्यं दद्यात् तु सिद्धये।
अर्घ्येण लभते कामानर्घ्येण लभते धनम् ॥४२
पुत्रायु-सुखमोक्षाणि दानादर्घ्यस्य वै भवेत्।
न दद्याद् भास्करायार्घ्यं शङ्खतोयैर्विचक्षण ॥४३
तथा न शुक्तिपात्रेण विष्णवेऽर्घ्यं निवेदयेत्।
दद्यादाचमनीयं तु सुगन्धिसलिलं शुभैः ॥४४

कर्पूरवासितं वापि कृष्णागुरुविधूपितैः ।
यथा तथा सुगन्धैर्वा प्रसङ्ग फेनवर्जितं ॥४५
तत् तैजसेन पात्रेण शङ्खेनापि प्रदापयेत् ।
उदकं दीयते यत् तु प्रसन्नं फेनवर्जितम् ॥४६
आचमनाय देवेभ्यस्तदाचमनमुच्यते ।
केवलं तोयमात्रेण तद् वा दद्यान्न मिश्रितम् ॥४७
वासितं तु सुगन्धाद्यैः कर्त्तव्यं यदि लभ्यते ।
आयुर्बलं यशोवृद्धि प्रदायाचमनीयकम् ॥४८

उस समय में आसन के उत्तर में सभी ओर से मूल मन्त्र के द्वारा कुश-पुष्प-अक्षत-सिद्धार्थ-चन्दन तथा यथा लब्ध अर्थात् जो भी प्राप्त हो सकें उनसे सिद्धि के लिए अर्घ्य देना चाहिए। अर्घ्य से कामनाओं का लाभ होता है और अर्घ्य देने से धन की प्राप्ति हुआ करती है।४१। ।४२। अर्घ्य से पुत्र-आयु सुख-मोक्ष की प्राप्ति हुआ करती है। विचक्षण पुरुष को कभी भी शङ्ख के द्वारा जल का अर्घ्य भास्कर के लिये नहीं देना चाहिए।४३। सीप के पात्र से भगवान् विष्णु के लिए अर्घ्य निवेदित नहीं करे। सुगन्ध से युक्त जल में ही जो परम शुभ होवे आचमनीय समर्पित करे।४४। कर्पूर से वासित और कृष्णा गुरु से धूपित जिस प्रकार से सुगन्धित होवें वैसे ही प्रसङ्गों से और फेनों से रहित जल से तैजस ( धातु निर्मित ) पात्र के द्वारा और शङ्ख के द्वारा भी निवेदित करे। जो भी जल दिया जाता है वह स्वच्छ और फेनों से रहित ही होना चाहिए।४५।४६। देवों के लिए जो आचमन करने को जल दिया जाता है वह ही आचमनीय कहा जाया करता है। अथवा केवल जल ही से देवे और मिश्रित नहीं देवे।४७। सुगन्धित पदार्थों से उस जल को वासित करे। यदि इस प्रकार से प्राप्त होता है। आचमनीय का समर्पण करके साधक आयु—बल और यश की वृद्धि प्राप्त किया करता है।४८।

लभते साधको नित्य कामाश्चैव यथोत्थितान् ।
दधिसर्पिर्जलं क्षौद्रं सिता ताभिश्च पञ्चभिः ॥४९
प्रोच्यते मधुपर्कस्तु सर्वदेवौघतुष्टये ।
जलं तु सर्वतः स्वल्पं सितादधिघृतं समम् ॥५०
सर्वेभ्यश्चाधिकं क्षौद्रं मधुपर्के प्रयोजयेत् ।
तद् दद्यात् कांस्यपात्रेण रौक्मश्वेतमयेन वा ॥५१
ज्योतिष्टोमाश्वमेधादौ पूर्वे चेष्टे च पूजने ।
मधुपर्कः प्रदिष्टोऽत्र सर्वदेवौघतुष्टिदः ॥५२
धर्मार्थकाममोक्षाणां साधकः परिकीर्तितः ।
मधुपर्कः सौम्यसौम्य-तुष्टि-पुष्टि-प्रदायकः ॥५३
पिष्टातकोऽथ कस्तूरी रोचनं कुङ्कुमं तथा ।
गुडं क्षौद्रं पञ्चगव्यं सर्वौषधिगणस्तथा ॥५४
सिता निर्णेजनं तैलं स्निग्धस्नेहेन तन्तुतिना ।
प्राग्ने तोयमिति प्रोक्तं स्नानीयं कल्पकोविदैः ॥५५
स्वर्णरत्नोदकं चैव कर्पूराद्यधिवासितम् ।
तैजसं कांस्यपात्रैर्वा शङ्खैर्वा तन्निवेदयेत् ॥५६

साधक अपने हृदय में उठे हुए मनोरथों की भी प्राप्ति किया करता है। सभी देवों की तुष्टि के लिये मधुपर्क दिया करता है। दधि-घृत—जल—मधु—मिश्री—इन्हीं पाँचों से मिश्रित करके मधुपर्क बनाया जाता है। इसमें जल तो बहुत ही थोड़ा होना चाहिए और मिश्री—घृत और दधि समान परिमाण में होने चाहिए। इन सबसे अधिक मधु मधुपर्क में प्रयुक्त करे। यह मधुपर्क काँसे के पात्र के द्वारा—सुवर्ण अथवा चाँदी के पात्र में ही समर्पित करे। ज्योतिष्टोम और अश्वमेध आदि में—पूर्व में और इष्ट में पूजन में यह मधुपर्क प्रविष्ट होता है जो सभी देवों के समुदाय की तुष्टि के लिये हुआ करता है ॥४९—५८॥ यह मधुपर्क धर्म—अर्थ—काम और मोक्ष का साधन कीर्तित किया गया है। मधु-

पर्क सौख्य—भोग्य—तुष्टि—पुष्टि का प्रदान करने वाला हुआ करता है ॥५३॥ पिष्टातक—कस्तूरी—रोचन—कुंकुम—गुड—मधु—पञ्च-गव्य—सर्वोषधियो का समुदाय—सिता ( मिश्री )—निर्णेजन—तैल—स्निग्ध स्नेह मे तिल—प्रान्त मे जल—ये सभी पदार्थों को कथ्य कोविदो के द्वारा स्नानीय अर्थात् स्नान का जल कहा गया है ॥५४—५५॥ इस स्नानीय जल को स्वर्ण और रत्नो का जल जो कपूर आदि सुगन्धित पदार्थों से अधिवासित करे और उसको तैजस अर्थात् उत्तम धातु पात्रों के द्वारा—काँसे के पात्रो से अथवा शखो के द्वारा निवेदित करना चाहिए ॥५६॥

मण्डले केशरे देयमादित्यप्रतिमासु च ।
शिवलिङ्गे तथा भोगे पीठे देवतानो तथा ॥५७
सद्य स्निग्धे मृन्मये वा सर्पि सिन्दुरजे तथा ।
श्रीचन्दनप्रतिष्ठे वा लेपयेत् प्रतिमाततौ ॥५८
स्वस्तिस्थापिते खडगे स्नापयेद् दर्पणेऽथ वा ।
एव दद्यात् तु स्नानीय महादेव्यै विशेपतः ॥५९
रवि विष्णुशिवेभ्यो वा यत्र तत्र प्रपूजने ।
पूजक. स्नानदानात् तु चिरायुरुपजायते ॥६०
सम्यक् स्नानप्रदानात् तु कल्पान्त स्वर्गभागभवेत् ।
यदेव दीयते पाद्यं गन्धपुष्पादिक तथा ॥६१
उपाचारास्तथा सर्वानर्घ्यपात्राहितैर्जलै. ।
अमृतीकरणार्थंस्तु सस्कृतैस्त्वभिपिच्य तै. ॥६२
प्रदद्यादिष्टदेवेभ्यो गृह्णाति च ततः स्वयम् ।
अर्घ्यपात्राणि तैस्तोयैर्विना यद्विनिवेदनम् ॥६३
दीयते चेष्टदेवेभ्यः सर्वं तन्निष्फल भवेत् ।
रागाल्लोभात् प्रमादाद् या ह्यर्घ्यं पात्रामृतीकृतम् ॥६४

आदित्य की प्रतिमाओ मे मण्डल मे और केशर मे देना चाहिए।

शिवजी के लिङ्ग मे तथा भोग मे—पीठ मे तथा देवता के तनु म देना चाहिए। मद्य म्मिन मे—मृत्तिका मे निर्मित मे—घृत और सिन्दूर से निर्मित मे अथवा श्री चन्दन प्रतिष्ठ मे प्रतिमा के तनु म लेपन करना चाहिए ॥ ५८ ॥ स्वास्तिक मे स्थापित मे—शङ्ख मे अथवा दर्पण में स्नपन कराना चाहिए। इसी प्रकार से और विशेष रूप से महादेवी के लिये स्नानीय को समर्पित करना चाहिए ॥५६॥ सूर्य—विष्णु—शिव के लिये जहाँ—तहाँ पर पूजन मे पूजक स्नानीय के समर्पण करने से चिरायु को प्राप्त किया करता है ॥ ६० ॥ भली भाँति स्नानीय के समर्पण करने से पूजक कल्प के अन्त तक स्वर्ग के निवास का अधिकारी हो जाया करता है। जिस समय में हो पाद्य तथा गन्ध और पुष्प प्रभृति दिये जाया करते हैं। तथा सभी उपचार समर्पित किय जाते हैं। इन सबको अर्घ्य पात्र म अवस्थित जलो से अमृतीकरण आदि कर तथा मुत्स्पर्श करे और फिर उनके द्वारा अभिषिञ्चन करना चाहिए। इसके उपरान्त ही इष्ट देवो की सेवा में समर्पित करना चाहिए। उस समर्पित को देव स्वयं ही ग्रहण किया करते हैं। अर्घ्य पात्रो को उस प्रकार के जलो के बिना जो निवेदन किया जाता है। ऐसा जो समर्पण है जो अपने इष्ट देवो के लिये किया जाता है वह सभी समर्पण निष्फल ही हुआ करता है जो राग से—प्रसाद मे अथवा लोभ मे किया जाया करता है वह फल हो नही होता है। अर्घ्य पात्र मे अमृती करन होना चाहिए ॥६१—६४॥

तोय स्त्रुत स्यात् पात्रात् पुन. कुर्यात् तदामृतम्।
स्वल्पावशेषतोये तु पात्रस्थे ह्यमृतीकृते ॥६५
तत्रान्यदुदकं दद्यात् तत्तत्तेनैवामृत भवेत्।
बहूनि यदि पुष्पाणि माला वा प्रचुरा यदि ॥६६
दीयन्ते चार्घ्यपात्रस्थैर्जले. संसिच्य चोत्सृजेत्।
अन्यतोयैर्यदुत्सृष्टमर्घ्यपात्रस्थितेतरैः ॥६७

तन्न गृह्वातीष्टदेवो दत्तं विधिशतैरपि ।
सस्कृते त्वर्घ्यपात्रे तु नवभिः प्रतिपत्तिभिः ॥६८
तिष्ठन्ति सर्वतीर्थानि पीयूषाणि च सर्वत. ।
तस्मात् तत्र स्थितैस्तोयैरभ्युक्ष्योपचारानुत्सृजेत् ॥६६
न योग्यमर्घ्यपात्रेषु निधाय विनिवेदयेन् ।
इदं ते भैरव प्रोक्त पट्क चैवासनादिकम् ।
वस्त्रादि दश वक्ष्यामि शृणु विज्ञानवृद्धये ॥७०

पात्र से जल स्रुत होता है फिर उसको अमृत करना चाहिए। अमृतीकृत जल जब पात्र मे स्वल्प अवशेष रहे तो उस समय मे उसमे अन्य जल दे देवे। वह उससे ही अमृत हो जाया करता है। यदि बहुत से पुष्प होवें और यदि प्रचुर मात्राएँ होवें तो अर्घ्य पात्र मे स्थित जलो से ससिञ्चन करके दी जाया करती हैं और उक्त जन करना चाहिए। दूसरे जलो से जो अर्घ्य पात्र म स्थित से भिन्न होवें जो उत्सृजन किया जाये तो सैकडो विधियो से भी समर्पित किये गये को इष्टदेव ग्रहण नही किया करते है। नवीन प्रति पत्तियो के द्वारा सस्कृत अर्थात् सस्कार किये हुए अर्घ्य पात्र मे जो स्थित रहते हैं ॥६५—६८॥ वहाँ पर तो सभी तीर्थ और सभी ओर से पीयूष स्वरूप स्थित रहा करते हैं। इस कारण से उसमे स्थित रहने वाले जल से ही अभ्युक्षण करके ही उपचारो का उत्सृजन करना चाहिए ॥६६॥ अर्घ्य पात्रो मे योग्य को निधान न करके जो विनिवेदन करे वह निवेदन करना उचित नही होता है। हे भैरव ! आपके सामने यह आसन आदि का षट्क वर्णन करके बता दिया गया है। अब वस्त्रादि दश को बतलाऊँगा। उसका आप श्रवण विज्ञान की वृद्धि के लिए करिये ॥७०॥

—::—

## ॥ देवाधरान के अन्य उपचार ॥

कार्पास कम्बल वाल्क कोशज वस्त्रमिष्यते ।
तत्पूर्व पूजयित्वैव मन्त्रैर्देवाय चोत्सृजेत् ॥१
निर्दश मलिन जीर्ण छिन्न गात्रावलिङ्गितम् ।
परकीय ह्याखुदष्ट सूचाविद्ध तथोषितम् ॥२
उप्तकेश विधौत च श्लेष्ममूत्रादिदूषितम् ।
प्रदाने देवतान्यश्च दैवे पित्र्ये च कर्मणि ॥३
वर्जयेत् स्वोपयोगेन यज्ञादावुपयोजने ।
उत्तरीयोत्तरासङ्ग निचोलौ मोदचेलक ॥४
परिधान च पञ्चैतान्यस्यूनानि प्रयोजयेत् ।
शाण वस्त्र निशार च तथवानपवारणम् ॥५
चण्डातक तथा हरय पञ्च स्यूतान्यदुष्टये ।
पताकाध्वजकुण्डादौ स्यूत वस्त्र प्रयोजयेत् ॥६
अन्यत्रावरणादौ च तद्विनाशस्य तेन तत् ।
रक्त शौशेयवस्त्र च महादेव्यै प्रशस्यते ॥७
पीत तथैव कौशेय वासुदेवाय चोत्सृजेत् ।
रक्त तु कम्बल दद्याच्छिवाय परमात्मने ॥८

श्री भगवान् ने कहा—कपास का अर्थात् सूतो निर्मित—कम्बल—वाल्क अर्थात् छाल से रचित और कोशज वस्त्र ही अभीष्ट हुआ करता है। उनका ही पूर्व म मन्त्रो के द्वारा पूजन करके देवो के लिए उत्सृजित करना चाहिए।१। निर्दश अर्थात् कीडा क द्वारा कटा तथा कुतरा हुआ—मैला—जीर्ण—छिन्न और गात्र म अवलिङ्गित अर्थात् अङ्ग पर धारण किया हुआ—पराया और चूहो क द्वारा काटा हुआ—सुई स विद्ध तथा उपित गुप्त केश और विधौत एव श्लेष्मा मूत्र आदि स दूषित देवताओं के लिये प्रदान म और देव तथा पित्र्य कर्म मे वर्जित कर देना चाहिये। अपने उपयोग म यज्ञादिक म उपयोजन म उत्तरीय-उत्त-

रासङ्ग-निचोल-मोद धौतक और परिधान--इन पांचों को बिना सिले हुए ही प्रयुक्त करने चाहिए सब की वस्त्र-निशार तथा आतप-वारण-घण्डा तक और दृश्य--इन पांचों को मिले हुए ही उत्सृजित करे। पताका और ध्वजा तथा कुण्डादि में मिले हुए वस्त्र का प्रयोग करना चाहिए ॥१—६॥ और अन्यत्र आवरणादि में उससे उसके विनाश के होने से रक्त वस्त्र और कौशेय वस्त्र महादेवी के लिये प्रशस्त होता है। ।७। पीत और कौशेय ( रेशमी ) वस्त्र भगवान् वासुदेव के लिए उत्सृजन करना चाहिए। परमात्मा शिव के लिए रक्त वर्ण का कम्बल समर्पित करे ॥७॥८॥

विचित्र सर्वदेवेभ्यो देवीभ्योऽशु निवेदयेत् ।
कार्पासं सर्वतोभद्र दद्यात् सर्वेभ्य एव च ॥९
नैकान्तरक्त दद्यात् तु वासुदेवाय चैलकम् ।
तथा नैकान्तनील तु शिवाय विनिवेदयेत् ॥१०
नीलीरक्त तु यद्वस्त्र तत् सर्वत्र विवर्जितम् ।
दैवे पित्र्ये तूपयोगे वर्जयेत् तु विचक्षण ॥११
नीलीरक्त प्रमादात्तु यो दद्याद् विष्णवे बुध ।
निष्फला तस्य तत्पूजा तदा भवति भैरव ॥१२
विचित्रे वाससि पुनर्लग्न नीलीविरञ्जितम् ।
वस्त्र दद्यान्महादेव्यै नान्यस्मै तु कदाचन ॥१३
द्विपदा ब्राह्मणो यद्वद् वासा वासवो यथा ।
तथा भूषणवर्गेषु वस्त्रमुत्तममुच्यते ॥१४
वस्त्रेण जीर्यते लज्जा वस्त्रेण हीयते त्वघम् ।
तस्मात् स्यात् सर्वत सिद्धिश्चतुवर्गप्रद च तत् ॥१५
वस्त्र ते कथित पुत्र सर्वप्रीतिप्रदायकम् ।
भोग्य भूपोत्तम नित्य भूषणानि शृणुध्व मे ॥१६

समस्त देवों के लिये और देवियों के लिये विचित्र वस्त्र का

निवेदन करना चाहिए। कपास का सर्व तो सब प्रभो के लिये निवेदित करे।६। ऐतान्तर रक्त अर्थात् बहुत ही लाल चेलक भगवान् वासुदेव के लिए नहीं निवेदित करना चाहिए। इसी भांति एक दम नीला वस्त्र शिव के लिए समर्पित नहीं करना चाहिए।१०। नील और रक्त जो भी वस्त्र है वह सभी जगह पर विशेष रूप से वर्जित होता है। विचक्षण पुरुष को देव और पितृ के उपयोग में उसका वर्जन कर देना चाहिए। जो बुध पुरुष प्रमाद से नील रक्त वस्त्र को भगवान् विष्णु के लिए निवेदित करता है हे भैरव! उसकी वह पूजा निष्फल ही हुआ करती है।१२। विचित्र वस्त्र में जो कोई नील वर्ण की विराजित हुई होवे तो ऐसे वस्त्र को महादेवी के लिए ही निवेदित करना चाहिए अन्य किसी देवता को कभी भी निवेदित न करे।१३। जिस रीति से दो पदों वालों में ब्राह्मण और देवों में इन्द्रदेव होते हैं उसी भांति भूषण वर्गों में वस्त्र उत्तम कहा जाया करता है।१४। वस्त्र से लज्जा जीर्ण होती है और वस्त्र के द्वारा अघ हीन अर्थात् नष्ट हो जाता है—वस्त्र से सभी प्रकार की सिद्धि होती है अतः वस्त्र चारों वर्गों के फल का प्रदान करने वाला होता है॥१५॥ हे पुत्र! आपके सामने यह वस्त्र सब प्रीति का देने वाला कह दिया गया है। यह भोगने के योग्य उत्तम भूषा है जो नित्य ही होता है। अब भूषणों के विषय में मुझसे श्रवण करो॥१६॥

किरीटं च शिरोरत्नं कुण्डलं च ललाटिका।
तालपत्रं च हारश्च ग्रैवेयकमधोर्मिका॥१७
प्रालम्बिकारत्नसूत्रमुत्तङ्गोतसंमालिका।
पार्श्वद्योतो नखद्योतो ह्यङ्गुलोच्छादकस्तथा॥१८
जूटालकं मानवको मूर्धतारावलम्बिका।
अङ्गदो बाहुवलयः शिखाभूषण इङ्क्रिका॥१९
प्रागदण्डवन्धमुद्भासना भिषूरोऽथ मालिका।

सप्तकी शृंखल चैव दन्तपत्र च कर्णक ॥२०
ऊरुसूत्र च नीवी च मुष्टिबन्ध प्रकीणकम् ।
पादाङ्गद हसकञ्च नूपुर क्षुद्रघण्टिका ॥२१
मुखपट्टमिति प्रोक्ता अलङ्कारा सुशोभना ।
चत्वारिंशदमी प्रोक्ता लोके वेदे तु सौख्यदा ॥२२
अलङ्कारप्रदानेन चतुवर्गप्रसाधनम् ।
एतेषा पूजन कृत्वा प्रदद्यादिष्टसिद्धये ॥२३
तेषा दवतमुच्चाय पूजयेत् तु विचक्षण ।
शिरोगतानि वा दद्यात् सौवर्णानि तु सवदा ॥२४

भूषण बताये जाते है—किरीट—शिरोरत्न—कुण्डल—ललाटिका-ताल पत्र—हार—ग्रैवेयक—ऊर्मिका—प्रालम्बिका—रत्न सूत्र-उत्तङ्ग—तक्ष मालिका पार्श्वद्योत—नख द्योत—अङ्गुलीच्छादक—अङ्गद—बाहुवलय—शिखा भूषण—इंगुक-प्राग्दण्डबन्ध—उद्भासना-भिपूर-मालिका-सप्तमी-शृङ्खाल-दन्तपत्र कर्णक-ऊरुसूत्र-नीवी-मुष्टिबन्ध-प्रकीणक-पादाङ्गद-हसक-नूपुर-क्षुद्रघण्टिका-मुख पट्ट—ये परम सुशोभन अलङ्कार कहे गए हैं। ये कुल चालीस होते हैं जो लोक और वेद में सौख्य के प्रदान करने वाले है ॥१७-२२॥ अलङ्कारों के प्रदान करने से चारों ( धर्म अर्थ-काम-मोक्ष ) वर्गों का प्रसाधन होता है। इनका पूजन करके ही इष्ट की सिद्धि के लिए समर्पण करना चाहिए। ।२३। विचक्षण पुरुष को उनके दैवत का उच्चारण करके ही पूजन करना चाहिए। अथवा शिरोगत सौवर्णों का सर्वदा समर्पित करना चाहिए ॥२४॥

चूडारत्नादिकानीह भूषणानि तु भैरव।
ग्रैवेयकादिहसान्त सौवर्ण राजत च वा ॥२५
निवेदयेत् तु देवेभ्यो नान्यत् तैजससम्भवम् ।
रीतिरङ्गादि सजात पात्रोपकरणादिकम् ॥२६

दद्यादायुसमर्जं तु भूपणं न कदाचन ।
घटाचामरकुम्भादिपात्रोपकरणादिकम् ॥२७
तद्भूपणान्तरे दद्यादस्मान तदुपभूपणम् ।
सर्वं ताम्रमयं दद्याद यत किंचिद भूपणादिकम् ॥२८
सर्वत्र स्वर्णवन ताम्रमर्घ्यपात्रे ततोऽधिकम् ।
पजार्घ्यपात्रनैवेद्याधारपात्र च पानकम ॥२९
औदुम्बरं सदा विष्णोः प्रीतिदं तोषदं तथा ।
ताम्रे देवाः प्रमोदन्ते ताम्रे देवाः स्थिताः सदा ॥३०
सर्वप्रीतिकरं ताम्रं तस्मात ताम्रं प्रयोजयेत ।
स्वोपयोगे नरः कुर्याद् देवानामपि भैरव ॥३१
ग्रीवोर्ध्वदेशे रौप्यं तु न कदाचिच्च भूपणम् ।
प्रावारः पानपात्र च गण्टको ग्रहमेव च ॥३२

हे भैरव ! सदा रत्न आदि भूषण ग्रैवेयक से आदि लेकर हंस के अन्त तक सब सुवर्ण से निर्मित होवे अथवा रजत ( चाँदी ) से रचित होने चाहिए । २५ । इन्हीं को देवताओं के लिए समर्पित करना चाहिए और अन्य तैजस अर्थात धातुओं से विरचितों को निवेदित नहीं करना चाहिए । रीति रङ्ग आदि से निर्मित पात्र और उपकरण आदि ही होने चाहिए । २६ । आयसमर्ज भूषण कभी भी निवेदित नहीं करे । घटा चामर कुम्भ आदि पात्र तथा उपकरण आदि होते हैं । २७ । इन भूषणों की बीच में इनसे उपभूषण देवे । सब ताम्रमय जो कुछ भी भूषण आदि हैं निवेदित करे । २८ । सर्वत्र ताम्र स्वर्ण की ही तरह से देवे और अर्घ्य पात्र में अधिक देना चाहिए । पूजा का अर्घ्य पात्र--नैवेद्य का आधार पात्र--पालव है । २९ । भगवान् विष्णु के लिए सदा उदुम्बर (गूलर वृक्ष) से निर्मित प्रीति तथा सन्तोष देने वाले होते हैं । ताम्र पात्र में देवगण प्रसन्न हुआ करते हैं क्योंकि ताम्र में देव सदा स्थित रहा करते हैं । ३० । ताम्र सबके लिए प्रीति का करने वाला

हुआ करता है अतएव ताम्र का प्रयोग करना चाहिए। हे भैरव ! अपने उपयोग में भी ताम्र का ही प्रयोग करे और देवगणों के भी उपयोग में इसका प्रयोग करना चाहिए। ।३१। ग्रीवा के ऊपर के भाग में कभी भी रौप्य (चाँदी का) भूषण का प्रयोग न करे। अब उपभूषण बताए जाते हैं-प्रावार-शान पात्र-मण्डक और गृह हैं ।।३२।।

पर्यङ्कादि यदन्यच्च सर्वं तदुपभूषणम् ।
अयोमयमृते कांस्यमृते यद्भूषणं भवेत् ।।३३
स्वर्णरौप्यस्य चाभावे त्वधः कार्ये नियोजयेत् ।
एतेषां भूषणादीनां तद् दातुं शक्यते नरैः ।।३४
तत् तद् दद्यात सम्भवे तु सर्वमेव प्रदापयेत् ।
चतुर्वर्गप्रदं त्वित्थं भूषणं सर्वसौख्यदम् ।।३५
तुष्टिपुष्टिप्रीतिकरं यथाशक्त्योष्टये सृजेत् ।
इदं वा भूषणं प्रोक्तं सर्वदेवस्य तुष्टिदम् ।।३६
गन्धं च सम्यक् शृणुत पुत्रौ वेतालभैरवौ ।
चूर्णीकृतो वा घृष्टो वा दाहाकर्षित एव वा ।।३७
रसः सम्मर्दजो वापि प्राण्यङ्गोद्भव एव वा ।
गन्धः पञ्चविधः प्रोक्तो देवानां प्रीतिदायकः ।।३८
गन्धचूर्णं गन्धपत्रं चूर्णं सुमनसस्यथा ।
प्रशस्तगन्धयुक्तानां पत्रचूर्णानि यानि तु ।।३९
तानि गन्धवहानि स्युः सगन्धः प्रथमः स्मृतः ।
घृष्टो मलयजो गन्धः सचूर्णीकृतमेरुणा ।।४०

पर्यङ्क आदि जो और दूसरे हैं वे सब उपभूषण हैं। जो अयोमय अर्थात् लौह से परिपूर्ण के बिना और काँसे के बिना भूषण होता है वह सुवर्ण और रौप्य के अभाव में शरीर में नीचे नियोजित करना चाहिए। इन भूषण आदि में जो भी नरों के द्वारा दिया जा सकता है, वही वही सम्भव होने पर सब ही देना चाहिए। इस प्रकार से

भूषण चतुर्वर्ग का दाता और सब सौख्य का प्रदान करने वाला हुआ करता है ॥३३—३५॥ अपनी शक्ति के ही अनुसार तुष्टि और पुष्टि के करने वाला यह इष्ट के लिए सृजन करे। अथवा यह सभी देवों की तुष्टि का देने वाला भूषण कहा गया है। ३६। हे पुत्रो! हे वेताल और भैरव! अब भली भाँति गन्ध का श्रवण कीजिए। यह गन्ध पाँच प्रकार का होता है जो देवों को प्रीति को प्रदान करने वाला है। चूर्णीकृत—घृष्ट अर्थात् घिसा हुआ—दाह को आकर्षित करने वाला—सम्मर्दन से समुत्पन्न रस अथवा प्राणी के अङ्ग से उद्भव ये ही पाँच भेद हैं ॥३७॥३८॥ गन्ध का चूर्ण—गन्ध पत्र—पुष्पों का चूर्ण—प्रशस्त गन्ध से पुष्पों के पत्रों का चूर्ण जो हैं वे सब गन्ध बहु होते हैं। वह प्रथम गन्ध कहा गया है। घृष्ट मलय से समुत्पन्न गन्ध है जो मद से द्वारा घूर्णीकृत है ॥३९॥४०॥

अगुरुप्रभृतिश्चापि यन्य पङ्क प्रदीयते।
गन्धो दृष्टवामघृष्टोऽस्य द्वितीय परिकीर्तित ॥४१
देवदावंगुरुपद्मगन्धराशान्त चन्दना।
प्रियादीना च यो दग्ध्वा गृह्यते दाहगो रस ॥४२
सदाहापर्पितो गन्धस्तृतीय परिकीर्तित।
सुगन्धकरवीविल्वगन्धीनि तिलक तथा ॥४३
प्रभृतीना रसो योऽसौ निष्पीड्य परिगृह्यते।
सशम्मर्दोद्भवो गन्ध सम्मर्दज इतीष्यते ॥४४
मृगनाभिसमुद्भूतस्तत्कोषोद्भव एव वा।
गन्ध प्राण्यङ्गज प्रोक्तो मोदद स्वर्गवासिनाम् ॥४५
पङ्कं रगन्धसाराद्य क्षोदे घृष्टे च सस्थिता।
चन्द्रभागादयश्चापि रसे पङ्के च सङ्गता ॥४६
गन्धसार सर्वरस गन्धादौ च प्रयुज्यते।
मृगनाभिर्मवेद् घृष्टश्चूर्णोऽप्यन्यस्य योगत ॥४७

तथ सर्वं तु सर्वत्र गन्धो भवति पञ्चधा ।
धृष्टादिभावादन्योन्य गन्ध प्रीतिकर पर ॥४८

अगुरु प्रभृति भी गन्ध है जिसका पंक प्रदान किया जाया करता है । घिस कर भी अघृष्ट गन्ध द्वितीय कहा गया है । ४१ । देव दारु—अगुरु—पद्म—ब्रह्म शाल शाराज चन्दन प्रियादि का जो दाघ करके ग्रहण किया जाता है वह दाह से समुत्पन्न रस है । ४२ । दाह के साथ आकर्षित गन्ध तीसरा कहा गया है । मृगन्ध—करवी—विल्व गन्धी—, तिलक प्रभृति का जो रस है वह निपीडन करके ही परिग्रहीत किया जाया करता है । वही सम्मर्द से उत्पन्न गन्ध सम्मर्दज—इस नाम से अभीष्ट हुआ करता है ॥४३॥४४॥ मृग की नाभि से समुत्पन्न—उसके कोष उद्भूत गन्ध प्राणी के अङ्ग से जायमान कहा गया है जो स्वर्ग के निवासियों का भी मोह देने वाला है । ४५ । कर्पूर गन्ध सारादि क्षोद के धृष्टि होने पर मन्थित होते हैं । चन्द्र भाग आदि भी रस म और पक में सङ्गत हैं । ४६ । गन्ध सार सर्व रस और गन्धादि में प्रयुक्त किया जाता है । मृग नाभि और धृष्ट चूर्ण भी अन्य के योग से होता है । ४७ । इस रीति से सभी जगह पर गन्ध पाँच प्रकार का होता है । धृष्ट आदि भाव से परस्पर में पर गन्ध प्रीति के करने वाला होता है ॥४८॥

गन्धस्य विस्तरो भेद प्रोक्त काम्बीयकादय ।
सर्व पञ्चविधेष्वेव प्रविष्टो भवति क्षणात् ॥४६
गन्धो मलयजो यस्तु दैवे पित्र्ये च सम्मत ।
तस्य पङ्को रसो वापि चूर्णो वा विष्णुतुष्टिद ॥५०
सर्वेषु गन्धजातेषु प्रशस्तो मलयोद्भव ।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन दद्यान्मलयज सदा ॥५१
कृष्णागुरु सकर्पूर सहितो मलयोद्भव ।
वैष्णवीप्रीतिदो गन्ध कामाख्यायाश्च भैरव ॥५२

जवा, तर्वारिका, कुब्जक, मगर कर्णिकार, रोचना, चम्पक, आम्रातक, बाण, ववंरामल्लिका—अशोक, लोध्र तिलक अटरूप, शिरीष, शमी, द्रोण, पद्म, उत्पल,वकारण, श्वेतारुण तिमरुध्य पलाश खदिर,वनमाला मैवन्ती, कुमुद, कदम्ब ॥६१—६४॥

चक्र कोकनद चैव तण्डिलो सिन्दिर्णिका ।
नागकेशरपुन्नागो केतक्यञ्जलिका तथा ॥६५
दौहृदा बीजपूरश्च नमेरु शाल एव च ।
त्रपुपी चण्डविल्वश्च श्लिष्टो एवंविधास्तथा ॥६६
एवमाद्युक्तकुसुमैः पूजयेद् वरदां शिवाम् ।
अपामार्गस्य पत्रं तु ततो भृङ्गारपत्रकम् ॥६७
ततोऽपि गन्धिनीपत्रं वलाहकमतः परम् ।
तस्मात् खदिरपत्रं तु वञ्जुलस्तवकं तथा ॥६८
आम्रं तु वकपुष्पं तु जम्बुपत्रं ततः परम् ।
बीजपूरस्य पत्रं तु ततोऽपि कशपत्रकम् ॥६९
दूर्वाङ्कुरं ततः प्रोक्तं शमीपत्रमतः परम् ।
पत्रमामलकं तस्मादामनः पत्रमन्ततः ॥७०
सर्वतो बिल्वपत्रं तु देव्याः प्रीतिकरं मतम् ।
पुष्पं कोकनदं पद्मं जवा बन्धूक एव च ॥७१
पद्मं बिल्वस्य मदस्यो वैष्णवीतुष्टिदं मतम् ।
सर्वेषां पुष्पजातीनां रक्तपद्ममिहोत्तमम् ॥७२

चक्र, कोकनद, तण्डिल, सिन्दिर्णिका, नाग केसर, पुन्नाग, केतकी, अञ्जलिका, दोहदा, बीजपूर—नमेरु, शाल, त्रपुषी चण्डविल्व, श्लिष्टो पाँच प्रकार की एवमादि वर्णित पुष्पों के द्वारा वरदा शिवा का अर्चन करना चाहिए । अपामार्ग के पत्र, भृङ्गार के पत्र, गन्धिनी के पत्र, बलाहक इससे भी पर है । उससे खदिर का पत्र, वञ्जुलस्तवक, आम्र, बकपुष्प, इसमे भी पर जम्बु का पत्र, बीजपूर का पत्र,

इससे भी पर कुश पत्र है ॥ ६५—६६ ॥ इससे भी पर दूर्वा का अङ्कुर कहा गया है । इससे पर शमी का पत्र इससे पर आमलक पत्र और उससे अन्त में आमलक पत्र है । सबसे अधिक प्रीति के करने वाला देवी को बिल्व पत्र होता है । काञ्चनद पुष्प, पद्म, जया, बन्धुक—इन सबमें बिल्व का पत्र वैष्णवी देवी की तुष्टि देने वाला माना गया है । सब पुष्पों की जातियों में रक्त पद्म अतीव उत्तम होता है । ॥ ७०—७२ ॥

रक्तपद्मसहस्रेण यो माला सम्प्रयच्छति ।
भक्तियुक्तो महादेव्यै तस्य पुण्यफलं शृणु ॥७३
कल्पकोटिसहस्राणि कल्पकोटिशतानि च ।
स्थित्वा मम पुरे श्रीमांस्ततो राजा क्षितौ भवेत् ॥७४
एवमेव बिल्वपत्रं न देवीप्रीतिकरं सतम ।
तत्सहस्रकृता माला पूर्ववत् फलदा भवेत् ॥७५
विचार्य बहुनोक्तेन समासेनेदमुच्यते ।
उक्तानुक्तेन्यपर्णैर्जलजे स्थलसम्भवे ॥७६
पत्रैः सर्वेषामाम सर्वोषधिगणैरपि ।
दत्तं सर्वपुष्पैश्च पत्रैरपि शिवां यजेत् ॥७७
पूजयेत् परमेशानीं पुष्पाभावेऽपि पत्रकं ।
पत्राणामप्यभावे तु तृणगुल्मौषधादिभिः ॥७८
ओषधीनामभावे तु तत्फलैरपि पूजयेत् ।
अर्चायां अर्थोऽपि सदभावे तु सर्वतो ॥७९
नित्यमन्यायप्यलाभे तु मानसीं भक्तिमाचरेत् ।
[illegible]

सहस्र करोड़ और सौ करोड़ कल्पों तक वह मानव मेरे पुत्र में स्थित रहकर फिर वह श्रीमान् भू मण्डल में राजा हुआ करता है ॥ ७४ ॥ सभी पत्रों में बिल्व पत्र देवी की परमाधिक प्रीति करने वाला माना गया है। उन बिल्व पत्रों की एक सहस्र को बनाई हुई माला पूर्व की ही भाँति फल देने वाली हुआ करती है ॥ ७५ ॥ इस विषय में बहुत अधिक कहने से क्या लाभ है। साधारण रूप से यही कहा जाता है कि कहे हुए तथा न कहे हुये पुष्पों में स्थल में समुत्पन्न सतजा से तथा सब पत्रों से जो भी जैसा लाभ होता है वह सर्वौषधियों के समुदाय से भी होता है। सभी वन में समुत्पन्न पुष्पों से और पत्रों के द्वारा भी शिवा का यजन करना चाहिए ॥ ७६—७७ ॥ परमेशानी का पूजन पुष्पों के अभाव में पत्रों के द्वारा भी अर्चन करना चाहिए। यदि पत्रों का भी अभाव हो तो उस अवसर में तृण गुल्म और औषध आदि के भी द्वारा यजन करे ॥ ७८ ॥ औषधियों के भी अभाव में उनके फलों के द्वारा ही यजन करना चाहिए। अथवा अक्षतों से या जलों के द्वारा यजन करे। इनके भी अभाव में सरसों से जो सित हों उनसे पूजन करे। सित के भी न प्राप्त होने पर मानसी भक्ति का समाचरण करना चाहिए। बीज दन्तक पत्रों से और पुष्पों की राशि के द्वारा पूजन करे ॥७९-८०॥

तुलसीकुसुमैः पत्ररच्चयच्छ्रीविवृद्धये ।
पुरश्चरणकार्येषु बिल्वपत्रयुतैस्तिलैः ॥८१
साक्षतैः सघृतैर्वापि शिवामुद्दिश्य यत्नतः ।
जुहुयादनलं वृद्धं सस्कृतं कामवृद्धये ॥८२
सङ्कल्पितः कामसिद्धयै सङ्ख्यया यः कृतो जपः ।
तदन्ते पूजनं यत्तु विहितं क्रियते द्विजैः ॥८३
पुरश्चरणसंज्ञं तु कीर्तितं द्विजसत्तमः ।
तस्मिन् पुराणके पूर्वं पूर्वोक्तविस्तरोदितैः ॥८४
विधानैः पूजयेद् देवीं कामाख्यां वैष्णवीमपि ।

यथासम्भवमेवात्र दद्यात् षोडश साधकः ॥८५
उपारास्तथैवोक्तान् विधिकृत्यान्न लघयेत् ।
सम्पूर्णं पूजनं कृत्वा कल्पोक्तं शतधा जपेत् ॥८६
जपान्ते जुहुयादग्निं होमान्ते तु बलित्रयम् ।
त्रिजातीयं तु वितरेत्तौर्यत्रिकमतः परम् ॥८७
पत्नी स्वयं वा भ्राता वा गुरुर्वा विनियोजयेत् ।
नैवेद्यादीनि सर्वाणि स्वपुत्रः शिष्य एव वा ॥८८

तुलसी के कुसुमों अर्थात् मञ्जरियों से और तुलसी दलों से श्री की वृद्धि के लिये अर्चन करे । पुरश्चरण के कार्यों में विल्व पत्रों से युक्त तिल—अक्षत अथवा घृत से शिवा का उद्देश्य लेकर यत्नपूर्वक काम की वृद्धि के लिए संस्कार की हुई वृद्ध अग्नि में हवन करना चाहिए । ॥ ८१—८२ ॥ कामना की वृद्धि के लिये सन्ध्या से जो जप का सङ्कल्प किया गया है । उसके अन्त में जो पूजन किया है वह द्विजों के द्वारा करना चाहिए ॥ ८३ ॥ श्रेष्ठ द्विजों ने जिसको पुरश्चरण के नाम से कीर्त्तित किया है उसमें पूर्व में पुराण में पूर्वोक्त और विस्तार से वर्णित विधानों के द्वारा कामाख्या और वैष्णवी देवी का भी पूजन करे । जहाँ तक भी सम्भव हो साधक को यहाँ पर सोलह उपचार समर्पित करने ही चाहिए ॥ ८४—८५ ॥ उसी भाँति षोडश पूर्वोक्त उपचारों का और विधान के कृत्यों का लंघन नहीं करना चाहिए । सम्पूर्ण पूजन करके कल्पोक्त का सौ बार जप करे ॥ ८६ ॥ जाप के अन्त में अग्नि में होम करे और होम के अन्त में तीन बलि देवे । तीन जाति की बलियों का वितरण करे तथा इसके उपरान्त नृत्य गीत करना चाहिए ।८७। पत्नी-स्वयं अथवा भाई या गुरु-अपना पुत्र अथवा शिष्य सब नैवेद्य आदि का विनियोजन कराना चाहिए ॥ ८८ ॥

यज्ञावसाने दद्यात् तु गुरवे दक्षिणां शुभाम् ।
चामीकरं तिलान् गाञ्च तदशक्तौ तु चेलकम् ॥८९

अष्टम्यां शुक्लपक्षस्य ब्रह्मचारी जितेन्द्रियः ।
नवम्यां वा चतुर्दश्यां महादेव्याः पुरश्चरेत् ॥६०
आदद्याद गुरुवक्त्रात् तु विधिना विस्तरेण तु ।
कल्पोदितेन सम्पूज्य विधिष्वेनासु भैरव ॥६१
सम्पूर्णपूजां नो कृत्वा न दद्यान्मन्त्रमीप्सितम् ।
न पुरश्चरणं वापि कुर्यात् कृत्वाऽवसीदति ॥६२
नित्यपूजा सा तु पुनः सम्पूर्णा यदि शक्यते ।
कल्पोदितं पूजयितुं तदा कुर्यादतन्द्रितः ॥६३
न चेद् विस्तरशः कर्तुं देव्याः पूजां तु भैरव ।
कल्पोक्तां वाऽन्यदेवस्य तत्राय विधिरुच्यते ॥६४
मार्जनाद्यैस्तु संस्कृत्य स्थण्डिलं मण्डलं लिखेत् ।
पात्रस्य प्रतिपत्तिं तु कृत्वा दाह प्लवं तथा ॥६५
ध्यायेदात्मानमथ च संस्कृत्याङ्गस्वरूपतः ।
अगुष्ठाद्यस्त्रपर्यन्तं द्वादशाङ्गस्य शुद्धये ॥६६

यज्ञ की समाप्ति हो जाने पर श्री गुरुदेव को शुभ दक्षिणा देनी चाहिए। सुवर्ण—तिल—गौएँ दक्षिणा में दवे। और इनके दने की शक्ति न होवे तो केवल नेत्रक ही निवेदित करे ॥ ८९ ॥ मास के शुक्ल-पक्ष की अष्टमी तिथि में ब्रह्मचर्य रखने वाला तथा इन्द्रियों का जीत लेने वाला रहे और नवमी में अथवा चतुर्दशी में महादेवी का पुरश्चरण करे ॥ ९० ॥ हे भैरव ! श्री गुरुदेव के मुख से आदान करना चाहिए। जो भी विधि और विस्तार कल्प में कहा गया हो उससे इन उक्त विधियों में भली भाँति पूजन करे। सम्पूर्ण पूजा को न करके ईप्सित मन्त्र को नहीं देना चाहिए। अथवा पुरश्चरण भी नहीं करे। यदि ऐसा करता है तो अवसाद प्राप्त किया करता है ॥ ९१—९२ ॥ वह नित्य पूजा है यदि की जा सकती है तो सम्पूर्ण पूजा कर उस समय में अतन्द्रित होकर ही कल्प में वर्णित पूजन करना चाहिए। ९३। हे भैरव ! यदि विस्तार

से देवी की पूजा करना न होवे तो कल्प में कथित अन्य देव की पूजा करे। वहाँ पर यह ही विधि कही जाती है ॥ ६४ ॥ मार्जन आदि के द्वारा भूमिका संस्कार करके स्थण्डिल में मण्डल लिखना चाहिए। पात्र की प्रतिपत्ति करके तथा दाह सब करे ॥ ६५ ॥ और इसके अनन्तर आत्मा का ध्यान करे। अङ्ग के स्वरूप से संस्कार करके अगुंष्ठ से आदि लेकर अस्त्र पर्यन्त द्वादश अङ्गों की शुद्धि के लिये करे।६६।

अर्घ्यपात्रेऽष्टधा जप्त्वा उपचारान् प्रसेचयेत् ।
आधारशक्तिप्रमुख मूलवर्णान् प्रयुज्य च ॥६७
हृदिस्था देवता ध्यात्वा वहिःकृत्य च वायुना ।
आरोप्य मण्डले दद्यादुपचारान् यथाविधि ॥६८
पूजयित्वा षडङ्गानि तथाष्टौ दलदेवताः ।
पुष्पाञ्जलित्रय दत्वा जप्त्वा स्तुत्वा प्रणम्य च ॥६६
मुद्रामग्रे प्रदर्श्याथ ततः पश्चाद् विसर्जयेत् ।
सर्वेषामेव देवानामेष एव विधिः स्मृतः ॥१००
सम्यक् कल्पोदिता पूजा यदि कर्तुं न शक्यते ।
उपचारास्तथा दातु पञ्चैतान् वितरेत् तदा ॥१०१
गन्ध पुष्पं च धूप च दीप नैवेद्यमेव च ।
अभावे पुष्पतोयाभ्यां तदभावे तु भक्तितः ॥१०२
संक्षेपपूजा कथिता तथा वस्त्रादिक पुनः ।
पुरश्चरणकृत्ये च प्रदीप शृणु भैरव ॥१०३
दीपेन लोकाञ्जयति दीपस्तेजोमयः स्मृतः ।
चतुर्वर्गप्रदो दीपस्तस्माद् दीपैर्यजेच्छ्रियम् ॥१०४

अर्घ्य पात्र में आठ बार जप करके उपचारों का प्रसेचन करना चाहिए। आधार शक्ति में प्रमुख मूल वर्णों का प्रयोग करे और हृदय में संस्थित देवता का ध्यान करके और वायु के द्वारा बाहिर करके मण्डल में आरोप करके विधि के अनुसार उपचारों

को देना चाहिए ॥ ६७—६८ ॥ छँ अङ्गा का पूजन करक उमी भाति दल देवताओ का यजन करे । फिर तीन पुष्पाञ्जलियां का देकर—जप करके—स्तवन करके और प्रणाम करे ॥ ६६ । दवता के सामन मुद्रा को प्रदर्शित करत पीछे विसजन करना चाहिए । मभी देवताओ की यह ही विधि कही गयी है ॥१०० ॥ यदि कल्प म कही हुइ पूजा यदि भली भांति नही की जा सकती है ता उपचारो का उस भांति दन क लिय उम समय म इन पाचा को सदा वितरित करे ॥१०१॥ ग ध—पुष्प—धूप—दीप और नैवेद्य—य पाच है । अभाव म पुष्प और ताप के द्वारा करे और इनके भी अभाव म भक्ति की भावना स ही करना चाहिए । यह सक्षेप पूजा कह दी गयी है तथा फिर वस्त्रादिक भी बता दिये गये है । हे भैरव ! पुरश्चरण क कृत्य मे प्रदीप क विषय म आप श्रवण कीजिए । १०२—१०३ । दीप क द्वारा लोका क ऊपर जप प्राप्त कर लेता है और यह द्वीप तेजोमय बताया गया है । यह दीप चारो वर्णों के प्रदान करने वाला हुआ करता है इस कारण से दीपा के द्वारा श्री के ऊपर जय प्राप्त करना चाहिए ॥१०४॥

सतत पुष्पदीपाभ्या पूजयेद यस्तु दवताम् ।
ताभ्यामेव चतुर्वंग कथिता नात्र सशय ॥१०५
पुष्पैर्देवा प्रसीदन्ति पुष्पे देवाश्च सस्थिता ।
चराचराश्च सकला सदा पुष्परसा स्मृता ॥१०६
किंचाति बहुनोक्तेन पुष्पस्योक्तिमतल्लिका ।
पर ज्योति पष्पगत पुष्पणव प्रसीदति ॥१०७
त्रिवगसाधन पुष्प तुष्टिश्रीपुष्टिमोक्षदम् ।
पुष्पमूले वसेद ब्रह्मा पुष्पमध्ये तु केशव ॥१०८
पुष्पाग्र तु महादेव सर्वे देवा स्थिता दले ।
तस्मात् पुष्पैर्यजद देवान्नित्य भक्तियुतो नर ॥१०९
उच्चारित नाममात्र जायते सर्वभूतय ।

घृतप्रदीप- प्रथमस्तिन्नतैलोद्भवस्तत ॥११०
सार्पपफलनिर्यासजातो वा राजिकोद्भव ।
दधिजश्चान्नजश्चव दीपा सप्त प्रकीर्तिता ॥१११
पद्मसूत्रभवा दभगर्भसूत्रभवाऽथवा ।
शणजा वादरी वापि फलकोषोद्भवा तथा ॥११२

जो पुरुष निरन्तर ही पुष्पों और दीपों के द्वारा देवता का अर्चन किया करता है। इन दोनों ही से चारों वर्गों की प्राप्ति कही गयी है—इसमें लेश मात्र भी सशय नहीं है ॥ १०५ ॥ पुष्पों में देवगण परम प्रसन्न हुआ करते हैं और पुष्पों में देवगण संस्थित रहा करते हैं। चर और अचर समस्त सदा पुष्पों का ही रस कहे गये हैं ॥ १०६ ॥ अत्यधिक कहने से क्या लाभ है। पुष्पों के विषय में कथन मनल्लिका है। पुष्पों में रहने वाली परम ज्योति है अतएव पुष्प से ही प्रसन्न होती है ॥ १०७ ॥ तीन वर्गों का अर्थात् धर्म—अर्थ और काम का सा धन है। यह पुष्प तुष्टि—पुष्टि—श्री और मोक्ष के प्रदान करने वाला है। पुष्प के मूल में ब्रह्माजी रहा करते हैं और पुष्प के मध्य में केशव का निवास है। १०८। पुष्प के अग्रभाग में महादेवजी विराजमान रहा करते हैं और सभी देवगण दल में संस्थित रहते हैं। इस कारण से पुष्पों के द्वारा देवों का यजन करना चाहिए और भक्ति की भावना से संयुत होकर नित्य ही अर्चना करे। १०९। नाम मात्र का उच्चारण करना सब विभूति लिये होता है। अब दीपक के भेदों के विषय में बतलाया जाता है—घृत का दीप, जो सर्व प्रथम होता है—तिलों के तैल से बनाया हुआ—सरसों के तैल का दीपक—पत्तों के निर्यास से बनाया हुआ दीप—राजिक अर्थात् राई के तेल से तैयार किया हुआ दीपक—दधि से बनाया हुआ और अन्न से किया हुआ दीपक—ये सात प्रकार के दीप कहे गये हैं ॥ ११०—१११ ॥ दीप में वर्तिकायें पाँच प्रकार की होती हैं—पद्म के सूत्र से बनी हुई—दर्भ के मध्यस्थ सूत्र से

